# ANGREZI SHIKSHA

# अंगरेज़ी शिक्षा नं० ३

# NO. 3,

BABU HARIDASS VAIDYA,

An experienced Teacher, Formerly Head Master, T. A. V. School, Pokaran (Jodhpur) and author of "SWASTHYA" RAKSHA", "CHIKITSA CHANDRODAYA", and "HINDI BENGALI SHIKSHA" etc. etc.



२०१ हरीसन रोड, सदासुख के कटरे के
"नरसिंह प्रेस" में बाबू रामप्रताप भार्गव
द्वारा मुद्रित

सन् १९२१ ई०।

( चौथी बार ३००० ) ( मूल्य २) रुपया )

# CONTENTS.



## PART I.

### CHAPTER I.



## PART II.

### CHAPTER I.



### CHAPTER II.



## PART III.



# निवेदन

आज मुझे यह देखकर बड़ी प्रसन्नता होती है कि, मेरी लिखी अँगरेज़ी शिक्षा प्रथम भागका तेरहवाँ, दूसरे भागका सातवाँ, तीसरे भागका चौथा, चौथे भागका तीसरा और अनुवाद शिक्षक का दूसरा संस्करण हो गया है। यह सब मेरे हृदयधन—श्रीकृष्णचन्द्रकी कृपा और सहृदय पाठकों की क़दरदानीसे ही हुआ है। आशा है, आगे भी प्रेमी पाठक इसी तरह इन पुस्तकों को पढ़ पढ़कर लाभान्वित होंगे। अफसोस है कि, काग़ज़के नितान्त अभाव और महँगी के कारण इसबार ॥) बढ़ाकर इस भागका मूल्य २) कर दिया गया है; क्योंकि इसमें बढ़िया एन्टीक काग़ज़ लगा है। अगर ज़िन्दगी रही, स्वास्थ्यने साथ दिया; तो शीघ्र ही इस सीरीज़ के छठे· सातवें भाग भी निकलेंगे। यह सब जगदीश की इच्छा पर निर्भर है; कहा है, "Man proposes and God disposes.

विनीत—

**हरिदास।**

# ANGREZI SHIKSHA No. 3.

# अंगरेज़ी शिक्षा नं० ३



## PART I.

## प्रथम खण्ड।

## CHAPTER I.

## प्रथम अध्याय।



### THE ADJECTIVE.



**Adjective एक शब्द है, जो Noun के गुण वर्णन करता है और उसकी गिन्ती, तोल, नाप आदि का बयान करता है।**

जिसे हिन्दीमें संज्ञा विशेषण कहते हैं, उसे ही अंगरेज़ीमें ADJECTIVE कहते हैं। Adjective का अर्थ ही विशेषण अथवा गुणवाचक है। इस अंगरेज़ी शिक्षा दूसरे भागके ७६ वें सफ़े में इस विषयको, अच्छी तरह, उदाहरण देकर समझा आये हैं। जैसे Noun पाँच प्रकारके होते हैं, वैसे ही Adjectives भी कई प्रकारके होते हैं। उनकी जुदी जुदी किस्मोंके समझे बिना काम नहीं चल सकता। इसवास्ते उनकी किस्में और उनमेंसे हरेक का काम अच्छी भाँति हृदयङ्गम कर लेना चाहिये।

## The Kinds of Adjectives.

## ऐडजैक्टिवकी किस्में।

Adjective छः तरहके होते हैं :—

(1) Adjectives of Quality. ( ऐडजैक्टिज़, ऑव क्वालिटी )
(2) Proper Adjectives. ( प्रॉपर ऐडजैक्टिज़. )
(3) Adjectives of Quantity. ( ऐडजैक्टिज़, ऑव क्वान्टिटी )
(4) Numeral Adjectives. ( न्यूमरेल ऐडजैक्टिज़. )
(5) Demonstrative Adjectives. ( डिमॉन्स्ट्रेटिव ऐडजैक्टिज़. )
(6) Distributive Adjectives. ( डिस्ट्रिब्यूटिव ऐडजैक्टिज़. )

## Adjectives of Quality.

## गुणवाचक विशेषण।

जो शब्द अन्य चीजोंके गुण, स्वभाव, जाति, लक्षण आदि बताते हैं या जो यह बताते हैं कि अमुक वस्तु अमुक दशामें है—वे Adjectives of Quality कहलाते हैं।

### उदाहरण।

| | |
|---|---|
| (1) A *young* man. | जवान आदमी। |
| An *old* horse. | बूढ़ा घोड़ा। |
| The *late* manager | भूतपूर्व प्रबन्धकर्त्ता। |

| | | |
|---|---|---|
| | The *future* life. | भविष्य जीवन । |
| (2) | A *long* table. | लम्बी मेज़ । |
| | The *flat* ground. | चपटी ज़मीन । |
| | The *inner* portion. | अन्दरूनी भाग । |
| (3) | The *round* table. | गोल मेज़ । |
| | The *triangular* field. | त्रिभुजाकार खेत । |
| | The *straight* line. | सरल या सीधी रेखा । |
| (4) | The *slow* watch. | सुस्त घड़ी । |
| | A *lazy* boy. | आलसी लड़का । |
| | A *swift* horse. | तेज़ घोड़ा । |
| (5) | A *heavy* box. | भारी सन्दूक़ । |
| | A *dense* forest. | घना जङ्गल । |
| | The *frozen* water. | जमा हुआ पानी । |
| (6) | The *watery* world. | जलीय संसार । |
| | A *dry* table. | सूखी मेज़ । |
| | A *wet* cloth. | भीगा कपड़ा । |
| (7) | The *black* cow. | काली गाय । |
| | The *bright* sun. | चमकीला सूरज । |
| | The *red* ink. | लाल स्याही । |
| | The *white* man. | गोरा आदमी । |
| (8) | An *honest* man. | ईमान्दार मनुष्य । |
| | A *false* man. | झूठा आदमी । |
| | An *unselfish* girl. | निःस्वार्थी कन्या । |
| (9) | The *reigning* king. | राज्य करनेवाला राजा । |
| | A *dead* body. | मुर्दा । |

| | |
|---|---|
| A *failed* candidate. | नाकामयाब उम्मेदवार। |
| A *withered* flower. | मुरझाया हुआ फूल। |

ऊपर की मिसालोंमें जिस क़दर लफ्ज़ इटालिक टाइपमें छपे हुए हैं, वे सब Adjectives of Quality हैं। पहिले नम्बरमें जो young, old इत्यादि शब्द हैं, वे अवस्था या समय बतलाते हैं। दूसरे नम्बरवाले long, flat इत्यादि शब्द लम्बाई चौड़ाई, सतह या दूरी वग़ैरः बताते हैं। तीसरे नम्बर वाले शकल सूरत बताते हैं। चौथे में लिखे हुए slow, lazy इत्यादि शब्द चाल बताते हैं। पांचवेंमें लिखे हुए heavy dense इत्यादि यह बताते हैं कि अमुक फलां चीज़, ठोस है या पोली। छठे नम्बर के watery, dry इत्यादि शब्द यह बताते हैं कि फलां चीज़ ख़ुश्क है या तर। सातवें नम्बरके शब्द black, bright इत्यादि चीज़ोंका रङ्ग बताते हैं। आठवें नम्बरके honest, false इत्यादि शब्द बुराई या भलाई बताते हैं। इन मिसालोंके समझनेसे अच्छी भाँति समझमें आ सकता कि जो शब्द है किसी चीज़की अवस्था, लम्बाई, ठोसपन या पोलापन, रङ्ग रूप, और अच्छाई या बुराई दिखाते हैं—वे Adjectives of quality कहलाते हैं।

नम्बर ६ में जो उदाहरण दिये हैं, वे सब Verbal Adjectives हैं; क्योंकि reigning, dead, failed और withered शब्द Verb से बने हैं। यहां Adjective का काम देते हैं। ऐसे शब्द (Verbal Adjectives) Adjectives of Quality के ही अन्तर्गत समझे जाते हैं।

---

## Degrees of Comparison.

बहुत से Adjectives of Quality में एक दूसरेसे मुक़ाबला करने, मिलान करने, या तमयीज़ देनेके लिये तीन दर्जे

होते हैं—उनको अँगरेज़ी में Degrees of Comparison कहते हैं।

Hari is a *tall* man. हरि लम्बा आदमी है।

Hari is *taller* than Mohan. हरि मोहनसे लम्बा है।

Hari is the *tallest* of all the boys. हरि सब लड़कोंसे लम्बा है।

उपरोक्त तीनों उदाहरणोंमें tall, taller और tallest तीन Adjectives हैं और तीनों ही तीन दर्जेके हैं; क्योंकि वे तीनों हो तीनों दर्जों का फ़र्क़ बताते हैं। tall, taller, और tallest ये तीनों एक ऐडजेक्टिवकी तीन शकलें हैं। इन्हींको Degrees of Comparison कहते हैं।

Adjectives of Quality में तीन डिग्रियाँ होती हैं :—

(1) The Positive Degree. ( पॉज़िटिव डिग्री )

(2) The Comparative Degree. ( कॉम्पैरेटिव डिग्री )

(3) The Superlative Degree. ( सुपरलेटिव डिग्री )

Positive Degree किसी चीज़के गुण स्वभाव आदिका वर्णन साधारणतया करती है; जैसे :—

A *young* man युवा पुरुष।

A *beautiful* horse. सुन्दर घोड़ा।

A *pretty* girl सुन्दर कन्या।

An *old* woman. बूढ़ा स्त्री

ऊपर जो young, beautiful इत्यादि शब्द इटालिक अक्षरोंमें छपे हुए हैं वे Positive Degree में हैं।

Comparative Degree किसी चीज़के गुण, लक्षण, स्वभाव आदिके वर्णन करनेमें एकके मुक़ाबलेमें दूसरेका ऊँचा या नीचा दर्जा बतलाती है। यह डिग्री उस हालतमें

इस्तेमाल की जाती है, जबकि एक ही जातिकी दो चीज़ोंका आपसमें मुक़ाबला किया जाता है :—

He is *younger* than Badri. वह बद्रीसे युवा है।

This horse is *more beautiful* than that. यह घोड़ा उससे सुन्दर है।

This girl is *prettier* than Janki. यह कन्या जानकीसे सुन्दर है।

This woman is *older* than Radha. यह औरत राधासे बूढ़ी है।

ऊपरकी मिसालोंमें इटालिक अक्षरोंमें छपे हुए Younger, beautiful, prettier और older शब्द Comparative Degree में हैं।

Superlative Degree किसी चीज़के गुण, लक्षण, स्वभाव आदिके वर्णन करनेमें सबसे ऊँचा या सबसे नीचा दर्जा बताती है। यह डिग्री उस हालतमें इस्तेमाल की जाती है जबकि एक दर्जा या एक जातिकी दूसरी सारी चीज़ोंसे किसी एक चीज़का मुक़ाबला किया जाता है; जैसे :—

Napoleon was the *greatest* of all modern European generals.

आजकलके समस्त फिरंगी सेनापतियोंसे नेपोलियन बड़ा था।

Britain is the *richest* of all nations.

ब्रिटिश जाति तमाम क़ौमोंसे दौलतमन्द है।

The Missouri-Misiissippi is the *longest* of rivers.

मिसोरी मिसिसिपी नदियोंमें सबसे लम्बी है।

Janki is the *prettiest* girl in her class.

जानकी अपने दर्जेमें सबसे सुन्दर लड़की है।

Of all the boys Hari is the *youngest*.

सब लड़कोंसे हरी छोटा ( उम्र में ) है।

ऊपरकी मिसालोंमें, इटालिक अक्षरोंमें छपे हुए greatest, richest, longest, इत्यादि शब्द Superlative Degree में हैं।

## Rules of Comparison.



जबकि एक Syllable के Adjectives का Comparative बनाते हैं, तब उनके अन्तमें *er* या *r* जोड़ देते हैं और जब उनका Superlative बनाते हैं तब *est* या *st* जोड़ देते हैं। जैसे :—

| *Positive.* | *Comparative.* | *Superlative.* |
|---|---|---|
| Hard | Harder | Hardest |
| Soft | Softer | Softest |
| Light | Lighter | Lightest |

जबकि Positive के अन्तमें (पहिलेसे हो) e होतो है ; तब Positive का Comparative और Superlative बनाते समय सिर्फ r और st जोड़ते हैं :—

| *Positive.* | *Comparative.* | *Superlative.* |
|---|---|---|
| Wise | Wiser | Wisest |
| True | Truer | Truest |
| Brave | Braver | Bravest |
| White | Whiter | Whitest |
| Fine | Finer | Finest |

जबकि Positive के अन्तमें y होतो है और उस y के पहिले कोई Consonant आजाता है ; तो y को उठाकर उसके स्थानमें i कर देते हैं और पीछे er तथा est जोड़ देते हैं :—

| *Positive.* | *Comparative.* | *Superlative.* |
| --- | --- | --- |
| Dry | Drier | Driest |
| Happy | Happier | Happiest |
| Pretty | Prettier | Prettiest |
| Holy | Holier | Holiest |
| Wealthy | Wealthier | Wealthiest |
| Heavy | Heavier | Heaviest |

लेकिन जब कि Positive के अन्तमें y तो होती है; किन्तु उस y के पहिले कोई Vowel आजाता है; तब y को बदलकर उसके स्थानमें i नहीं करते :—

| *Positive.* | *Comparative.* | *Superlative.* |
| --- | --- | --- |
| Gay | Gayer | Gayest |
| Grey | Grayer | Grayest |
| Coy (शर्मीला) | Coyer | Coyest |

अगर Adjective के अन्तमें सिर्फ़ एक Consonant हो और उस अन्तिम Consonant के पहिले सिर्फ़ एक Vowel आगया हो; तो अन्तिम Consonant को डबल (double) यानी दूना कर देते हैं :—

| *Positive.* | *Comparative* | *Superlative.* |
| --- | --- | --- |
| Red | Redder | Reddest |
| Thin | Thinner | Thinnest |
| Fat | Fatter | Fattest |
| Wet | Wetter | Wettest |
| Big | Bigger | Biggest |
| Sad | Sadder | Saddest |
| Dim | Dimmer | Dimmest |

देखना चाहिये कि red शब्दके अन्तमें एक Consonant "d" है और उसके पहले एक vowel "e" आगया है ; इसवास्ते नियमानुसार अन्तिम Consonant "d" को Comparative और Superlative में दो "d" कर दी गयी है।

**अगर Adjective के अन्तमे दो Consonant हों या अन्तिम Consonant के पहिले दो Vowel आजावें ; तो अन्तका Consonant दूना नहीं किया जाता :—**

| *Positive* | *Comparative.* | *Superlative.* |
|---|---|---|
| Thick | Thicker | Thickest |
| Small | Smaller | Smallest |
| Great | Greater | Greatest |
| Deep | Deeper | Deepest |
| Weak | Weaker | Weakest |

देखना चाहिये कि Thick शब्दके अन्तमें दो Consonant हैं ; इसवास्ते ऊपरके नियमानुसार Comparative और Superlative में आखिरी Consonant "k" दूना नहीं किया गया है ; सिर्फ er और est जोड दिये गये हैं। इसी भांति Great शब्दमें, अन्तिम Consonant "t" के पहिले "ea" दो Vowel आगये हैं ; अतएव अन्तिम Consonant "t" दूना नहीं किया गया है।

**जब दो से अधिक Syllable वाले एडजेक्टिवों का और बहुतसे दो Syllable वाले एडजेक्टिवों का Comparative या Superlative बनाते हैं ; तो उनके अन्तमें er या est नहीं जोड़ते ; किन्तु वैसे शब्दोंके पहिले more और most या less और least जोड़ देते हैं :—**

| *Positive.* | *Comparative.* | *Superlative.* |
|---|---|---|
| Beautiful | *More* beautiful | *Most* beautiful |
| Diligent | *Less diligent* | *Least* diligent |

दो सिलेबिल के एडजैक्टिव, जिनके अन्तमें e, ow या y हो अथवा जिनके अन्तिम Syllable पर accent (ज़ोर) हो— उनका Comparative या Superlative बनानेमें एक Syllable वाले एडजैक्टिवोंके मुताबिक़ कार्रवाई की जाती है ; यानी उनके अन्तमें er और est जोड़ते हैं :—

| *Positive.* | *Comparative.* | *Superlative.* |
|---|---|---|
| Able | Abl*er* | Abl*est* |
| Narrow | Narrow*er* | Narrow*est* |
| Happy | Happ*ier* | Happ*iest* |
| Merry | Merr*ier* | Marr*iest* |
| *Polite* | Polit*er* | Polit*est* |
| Pleasant | Pleasant*er* | Pleasan*test* |

---

## Irregular Comparisons.

## बेक़ायदे मुक़ाबला ।



कुछ Adjective ऐसे हैं, जिनके Comparative और Superlative बे-क़ायदे बनाये जाते हैं :—

| *Positive.* | *Comparative.* | *Superlative.* |
|---|---|---|
| Bad | worse | worst |
| Evil | worse | worst |
| Ill | worse | worst |

| | | |
|---|---|---|
| Far | farther | farthest |
| Forth | further | furthest |
| Fore | former | foremost, first |
| Good | better | best |
| Hind | hinder | hindermost |
| Late | later | latest |
| Late | latter | last |
| Little | less | least |
| Much ( मिकदार ) | more | most |
| Many ( गिन्ती ) | more | most |
| Near | nearer | nearest |
| Old | older | oldest |
| Old | elder | eldest |
| Nigh | nigher | nighest or next |

---

## खूब ध्यानदेने योग्य नियम ।



(1) छः शब्द ऐसे हैं जो Positive degree में तो Adverb रहते हैं ; किन्तु Comparative और Superlative में Adjective हो जाते हैं :—

| *Positive.* | *Comparative.* | *Superlative.* |
|---|---|---|
| Forth आगे | further दूरका, अलावा | furthest |
| Far दूर | farther जियादा दूर | farthest |
| In अन्दर | inner अन्दरूनी | innermost, inmost |

| | | |
|---|---|---|
| Out बाहर | outer, utter बाहरी | uttermost, utmost |
| Be-neath नीचे | nether नीचेका | nethermost |
| Up ऊपर | upper ऊपरी | uppermost |

(2) Top शब्द Noun है; किन्तु जब वह Adjective की भाँति इस्तेमाल किया जाता है : तब उसका Superlative "topmost" होता है; किन्तु इस शब्दका Comparative नहीं होता।

(3) नीचे लिखे हुए शब्द Latin Comparatives कहलाते हैं; क्योंकि ये लैटिन जुबानसे अँगरेजी में आये हैं। याद रखना चाहिये कि इन सबके अन्तमें "or" होता है; किन्तु 'er' नहीं होता। इस बातका भी खूब ध्यान रखना चाहिये कि इन सबके पीछे "to" शब्द आता है किन्तु "than" कभी नहीं आता :—

Interior (इन्टीरिअर) भीतरी, अन्दरूनी।
Exterior (ऐक्सटीरिअर) बाहरी, बैरूनी।
Superior (सुपीरिअर) बड़ा, ऊँचा, उत्कृष्ट।
Inferior (इनफीरिअर) छोटा, नीचा।
Anterior (ऐन्टीरिअर) पहिला, पूर्व।
Posterior (पॉस्टीरिअर) पिछला, बादका।
Prior (प्रायर) अगला, पूर्वगामी (समय)।
Ulterior (अलटीरिअर) परला, दूरतर।
Senior (सीनिअर) उम्र या ओहदे में बड़ा।
Junior (जूनिअर) छोटा।
Major (मेजर) बड़ा, प्रधान, जरूरी (बालिग)
Minor (माइनर) कम, छोटा (नाबालिग)

## उदाहरण ।

His strength is *superior to* mine. इसमें मुझसे अधिक बल है ।

Ram's height is *inferior to* mine. रामकी ऊँचाई मुझसे कम है ।

You are *senior to* that. तुम उससे बड़े हो ।

This event is *prior to* that. यह मामला उससे पहिलेका है ।

Your friend is *junior to* mine. आपका मित्र मुझसे छोटा है ।

This event is *anterior to* that. यह मामला उससे पहिलेका है ।

This event is *posterior to* that. यह मामला उससे पीछेका है ।

खूब ध्यान धरकर देख लेना चाहिये, कि इटालिक अक्षरोंमें छपे हुए superior, inferior के आगे "*to*" शब्द इस्तेमाल किया गया है । बहुत से नौसिखिये ऐसे मोक़ोंपर '*to*" के बजाय "*than*" या "*from*" इस्तेमाल करते हैं, लेकिन वैसा करना बिलकुल ग़लती है ।

ऊपर जो Latin Comparatives दिखाये हैं, उनमें चन्द ऐसे भी हैं जिनके पीछे न "*to*" हो आता है न "*than*" ही । नीचे हम ऐसे शब्दोंको छाँटकर उदाहरण सहित समझाते हैं ।

**(4) नीचे लिखे हुए Latin Comparatives के पीछे आजकल "to" शब्द इस्तेमाल नहीं किया जाता ; बल्कि वे इस तरह इस्तेमाल किये जाते हैं मानों वे Positive degree के Adjective हैं :—**

| | |
|---|---|
| Interior | भीतरी । |
| Exterior | बाहरी । |
| Ulterior | परला । |
| Major | बड़ा । |
| Minor | छोटा । |

## उदाहरण।

The *interior* parts of that building. उस इमारतके अन्दरूनी भाग।

The *exterior* parts of this building. इस इमारतके बाहरी हिस्से।

A fact of *minor* importance. कम ज़रूरी मामला।

(5) उपरोक्त Latin Comparatives में से चन्द ऐसे भी हैं जो Noun की भाँति इस्तेमाल किये जाते हैं :—

Ram is a *minor.* राम नाबालिग़ है।

Mohan is a *major.* मोहन सेनापति है।

I did not see the *interior* of your room.

मैंने आपके कमरे का अन्दरूनी भाग नहीं देखा।

उपरोक्त वाक्योंमें minor, major, और interior शब्द Noun की भाँति इस्तेमाल किये गये हैं। नं० ४ के वाक्योंमें यही शब्द Adjective की भाँति इस्तेमाल किये गये हैं; क्योंकि वहाँ वे अपने आगे रक्खे हुए Nouns की तारीफ़ करते हैं।

(6) English Comparatives के पीछे "*than*" आता है और Latin Comparatives के पीछे "*to*" आता है; लेकिन नीचे लिखे हुए English Comparatives के पीछे "than" या "*to*" दोनों ही नहीं आते :—

Elder ( एल्डर ) जेठा, बड़ा।

Outer ( आउटर ) बाहरी।

Inner ( इनर ) भीतरी।

Former ( फ़ॉरमर ) अगला, पहिला।

Latter ( लेटर ) हालका, पिछला।

Upper ( अपर ) ऊपरवाला, ऊपरका।

Hinder ( हिन्डर ) पिछला।

Neither ( नीदर ) नीचेका।

## उदाहरण।

| | |
|---|---|
| The *latter* rain. | हालकी वृष्टि। |
| The *former* rain. | पहिलेकी वृष्टि। |
| The *upper* story. | ऊपरी मञ्जिल। |
| The *nether* mill-stone. | नीचेका पाट। |
| The *outer* surface. | ऊपरी सितह। |
| The *inner* meaning. | छिपे हुए माइने। |
| The *hinder* part. | पिछला भाग। |
| The *elder* brother. | बडा भाई। |

अच्छी तरह देखलो कि *latter, former* इत्यादि,यद्यपि Comparative degree के Adjective है; तथापि उपरोक्त उदाहरणोंमे Comparative degree की भाँति इस्तेमाल नहो किये गये है।

(7) *Elder* और *elders* ऐसे शब्द हैं, कि ये Noun की भाँति भी इस्तेमाल किये जा सकते हैं और जब ये Noun की भाँति इस्तेमाल किये जाते हैं तब इनका अर्थ बदल जाता है; यानी उस समय ये किसी मनुष्य या मनुष्य के बड़े दर्जे या उनकी बड़ी अवस्थाको सूचित करते हैं:—

Where are your village *elders*? तुम्हारे गाँवके बड़े लोग कहाँ हैं?

(8) बाज़ बाज़ वक्त Syllable ( शब्द-खण्ड ) "*ish*"

पौज़िटिवके साथ, उसके अर्थमें कमी करनेके लिये, जोड़ दिया जाता है। यह भी ध्यान रखना चाहिये कि जब Positive के अन्तमें "e" पहलेसे मौजूद होती है तब उसमें "*ish*" जोड़नेके पहले उस "e" को उठा देते हैं :—

Black काला — Blak + *ish* = Blackish कालासा।

White सफ़ेद — White + *ish* = Whitish सफ़ेदसा।

(9) डबल अथवा दो दो Comparatives और Superlatives कदापि इस्तेमाल न करने चाहियें :—

| अशुद्ध वाक्य। | शुद्ध वाक्य। |
|---|---|
| (A) He is more stronger than you<br>वह तुमसे अधिक ताक़तवर है। | He is stronger than you. |
| (B) He was the most kindest out of all.<br>वह सबसे अधिक मिहरबान था। | He was the kindest out of all. |
| (C) This table is more longer than that.<br>यह मेज उससे अधिक लम्बी है। | This table is longer than that. |
| (D) This road is the most shortest of all.<br>यह सड़क सबसे छोटी है। | This road is the shortest of all. |
| (E) This book is more cheaper than that.<br>यह पुस्तक उससे अधिक सस्ती है। | This book is cheaper than that. |
| (F) Ram is more taller than Hari.<br>राम हरिसे अधिक लम्बा है। | Ram is taller than Hari. |

देखिये (A) नम्बरमें, "more" शब्द कॉम्पेरेटिव डिग्रीमें है और "stronger

शब्द भी कॉम्पेरेटिव डिग्री है। इसवास्ते ऊपर के ६ वें नियमानुसार Comparative degreeके दो शब्द इस्तेमाल नहीं करसकते; सिर्फ़ "stronger" ही काफ़ी है। इसीवास्ते शुद्ध वाक्यमें "more" शब्दको उठा दिया है। (B) में "most" और "kindest" दोनों Superlative degree हैं। ऐसा इस्तेमाल भी उपरोक्त नियमके विरुद्ध है ; इसवास्ते शुद्ध वाक्यमें "most" शब्द उठा दिया और सिर्फ़ "kindest" ही रक्खा है। इसी तरह और और वाक्योंको भी आपस में मिलाकर समझनेकी चेष्टा करो।

---

## Adjectives not Compared.

## ऐडजेक्टिव जिनका कॉम्पैरिज़न नहीं होता।



(9) कुछ ऐसे शब्द हैं जिनकी डिग्रियाँ नहीं बदल सकतीं अर्थात् उनकी Comparative और Superlative डिग्रियाँ नहीं बनाई जातीं। ऐसे शब्दोंका ध्यान रखनेके लिये बड़ी २ ग्रामरोंमें चन्द क़ायदे भी दिये हैं, मगर वे हर किसी की समझमें, आसानी से, नहीं आते ; अतएव हम, नीचे, कुछ ऐसे शब्दोंका संग्रह करके लिख देते हैं। अगर इस पोथीके पढ़नेवाले उनको कण्ठस्थ करलें और उनपर ध्यान रक्खें, तो इस ग़लतीसे उनको बहुत कुछ रिहाई हो सकती है :—

Golden सुनहरी
Erect सीधा, खड़ा
Straight सीधा
Daily दैनिक
Square चौरस
Weekly साप्ताहिक
Blood-red खून सा सुर्ख
Coal-black कोयले सा काला
Blackish कालासा
Foolish मूर्ख
Whitish सफ़ेदसा
Almighty सर्वशक्तिमान्
Boundless बेहद्द
Certain किसी
Chief मुख्य
Dead मुर्दा
Empty खाली
Eternal सनातन, अनन्त
Everlasting अनन्त
Extreme निहायत
False झूठा
True सच्चा
Filial पुत्र-सम्बन्धी
Free स्वतन्त्र
Full भरा हुआ, भरपूर
Godly धर्मिष्ट
Heavenly स्वर्गीय
Immense बेहद्द
Human इन्सानी
Infinite अपरिमित
Lawful क़ानून के माफ़िक़
Living ज़िन्दा
Natural स्वाभाविक
Paternal पिता-सम्बन्धी
Perfect पूरा
Perpetual सर्व-कालिक
Reverend पूजनीय
Royal राजकीय
Right सीधा, शुद्ध
Wrong अशुद्ध, ग़लत
Serene निर्मल, शान्त
Solid ठोस
Sound पूरा, अच्छा, ठीक
Supreme परम, प्रधान
Universal सर्व-सम्बन्धी
Circular गोल

नोटः—बाज़ बाज़ वक्त, जब उपरोक्त शब्द ऐसे अर्थमें इस्तेमाल किये जाते हैं जो इनके असली अर्थसे कुछ भिन्न होता है ; तब इनको Comparative और Superlative डिग्रियाँ भी दी जाती हैं ; मगर ऐसे मौक़े कम आते हैं :—

## उदाहरण ।

Sohan died in the *extremest* misery.

सोहन बहुत ही कष्टसे मरा ।

This specimen is *more perfect* than that.

यह नमूना उसकी अपेक्षा बहुत ठीक है ।

(10) चन्द शब्द ऐसे हैं जिनके अर्थ, प्रायः, एक ही से होते हैं ; मगर उनका इस्तेमाल और तरह पर होता है। बेक़ायदे इस्तेमाल करनेसे बड़ी भारी ग़लती समझी जाती है ; इसवास्ते उन शब्दोंका भेद और उनके उदाहरण अच्छी तरह कंठस्थ करके ध्यानमें रखने चाहिये :—

(a) Eldest जेठा, बड़ा, पहिले जन्मा हुआ । (यह शब्द सिर्फ़ मनुष्योंके लिये इस्तेमाल किया जाता है )
Oldest बूढ़ा, पुराना । ( चीज़ और मनुष्य दोनोंके लिये इस्तेमाल किया जाता है )

(b) Farther जियादा दूर । ( दो स्थानोंके दरम्यानकी दूरी प्रकट करता है )
Further दूरका, अलावः । ( किसी चीजके अलावः कुछ और )

(c) Later and latest पिछला । ( यह समयको प्रकट करते हैं )
Latter & last पिछला । ( यह स्थान या दर्जा प्रकट करते हैं )

(d) Nearest अत्यन्त पास । ( यह दूरी प्रकट करता है )
Next उसके बाद । ( यह दर्जा या स्थान बताता है )

## उदाहरण ।

Is he your *eldest* son ?

क्या वह तुम्हारा जेठा पुत्र है ?

*My elder* brother died of fever.
मेरा बड़ा भाई ज्वरसे मर गया।

He is the *oldest* of my surviving sons.
वह मेरे बचे हुए पुत्रोंमें सबसे बड़ा (उमर्में) है।

This is the *oldest* tree in this garden.
इस बाग़में यह सबसे पुराना वृक्ष है।

Moghalserai is *farther* from Calcutta than Arrah is.
आराकी अपेक्षा मुग़लसराय कलकत्तेसे अधिक दूर है।

Did you see the *further* end of the room?
क्या तुमने कमरेका अगला सिरा देखा?

There exists a *further* reason in that matter.
उस मामिलेमें और भी दलील है।

These are the *latest* news.
ये हालकी खबरें हैं।

He is the *last* boy in the class.
वह दर्जेमें पिछला लड़का है।

This street is the *nearest* to my house.
यह गली मेरे घरके बहुत ही पास है।

This boy is *next* to me in the class.
यह लड़का दर्जेमें मुझसे पिछला है।

(11) Positive deree ऐडजेक्टिवको सादा सूरत है और वह किसी चीज़को कुछ तारीफ़ करने या उसका गुण वर्णन करनेके लिये इस्तेमाल की जाती है :—

This is a *fat* animal. यह मोटा जानवर है।

He is a *young* man. वह युवा पुरुष है।

She is a *lovely* girl. वह मनोहर कन्या है।

(12) जब दो शख़्स या दो चीज़ें किसी गुणमें बराबर होती हैं; तब हम उनकी बराबरी दिखानेके लिये Adjective of Quality की Positive की सूरतमें इस्तेमाल करते हैं और उस Positive formके पहिले और पीछे दोनों तरफ़ "as" शब्द इस्तेमाल करते हैं :—

This chalk is *as* white as snow.
यह खड़िया उतनी ही सफ़ेद है जितनी कि बर्फ़।

She is *as* gay *as* a lark.
वह लवेके समान प्रसन्न है।

नोट :—दो चीजोंकी समानता दिखाने को Positive form के पहिले और पीछे "as" इस्तेमाल करनेके बिना no less—than, not more—than इत्यादि कितने ही इन्हीं की बराबरी के phrase इस्तेमाल किये जाते हैं :—

This man is *no less* fat *than* Ram.
यह मनुष्य रामसे कम मोटा नहीं है।

This man is *not more* fat *than* that.
यह मनुष्य उससे अधिक मोटा नहीं है।

(13) जबकि हमें यह ज़ाहिर करना हो कि एक चीज़ किसी दूसरी चीज़से गुणमें अधिक या कम है; तब हम Adjective की Comparative form इस्तेमाल करते हैं और उसके पीछे "than" रखते हैं। इसे दूसरी तरह यों भी कह सकते हैं कि जब हमें दो चीजों या दो शख़्सोंका आपसमें मुक़ाबला करना होता है, तब हम Comparative Degree इस्तेमाल करते हैं :—

You are *taller* than I. तुम मुझसे अधिक लम्बे हो।

Ram is *better* than Hari. राम हरिसे अच्छा है।

This boy is *cleverer* than that. यह लड़का उससे अधिक चालाक है।

Ram was *stronger* than Lakshman. राम लक्ष्मणसे अधिक बलवान था।

Gold is *lighter* than platinum. सुवर्ण प्लाटिनमसे हलका होता है।

नोट :—यों तो Comparative degree के ऐडजेक्टिव के पीछे *"than"* शब्द रक्खा ही जाता है ; किन्तु जब दो मनुष्य या चीजोंमें से एक मनुष्य या चीजका एक दूसरेके मुकाबलेमें चुनाव प्रकट किया जाता है ; तब Comparative form के पहिले "the" रक्खी जाती है और उसके पीछे "of the" रक्खे जाते हैं :—

He was *the* healthier *of the* two. वह दोनोंसे अधिक तन्दुरुस्त था।

(14) जबकि हमें यह प्रकट करना हो, कि कोई मनुष्य या चीज अपनी जातकी तमाम दूसरी चीजों या मनुष्यों से गुणमें अधिक या कम है, तब हम Adjective की Superlative form इस्तेमाल करते हैं और उस Superlative form के पहिले "the" तथा पीछे "of" रखते हैं :—

The elephant is *the largest of* land animals.
हाथी पृथ्वीके जानवरोंमें सबसे बड़ा है।

This servant is *the cleverest of* all.
यह नौकर सबसे अधिक चालाक है।

This road is *the shortest of* all.
यह सड़क सबसे छोटी है।

Iron is *the most* useful *of* all metals.
लोहा तमाम धातुओंसे अधिक फायदेमन्द है।

नोट :—बहुत से नौसिखिये Comparative form के बाद "than" के स्थानमें "from" इस्तेमाल करते हैं ; लेकिन ऐसा इस्तेमाल बिल्कुल गलत है। ध्यान रखना चाहिये कि "than" शब्द Conjunction है और "from" शब्द

Preposition. Comparative form के बाद "than" शब्द ही इस्तेमाल किया जाता है "from" हरगिज इस्तेमाल नहीं किया जाता।

(1) Murder is a more heinous sin *from* lying. (गलत)
Murder is a more heinous sin *than* lying. (सही)
खून ( हत्या ) असत्य बोलनेकी अपेक्षा बहुत बुरा पाप है।

(2) This stick is cheaper *from* the one you saw yesterday. (गलत)
This stick is cheaper *than* the one you saw yesterday. (सही)
तुमने जो लकड़ी कल देखी उससे यह सस्ती है।

(3) Our "Angrezi Shiksha" is more useful *from* yours. (गलत)
Our "Angrezi Shiksha" is more useful *than* yours. (सही)
हमारी "अंगरेजी शिक्षा" आपकी से अधिक लाभदायक है।

(4) This box is heavier *from* the one you have. (गलत)
This box is heavier *than* the one you have. (सही)
जो सन्दूक तुम्हारे पास है उससे यह सन्दूक भारी है।

(15) Positive form को Comparative form में इस भाँति बदल सकते हैं :—

Copper is not so heavy as gold. ( Positive )
ताम्बा उतना भारी नहीं होता जितना कि सोना।

Gold is heavier than copper. (Comparative)
सोना ताम्बे से भारी होता है।

(16) Comparative form को Superlative form में इस भाँति बदल सकते हैं :—

Ram was *older than any of* his brothers. (Comp.)
राम अपने भाइयोंसे अधिक उमरका था।

Ram was the eldest of his brothers. (Sup.)
राम अपने भाइयोंमें सबसे बड़ा था।

(17) Superlative form को Comparative form में इस भाँति बदल सकते हैं :—

(1) This lady is the most beautiful of all. (Sup.)

वह बीबी तमाम बीबियोंसे खूबसूरत है।

This lady is more beautiful than *all other* ladies. (Comp.)

(2) Solomon was the *wisest* of men (Sup.)

सुलेमान मनुष्योंमें सबसे अधिक बुद्धिमान था।

Solomon was wiser than all other men (Comp.)

नोट :—जब Superlativs form को Comparatfve form में तबदील करना हो, तब इस बातका ध्यान रहना अत्यन्त आवश्यक है कि "other" शब्द न छूट जाय। अगर "other" शब्द छूट जायगा, तो चाहा हुआ अर्थ कदापि न निकलेगा।

ऊपर जो हमने तीनों डिग्रियोंके उदाहरण बदल बदल कर दिये हैं, पढ़नेवाले उन्हें कण्ठस्थ करलें और फिर जब ऐसा काम पड़े तब उन्हीं नमूनोंको याद करके अपना काम निकालें।

(18) बाज़ बाज़ वक़्त Adverb "very" पौज़िटिव डिग्रीके Adjective के पहिले उसके गुण या सिफ़्तका बहुत ही ऊँचा दर्जा प्रकट करनेको इस्तेमाल की जाती है; लेकिन उसका दर्जा Superlative degree से किसी क़दर कम ही होता है :—

Ram was *very wise*. राम बहुत बुद्धिमान था।

Vikramaditya was *very brave*. विक्रमादित्य बहुत बहादुर था।

Sohan is *very wicked*. सोहन बहुत शरीर है।

He has a *very clear* style of writing. उसके लिखनेका तर्ज़ बहुत साफ है।

नोट (१)—अनेक मौक़ोंपर नौसिखिये लोग ग़लती से "very" के स्थानमें "too" इस्तेमाल कर बैठते हैं :—

(१) Yesterday was *too* hot (ग़लत)
कल हदसे अधिक गरमी थी।

Yesterday was *very* hot. (सही)
कल बहुत गरमी थी।

(२) Honey is *too* sweet. (ग़लती)
मधु हद से ज़ियादा मीठा होता है।

Honey is *very* sweet. (सही)
मधु बहुत मीठा होता है।

(३) The mango you gave me is *too* bad. (ग़लत)
आम जो आपने मुझे दिया हद से ज़ियादा ख़राब है।

The mango you gave me is *very* bad. (सही)
आम जो आपने मुझे दिया बहुत ख़राब है।

जब हम "too" इस्तेमाल करते हैं, तब हमारा मनशा "हद" (limit) से होता है और जब हम "very" इस्तेमाल करते हैं तब हद से कोई मतलब नहीं होता ; किन्तु 'अधिकता' से मतलब होता है।

जब हम कहते हैं कि "कल हद से अधिक गर्मी थी" तो हमारा कहना ठीक नहीं है ; क्योंकि हम नहीं जानते कि दिन के गरम होने की हद कितनी है। जब हम दिनकी गर्मीकी हद ही नहीं जानते, तब हमारा ऐसा कहना "Yesterday was too hot." सरासर ग़लत है। हम "Yesterday was very hot." ऐसा कह सकते हैं।

जब हम कहते हैं कि "Honey is too sweet" अर्थात् शहद हदसे ज़ियादा मीठा होता है, तब हम ग़लती करते हैं ; क्योंकि शहद के मीठे होने की कोई हद मुक़र्रर नहीं है। इसवास्ते "Honey is very sweet." अर्थात "मधु बहुत मीठा होता है" ऐसा कह सकते हैं। इसी माफ़िक तीसरे वाक्य को भी समझिये।

नोट(२)—नीचे हम कुछ वाक्य ऐसे दिखाते हैं जहां "too" ऐडवर्बियल की तारीफ़ करता है और वहां उसका इस्तेमाल सही है। पढ़नेवालों को चाहिये कि इन वाक्यों को इनके अर्थ सहित कण्ठस्थ करलें :—

(1) This key is too large. यह कुञ्जी इतनी बड़ी है कि ताले में आ नहीं सकती।

(2) This box is too large. यह सन्दूक ज़रूरत से अधिक बड़ा है।

(3) Ram's essay is too short. राम का मज़मून जितना होना चाहिये उससे बहुत ही छोटा है।

(4) I was too late for the train. मुझे गाड़ीपर पहुंचने में इतनी देर हो गयी कि जब मैं पहुंचा तब गाड़ी चलदी थी।

(5) Ramjidass thinks his pay too small. रामजीदास अपनी तनख्वाह को जितनी होनी चाहिये उससे बहुत कम समझता है।

नोट (३)—बहुतसे विद्यार्थी 'very' के स्थान में 'much और much', के स्थान में 'very' इस्तेमाल करते हैं। पढ़नेवालों को याद रखना चाहिये कि Positive degree के Adjective के साथ 'very' इस्तेमाल की जाती है और Comparative degree के Adjective के साथ 'much' इस्तेमाल किया जाता है :—

(1) This box is *very heavy.*
यह सन्दूक बहुत भारी है।

(2) This is a *very severe* storm.
यह बहुत सख्त तूफान है।

(3) Calcutta is a *very large* city.
कलकत्ता बहुत बड़ा नगर है।

(4) The sun is *much larger* than the earth.
सूर्य पृथ्वी से बहुत बड़ा है।

(5) This press is *much heavier* than that

यह प्रेस उससे बहुत भारी है।

(6) Silver is *much lighter* the gold.

चाँदी सोने से बहुत हल्की होती है।

पहिले, दूसरे और तीसरे वाक्योंमें शब्द heavy, severe, large, पोज़िटिव डिग्री के Adjective हैं ; अतएव उनके पहिले शब्द 'very' का इस्तेमाल ठीक है। चौथे, पाँचवे और छठे वाक्यों के शब्द larger, heavier और lighter, काम्पेरेटिव डिग्री के Adjective हैं ; इसवास्ते उनके पहिले 'much' शब्द का प्रयोग उचित है।

नोट (४)—कभी कभी "very" ज़ोर देने की ग़रज़ से the और Superlative Adjective के दर्म्यान रक्खा जाता है :—

Jatindra Mohan Sircar is the *very* best compositor in our press.

जतीन्द्र मोहन सिरकार हमारे प्रेस मे बहुत ही बढ़िया कम्पोज़ीटर है।

नोट (५)—बाज़ बाज़ वक्त शब्द 'very' ऐडजेक्टिव की तरह इस्तेमाल किया जाता है, उस समय उसका अर्थ 'बहुत' नहीं रहता ; किन्तु "उसी" या वही" हो जाता है। ऐसे मौक़ों पर very के पहिले "the" अवश्य रहता है :—

(1) This is *the very* box you wanted.

यह वही सन्दूक है जिसे आप चाहते थे।

(2) This is *the very* boy who stole your money.

यह वही लड़का है जिसने आपका रुपया चुराया।

(3) This is *the very* inkstand which we purchased other day.

यह वही दवात है जो हमने उस दिन ख़रीदी।



# Proper Adjectives.

## प्रापर ऐडजैक्टिव्ज़ ।

Proper नामों से जो Adjectives बनाये जाते हैं उन्हें Proper Adjectives कहते हैं :—

| *Proper Nouns.* | *Proper Adjectives.* |
|---|---|
| Asia एशिया | Asiatic एशियाटिक |
| America एमरीका | American ऐमरीकन |
| Africa एफ्रीका | African ऐफ्रीकन |
| Europe यूरोप | European यूरोपिअन |
| Australia ऑस्ट्रेलिया | Australian ऑस्ट्रेलियन |
| Hindustan हिन्दुस्तान | Hindustani हिन्दुस्तानी |
| India इण्डिया | Indian इण्डियन |
| Bengal बङ्गाल | Bengalee बङ्गाली |
| Punjab पञ्जाब | Punjabi पञ्जाबी |
| Sindh सिन्ध | Sindhi सिन्धी |
| Guzrat गुजरात | Guzrati गुजराती |
| Burma | Burmese बरमीज़ |
| Ceylon सीलोन ( लङ्का ) | Cinghalese सिंघालीज़ |
| Arabia ऐरेबिया | Arabian ऐरेबियन |
| Persia परशिया | Persian परशियन |
| Siberia साईबेरिया | Siberian साईबेरियन |

Rome रोम — Roman रोमन
Wales वेल्स — Welsh वेल्श
Athens एथिन्स — Athenian एथिनियन
Belgium वेलजियम — Belgic वेलजिक
Switzerland स्विट्जरलैण्ड — Swiss स्विस

## उदाहरण ।

He is a member of the *Asiatic* Society.
वह एशियाइ सभा का मेम्बर है।

He died of hunger in the *African* deserts.
वह अफ़्रीका के रेगिस्तानों में क्षुधा से मरगया।

She is learning the *Persian* Grammar
वह फ़ारसी का व्याकरण सीख रही है।

Mohanlal saw a *Japaness* torpedo boat.
मोहनलाल ने जापानी तारपीडो नाव देखी।

The Ganges is an *Indian* river.
गङ्गा हिन्दुस्थान की एक नदी है।

He dislikes the *Scotch* whisky.
वह स्काटलैण्ड की ह्विस्की (शराब) नापसन्द करता है।

A *European* passenger was walking on the platform.
एक फिरंगी मुसाफ़िर प्लैटफ़ार्म पर टहल रहा था।

He has learnt the *French* language.
उसने फरासीसी भाषा सीख ली है।

Name the *Portuguese* settlements in India.
हिन्दुस्थान की पुर्त्तगाली बस्तियों के नाम बताओ।

हमने ऊपर Proper Adjectives की एक बड़ी शब्दावली लिखी है। यह बड़े काम की चीज है। पढ़नेवाले दोनों तरफ के शब्दों को अच्छी तरह हिज्जों सहित याद करलें।

जब हम Proper Adjectives से काम न लेना चाहेंगे तब हमें "of" या ऐसेही सम्बन्ध-सूचक शब्दों से काम निकालना पड़ेगा। जैसे ; नीचे के दोनों तरफ के वाक्य अर्थमें बराबर हैं :—

The Bengali language. = The language of Bengal.

बङ्गाली भाषा — बङ्गदेश की भाषा या बंगाली भाषा।

The Indian rivers. = The rivers of India.

हिन्दुस्तानी नदियाँ — हिन्दुस्तानी नदियाँ या हिन्दुस्तानकी नदियाँ।

The Russian Empire. = The Empire of Russians.

रूसी बादशाहत — रूसियों की बादशाहत या रूसी बादशाहत।

The Arabian deserts. = The deserts of Arabia.

अरबी रेगिस्तान — अरब के रेगिस्तान या अरबी रेगिस्तान।

---

## Adjectives of Quantity.
## एडजेक्टिव आव क्वानटिटी।

Adjectives of Quantity क़द, आकार, मिक़दार या परिमाण का बोध करते हैं। इस क़िस्मके Adjectives ये हैं :—much, little, great, small, some, any, no, none, enough, sufficient, all, whole, half.

## उदाहरण ।

Mohan ate *little* bread. मोहनने थोड़ीसी रोटी खाई ।

Sohan ate *much* bread. सोहनने बहुत रोटी खाई ।

Chandrika ate *all* the bread. चन्द्रिकाने तमाम रोटी खाई ।

Gordhan ate *no* bread. गोर्धनने कोई रोटी नहीं खाई ।

Manik ate *some* bread. मानिक ने कुछ रोटी खाई ।

Ram did not eat *any* bread. रामने कोई रोटी नहीं खाई ।

ऊपर जो उदाहरण दिये हैं उनमें little, much इत्यादि शब्द रोटी की मिकदार जाहिर करते हैं ।

**Adjective of Quantity के आगे सदा Singular Noun आता है । दूसरी बात यह है कि ऐसे Adjectives के आगे सदा Material या Abstract Noun में से कोई एक Noun आता है ।**

उपरोक्त नियमको बहुत ही अच्छी भाँति याद करना उचित है । अतएव हम नीचे बहुत से उदाहरण देकर समझाते हैं :—

## उदाहरण ।

(I) Ram had *much* bread. रामके पास बहुत रोटी थी ।

(2) Sohan had *much pain.* सोहनको बहुत दर्द था ।

(3) Gangalal has *much ink.* गङ्गालालके पास बहुत स्याही है ।

(4) Benilal has *much courage.* बेनीलालमें बहुत हिम्मत है ।

(5) Radha has *little fuel,* राधाके पास थोडा ईंधन है ।

(6) Sita has *much virtue.* सीतामें बहुत गुण हैं ।

पहिले वाक्य में जो "much" शब्द है वह Adj. of Quality. है, क्योंकि

उसके आगे जो "bread" शब्द रक्खा है वह Material Noun है। दूसरे वाक्य मे भी "much" शब्द Adj. of Quantity है ; क्योंकि उसके आगे "pain" शब्द Abstract Noun है। इस भांति और वाक्यों को भी समझलो।

नोट (१) :—याद रखना चाहिये कि "no" शब्द उस वक्त इस्तेमाल किया जाता है जबकि "Noun", जिसकी वह तारीफ़ करता है, प्रकट होता है। "None" उस समय इस्तेमाल किया जाता है जब कि "Noun" जिसकी वह तारीफ करता है, छिपा रहता है ; जैसे :—

He had *no* bread.

He had *none.*

"No" के आगे Noun शब्द 'bread' रक्खा हुआ है और None के आगे Noun छिपा हुआ है। No और none के इस्तेमालमें यह बडा भेद है। पढ़ने वालोंको यह फ़र्क दिल पर नक्श कर लेना चाहिये।

नोट (२) :— No और none के इस्तेमालकी भांति some और any का इस्तेमाल भी ध्यान देने योग्य है।

Some शब्द इक़रारी (Affirmative) जुमलो में इस्तेमाल किया जाता है और "any" शब्द इन्कारी (Negative) जुमलो में इस्तेमाल किया जाता है।

## उदाहरण।

He has got *some* bread. ( इकरारी जुमला )

He has not got *any* bread. ( इनकारी जुमला )

अगर हम ऐसा कहें 'He has got any bread.' तो यह वाक्य ग़लत होगा ; क्योंकि any शब्द Affirmative यानी इकरारी जुमलों मे इस्तेमाल नहीं किया जाता ; वह तो Negative यानी इन्कारी जुमलों मे इस्तेमाल किया जाता है। ऊपरका जुमला इकरारी है अतएव ऊपरके नोट न० २ के नियमानुसार वहां some ही होना चाहिये ; यानी 'He has got some bread.' ऐसा लिखना शुद्ध होगा।

इसी भांति 'He has not got *some* bread'. लिखना भी अशुद्ध होगा ; क्योंकि 'some' शब्दको Negative Sentence में इस्तेमाल करनेका नियम नहीं है।

"Some" और "any" दोनों ही शब्द Interrogative Sentence यानी प्रश्नवाचक वाक्यों में इस्तेमाल किये जाते हैं ! लेकिन ऐसे वाक्यों में 'some' की अपेक्षा 'any' का प्रयोग करना अच्छा समझा जाता है :—

(1) Has he got any bread ? क्या उसे कोई रोटी मिली है ?

(2) Has he got some braed ? क्या उसे कुछ रोटी मिली है ?

## Little, a little और the little का अन्तर।

(1) Little शब्द इनकारी (Negative) Adjective है। इसका अर्थ "बहुत नहीं" या "not much" के बराबर है।

(2) A little इकरारी (Affirmative) Adjective है। इसका अर्थ "some at least" या "कमसे कम कुछ" है ; चाहे थोड़ा ही क्यों न हो।

(3) The little के दो प्रकार के अर्थ होते हैं—(1) Affirmative यानी इकरारी (2) Negative यानी इनकारी। इसका अर्थ है "तमाम जो कुछ हो, किन्तु वह थोड़ा हो।"

## उदाहरण।

(1) Ram had *little* money. रामके पास बहुत रुपया न था यानी रामके पास थोड़ा रुपया था।

(2) Ram had *a little* money. रामके पास कमसे कम कुछ रुपया था चाहे वह थोड़ा ही था।

(3) Ram spent *the little* money he had.

पहिला अर्थ—राम के पास जो रुपया था वह अधिक न था।

दूसरा अर्थ—राम के पास जो थोड़ा सा रुपया था उसने वह तमाम खर्च कर डाला।

# Numeral Adjectives.

## न्यूमरेल ऐडजेक्टिव्ज ।

Numeral Adjectives चीज़ों की संख्या बताते हैं। जैसे, one, two, three, six, many, etc.

Numeral Adjectives दो दर्जों में बाँटे गये हैं :—

(1) Definite Numeral Adjectives.

(2) Indefinite Numeral Adjectives.

## Definite Numeral Adjectives.

Definite Numeral Adjectives उन ऐडजेक्टिवों को कहते हैं जो किसी चीज़ की ठीक संख्या प्रकट करते हैं।

Definite Numeral Adjectives की भी दो किस्में की गयी हैं :—(1) Cardinal (2) Ordinal.

Cardinal Numerals वह कहलाते हैं जो यह प्रकट करते हैं कि कितनी चीज़ों से मतलब है। जैसे, one, two three, etc.

नोट—एकसे लेकर ९९ तक (1—99) जितनी संख्याएँ हैं वे सब Cardinal Numeral Adjectives कहलाती हैं।

Ordinal Numerals उन्हें कहते हैं जो चीज़ों की तरतीब या उनका दर्जा बताते हैं। जैसे, First (पहिला), Second (दूसरा), Third (तीसरा), Fourth (चौथा), Fifth (पाँचवाँ), Sixth (छठा), Seventh (सातवां) Eighth (आठवां), Ninth (नवाँ) Tenth (दसवाँ) इत्यादि।

इसी जातिके Adjectives के अन्तर्गत एक प्रकार के Adjectives और होते हैं। उन्हें Multiplicative Adjectives कहते हैं। वह यह बताते हैं कि अमुक चीज़ इतनी बार दुहराई गयी है; जैसे :—

Single (सिंगिल) अकेला।

Twofold, double (टूफोल्ड, डबल) दूना, दुगुना।

Threefold, triple or treble तिगुना।

Fourfold, quadruple (फोरफोल्ड, क्वाडरुपिल) चौगुना।

Sixfold (सिक्सफोल्ड) छः गुना।

## Indefinite Numeral Adjectives.

## इनडेफिनिट न्यूमरेल ऐडजैक्टिव्ज़।

वे Adjective जो किसी चीज़ को ठीक ठीक संख्या या

तादाद नहीं बताते उन्हें Indefinite Numeral Adjectives कहते हैं। जैसे, all, any, certain, few, many, much, more, most, no, none, other, several, some, enough etc.

## उदाहरण।

*All* man are mortal. समस्त मनुष्य मरनेवाले हैं।

*Some* men have left Agra. कुछ मनुष्यों ने आगरा छोड़ दिया है।

*Several* men died of cholera. कई आदमी हैजे से मर गये।

ऊपर हमने all, some, और several तीन शब्दोंको वाक्यों में इस्तेमाल किया है। यद्यपि उक्त तीनों शब्द एक प्रकार की संख्या का बोध करते हैं; मगर निश्चित या ठीक ठीक संख्या नहीं बताते; इसवास्ते वे Indef. Num. Adj. हैं।

अनेक पाठक कहेंगे कि अभी तो यह all, some, any, no, none enough इत्यादि शब्दों को Adjective of Quantity बता चुके हैं और फिर उन्हीं शब्दोंको Indefinite Numeral Adjective बताते है। इस फेरमें नूतन अभ्यासी विद्यार्थी बहुत कुछ चक्कर खाते हैं। अतएव हम नीचे अच्छी भाँति समझा देते हैं।

नोट :—जब some, any वग़ैरः शब्दोंके आगे Singular Noun आता है और वह Abstract या Material Noun मे से कोई होता है, तब all, some, any, no. none वग़ैरः शब्द Adjectives of Quantity कहलाते हैं; किन्तु जब इन्हीं शब्दोंके आगे Plural Nouns आते हैं तब ये Indefinite Numeral Adjective कहलाते हैं और जो Noun बहुवचन होते हैं वे Common Noun होते है। जैसे :—

## ADJECTIVES OF QUANTITY.

(1) He had *much* paper. उसके पास बहुत कागज़ था।

(2) He had *little* ink. उसके पास थोड़ी स्याही थी।

(3) He had *some* rice. उसके पास कुछ चावल थे।

(4) He had *no* bread. उसके पास रोटी नहीं थी।

ऊपर की चारों मिसालों के much, little, some और no शब्द Adj. of Quantity हैं।

## INDEF. NUM. ADJECTIVES.

(1) He wrote *many* letters. उसने बहुत सी चिट्ठियाँ लिखीं।

(2) He killed *some* men. उसने कुछ आदमी मारडाले।

(3) He had *no* loaves of bread. उसके पास रोटियाँ नहीं थीं।

(4) He had *few* sticks. उसके पास बहुत लकड़ियाँ न थीं।

Definite Numeral को यदि Indefinite Numeral बनाना हो; तो उसके (Def. Num.) पहिले 'some' या 'about' शब्द रख देना चाहिये; जैसे :—

Give him *some* thirty rupees. उसे करीब २ तीस रुपये दे दो।

Give him *about* twenty rupees. उसे करीब २ बीस रुपये दे दो।

नोट :—जब Definite Numeral के पहिले 'some' शब्द आता है तो उसके माइने "करीब २" हो जाते हैं।

## Few, a few और the few

## का अन्तर।

(1) Few शब्द इन्कारी यानी Negative Adjective है इसका अर्थ "बहुत नहीं" है।

(2) A Few इकरारी यानी Affirmative Adjective है। इसका अर्थ "कमसे कम कुछ" है; चाहें वह थोड़ा हो क्यों न हो।

The few इसका अर्थ है "तमाम जितना मौजूद हो, मगर वह गिन्ती में थोड़ा हो।"

उदाहरण।

(1) He read *few* books. उसने बहुत पुस्तकें नहीं पढ़ीं यानी उसने थोड़ी पुस्तकें पढ़ीं।

(2) He read *a few* books. उसने कमसे कम कुछ पुस्तकें पढ़ीं।

(3) He read *the few* books. उसके पास जितनी पुस्तकें थीं उसने उन सब को पढ़ डाला।

(4) He read *not a few* books. उसने थोड़ी पुस्तकें नहीं पढ़ीं यानी बहुत सी पुस्तकें पढ़ीं।

नोट:—"not a few" अर्थ में many के बराबर है. यह many के बजाय उस समय इस्तेमाल किया जाता है जब कि ज़ोर देनेकी दरकार होती है।

## Distributive Numeral Adjectives.

## डिस्ट्रीब्यूटिव न्यूमरेल ऐडजैक्टिव्ज़.



Distributive Numeral Adjectives ये प्रकट करते

हैं कि चीज़ें अलग २ समझी गई हैं। इस किस्मके ऐडजैक्टिव ये हैं :—each, every, either, neither.

Each ( हरेक ) दोमें से एक या दो से अधिक संख्या में से एक :—

The two men had *each* a stick

दो मनुष्यों में से हरेक के हाथ में छड़ी थी।

The twenty five men had *each* a pen.

पच्चीस मनुष्योंमें से हरेक के पास क़लम थी।

Every—(हरेक, प्रत्येक) यह शब्द हमेशा दो से अधिक के लिये इस्तेमाल किया जाता है। दो में से एक के लिये कभी इस्तेमाल नहीं किया जाता। यह मजमुए ( समूह) को तमाम चीज़ों या शख्सोंको एक एक करके प्रकट करता है।

*Every* boy ( out of the thirty present) had a book.

( तीस लड़के जो मौजूद थे उनमें से ) हरेक लड़के के पास पुस्तक थी।

नोट :—Every शब्द each के बनिस्बत ज़ोरदार है। किन्तु अर्थ दोनों का एक ही है। each दो में से एक के लिये भी इस्तेमाल किया जाता है किन्तु every दो में से एक के लिये कभी इस्तेमाल नहीं किया जाता।

Either के दो अर्थ होते हैं—(१) दो में से हरेक या दोनों (२) दो में से एक। Neither का अर्थ है :—"न एक न दूसरा"।

There is a hole at *either* end of your room.

तुम्हारे कमरे के दोनों सिरों पर सूराख हैं।

You can take *either* side. तुम दोनों में से एक साइड ले सकते हो।

You should take *neither* side. तुम्हें न यह साइड लेनी चाहिये न वह।

Each other उस समय इस्तेमाल किया जाता है जब कि दो शख्सों या चीज़ोंसे तअल्लुक होता है :—

The two boys struck *each other.* दोनों लडकोंमेंसे हरेकने एक दूसरेको मारा।

One another उस समय इस्तेमाल किया जाता है जब कि दो से अधिक शख्सों या चीज़ोंसे तअल्लुक होता है :—

They all struck another. उन सबने एक दूसरेको मारा ( यानी उनमें से हरेकने एक दूसरेको मारा। यहाँ आदमियोंकी तादाद दो से अधिक है )

---

## Demonstrative Adjectives.

## डिमांस्ट्रेटिव् ऐडजेक्टिव्ज़।

जिस चीज़का ज़िक्र किया गया है उसे जो Adjective बताता है उसे Demonstrative Adjective कहते हैं। मुख्य Demonstrative Adjectives ये हैं :—This, that, the, yon, yonder, a अथवा an.

A या an और the ये तीनों Articles कहलाते हैं। इनके विषयमें हम आगे लिखेंगे।

This का बहुवचन 'these' होता है। यह शब्द मनुष्य और चीज़ दोनोंके लिये इस्तेमाल किया जाता है और उस

चीज़को बताता है जो बिलकुल ही हाथके पास होती है। जैसे :—

| *Singular.* | | *Plural.* | |
|---|---|---|---|
| This man. | यह आदमी। | These men. | ये आदमी। |
| This pen. | यह कलम। | These pens. | ये कलमें। |
| This house. | यह घर। | These houses. | ये घर। |

That का बहुवचन 'those' है। यह शब्द मनुष्यों और चीज़ोंके लिये इस्तेमाल किया जाता है और उस मनुष्य या चीज़को बताता है जो कुछ फ़ासिले या दूरी पर होती है।

जब कि '*this*' और '*that*' उन दो चीज़ोंकी तरफ़ इशारा करते हैं जिनका ज़िक्र पहले हो चुका है; तब *this* उनमेंसे दूसरीका और *that* पहलीका हवाला देता है :—

Wealth and poverty are both temptations; *that* tends to excite pride; *this* discontentment. धन और कङ्गाली दोनो ही बुराईकी तरफ़ झुकानेवाले हैं; वह (धन) अभिमान पैदा करता है; और यह (कङ्गाली) असन्तोष पैदा करती है।

इस वाक्यमें, that शब्द wealth की तरफ़ इशारा करता है और this शब्द poverty. की तरफ़ इशारा करता है।

These शब्द बाज़ बाज़ वक़्त, ज़ोर देनेके ढङ्गसे, अधिकार प्रकट करनेको इस्तेमाल किया जाता है :—

These eyes saw the deed

इन आँखोंने वह काम देखा। यानी मेरी ही आँखोंने वह काम देखा।

इस फ़िक़रेमें these eyes का अर्थ "my own eyes" या "मेरी ही आँखें" है।

Yon और yonder किसी दूरकी चीज़को बताते हैं। ये दोनों शब्द Singular और Plural दोनों भाँतिके Nouns के साथ इस्तेमाल किये जा सकते हैं। लेकिन इन दोनों शब्दोंको poetry ( कविता ) के सिवा और जगह कभी कभी ही देखते हैं :—

| *Singular.* | *Plural.* |
|---|---|
| Yon tower. परला मीनार। | Yon towers. परले मीनार। |
| Yonder tower. परेका मीनार। | Yonder towers. परेके मीनार। |

## THE ARTICLES.

## आरटिकिल्स।



Article एक शब्द है जो Noun को बताता है और उसके अर्थका विस्तार दिखाता है। Articles हमेशा Nouns के साथ जोड़े जाते हैं।

Articles दो भाँतिके होते हैं :—

(1) Indefinite Article. (2) Definite Article.

"A या an" Indefinite Article कहलाते हैं ; क्योंकि वे किसी एक शख्स या चीज को नहीं बताते ; जैसे, *a* box, ( यहाँ a box का अर्थ "कोई सन्दूक" है।)

The शब्द Definite Article कहलाता है; क्योंकि वह किसी एक शख्स या चीज़को बताता है। जैसे, *the* king; ( यहाँ the king से हमारे देशके राजासे या उस राजासे मतलब है ज़िसका ज़िक्र हो चुका है। )

---

## The Indefinite Article.

### इनडैफ़िनिट आरटिकिल।

An शब्द Indefinite Article है और इसकी मुख़्तसिर सूरत "a" है। An स्वयं one शब्दकी कमज़ोर सूरत है। इसवास्ते Indefinite Article, विशेष करके, उन Nouns के साथ ही इस्तेमाल किया जाता है जो Singular Number में होते हैं।

---

## "An" के इस्तेमाल करनेके क़ायदे।

नीचे लिखी हुई हालतोंमें इनडैफ़िनिट आरटिकिल "*an*" इस्तेमाल किया जाता है :—

(1) उस Noun शब्दके पहिले जिसका पहिला अक्षर Vowel हो :—

## उदाहरण ।

*An* army एक फ़ौज ।
*An* apple एक सेब ।
*An* eagle एक उक़ाब ।
*An* island एक टापू ।
*An* egg एक अण्डा ।
*An* ox एक बैल ।
*An* uproar एक हुल्लड़ ।
*An* ink-bottle एक स्याहीकी बोतल ।

**(२) उस शब्दके पहिले जिसका पहिला अक्षर 'h' हो और वह silent हो यानी उसका उच्चारण न होता हो :—**

## उदाहरण ।

*An* heir (एर) एक वारिस, एक उत्तराधिकारी ।
*An* hour (आवर) एक घण्टा ।
*An* honest man (आनेस्टमैन) एक ईमानदार आदमी ।
*An* honour (आनर) एक प्रतिष्ठा ।

**(3) उस शब्दके पहले जिसका पहला अक्षर 'h' हो और उस शब्दके दूसरे Syllable ( शब्दखण्ड ) पर accent यानी ज़ोर भी हो :—**

An his-tor-`i-cal account,

उपरोक्त historical शब्द में चार syllable हैं। किन्तु accent दूसरे syllable "tor" पर हैं ; अतएव उपरोक्त नियमानुसार historical शब्दके पहले 'an' ही रखना उचित है। किन्तु *his'-to-ry* शब्दके पहले 'a' ही रखना चाहिये ; क्योंकि उसके दूसरे 'syllable "tor" पर accent नहीं हैं, किन्तु पहले syllable "his" पर है।

---

## "A" के इस्तेमाल करनेके क़ायदे।

नीचे लिखी हुई हालतोंमें "a" इस्तेमाल किया जाता है :—

(1) उस शब्दके पहिले जिसका पहिला अक्षर Consonant हो :—

### उदाहरण।

A boy एक लड़का।
A house एक घर।
A lamp एक चिराग़।
A city एक नगर।
A cart एक गाड़ी।
A horse एक घोड़ा।
A man एक आदमी।
A hero एक वीर।
A kite एक चील।
A bottle एक बोतल।

(2) उस शब्दके पहिले जिसका पहिला अक्षर कोई Vowel हो ; किन्तु उसका उच्चारण "य्" अथवा "व" के समान हो :—

### उदाहरण।

*A* useful table (यूसफ़ुल) एक लाभदायक मेज।
*A* unit (यूनिट) इकाई।
*A* union (यूनियन) इत्तिफाक, ऐक्यता।
*A* university (यूनिवरसिटी) महाविद्यालय।
*A* European (युरोपियन) फिरङ्गी।

*A* ewe (यू) भेड़ी।

*A* one-eyed boy (वनश्राईड) काना लड़का।

*A* one-sided statement (वन साईडेड स्टेटमेंट) इकतरफा बयान।

नोट—यदि किसी Vowel से आरम्भ होनेवाले शब्दका उच्चारण "यू" अथवा "व" के समान न हो; तो उसके पहिले नियमानुसार वही "an" रखना चाहिये।

विद्यार्थियों पर यहां ज़रा बोझ सा पड़ता है और वे चकराते भी हैं; अतएव उन्हें यह नियम ध्यानसे समझ लेना ज़रूरी है।

## EXCEPTIONS.

**हम ऊपर लिख आये हैं कि Indefinite Article "a" या "an" सिर्फ़ Singular Nouns के साथ इस्तेमाल किया जाता है; किन्तु इस नियमके विरुद्ध भी कारवाई होती है:—**

*A* hundred rupees, एकसौ रुपये।

*A* thousand men. एक हजार आदमी।

*A* few miles. चन्द मील।

*A* great many years. बहुतसे वर्ष।

*A* dozen, *a* score, *a* pair, *a* gross वग़ैरः

Indefinite article "an" या "a" और Numeral "one" में जो भेद है वह ध्यान दे कर समझना चाहिये। *'one'* तो संख्या या तदाद बताता है किन्तु 'an' या 'a' ज़ात या क़िस्म बताते हैं। जैसे a cow; यहाँ "a" का अर्थ एक नहीं है, किन्तु वह प्रकट करता है कि यहाँ गधे या हाथीसे मतलब नहीं है, किन्तु चौपायोंकी उस जातिसे मतलब है जो "गाय" कहलाती है। जब कि one cow का मतलब सिर्फ़ एक गाय है न कि दो, चार या छः।

**बहुतसे वाक्य ऐसे भी मिलते हैं, जहाँ an या a का**

अर्थ "एक" होता है, यानी जो अर्थ one का होता है वही an या a का होता है :—

उदाहरण।

We are both of *a* mind. हम दोनों एक दिलके हैं।

He can see this at *a* glance. वह इसे एक नजरमें देख सकता है।

Two of *a* trade can never agree. एक रोज़गारवाले दो आदमी कभी मिलकर नहीं रह सकते।

He came to me in *a twinkling*. वह मेरे पास एक झपकीमें आया।

He sells his brass keys at *a* rupee a pair, वह अपनी पीतलकी कुञ्जियां एक रुपये जोड़ी बेंचता हैं।

बहुतसे वाक्य ऐसे होते हैं जिनमें "a" का अर्थ "प्रत्येक" होता है यानी a का अर्थ every शब्दके बराबर होता है :—

He comes to me *twice a week*.

वह मेरे पास हफ़्तेमें दो बार आता है।

He gets *forty rupees a month*. वह चालीस रुपया महीना पाता है।

This cloth is *two annas a yard*. यह कपड़ा दो आने गज़ है।

Indefinite Article. आम तौरपर, तमाम जातको भी प्रकट करता है :—

उदाहरण।

A camel is a noble animal. ऊँट अशराफ़ जानवर होता है। (यहाँ किसी ख़ास ऊँटसे मुराद नहीं है; बल्कि ऊँटकी जातके तमाम जानवरों या किसी ऊँटसे मतलब है।)

A dog is a faithful animal. कुत्ता वफादार जानवर होता है। (यहाँ किसी खास कुत्तेसे मुराद नहीं है; बल्कि कुत्तेकी ज़ातके तमाम जानवरों या किसी भी कुत्तेसे मतलब है।)

---

# Article के लगाने या न लगानेके स्थान।

Rule 1. Common Noun यदि Singular number में हो; तो उसके पहले Article अवश्य लगाना चाहिये :—

| ग़लत | | सही। |
|---|---|---|
| I saw horse. | ... ... | I saw *a* horse<br>या<br>I saw *the* horse. |

"Horse" शब्द Common Noun और Singular number है; इसवास्ते नियमानुसार उसके पहले कोई Article अवश्य होना चाहिये। I saw horse. ऐसा लिखना अशुद्ध है। यह फिक़रा Article "a" या "the" लगानेसे ठीक हो सकता है। हमने ऊपर ऐसाही किया है। I saw *a* horse इस वाक्यमें बहुतसे घोड़ोंमेंसे किसी एक घोड़ेसे मतलब है। I saw *the* horse. इस वाक्यमें किसी खास घोड़ेसे मतलब है; किन्तु चाहे जिस घोड़ेसे मतलब नहीं है।

## EXCEPTIONS. छूटें।

(1) Common Nouns जब Vocative Case में होते हैं अथवा जब वे इन्सानके माफ़िक़ क़रार दिये जाते हैं: तब उनके पहले Article नहीं लगाया जाता :—

## उदाहरण।

O Death, where is thy sting? ए मृत्यु! तेरा डङ्क कहाँ है?

O Grave, where is thy victory? ए क़ब्र, तेरी विजय कहाँ है?

(2) Noun शब्द "man" जब, आम तौरसे, तमाम मनुष्य-जातिके लिये इस्तेमाल किया जाता है; तब उसके पहले Article नहीं लगाया जाता :—

## उदाहरण।

(a) God made the country, and *man* made the town, ईश्वरने मुल्क बनाया और मनुष्यने नगर बनाया।

(b) *Man* is mortal. मनुष्य मरनेवाला है।

ऊपरके दोनों वाक्योंमें जो "man" शब्द आये हैं उनके पहिले किसी प्रकारके article नहीं हैं; इसवास्ते यहाँ "man" शब्दसे तमाम मनुष्य-जातिसे मतलब है।

(3) जब Common Noun के पहले कोई Possessive Adjective(my, thy, her, their etc.)आजाता है; तब उसके साथ Article नहीं लगाया जाता :—

## उदाहरण।

Your *cap* is very dirty. तुम्हारी टोपी बहुत मैली है।

His *coat* is red. उसका कोट लाल है।

My *box* is yellow. मेरा सन्दूक़ ज़र्द है।

Her *book* is of no use. उसकी पुस्तक किसी कामकी नहीं है।

Blot out what you have written on your *slates*. तुमने अपनी स्लेटोंपर जो कुछ लिखा है उसे मिटा दो।

ऊपरके वाक्योंमें cap, coat, box, book और slates पाँचों शब्द Common Noun हैं। इन पाँचोंके पहले your, his, my और her शब्द आगये हैं। अतएव ऊपरके नियमानुसार इनके पहले या cap, coat इत्यादि शब्दोंके पहले किसी प्रकारका Article नहीं लगाया गया है। *The* your cap या your *the* cap लिखना गलत है।

(4) जब Common Noun के पहले कोई Demonstrative Adjective (this, that या these those) आजाता है; तब उसके साथ Article नहीं लगाया जाता :—

## उदाहरण।

This *house* belongs to Hari. यह मकान हरिका है।

That *pen* is yours. वह क़लम तुम्हारी है।

These *books* are mine. ये पुस्तकें मेरी हैं।

Those *books* are theirs. वे पुस्तकें उनकी हैं।

ऊपरके वाक्योंमें house, pen और books शब्द Common Noun हैं और उनके पहले this, that these या those शब्द आगये हैं; इसवास्ते ऊपरके नियमानुसार उनके पहले कोई Article नहीं लगाया गया है। This *the* house या the this house या a this house अथवा this a house इत्यादि लिखना, हमेशा गलत है।

(5) जब Common Noun के पहले कुछ Indefinite Numeral Adjectives आजाते हैं; तब उसके पहले कोई Article नहीं लगाया जाता :—

## उदाहरण।

Some *cities* of India are very dirty. भारतके कुछ नगर बहुत मैले हैं।

No *man* among you knows it. तुममेंसे कोई आदमी उसे नहीं जानता

उपरोक्त वाक्यमें "some" और "no" शब्द Indef. Num. Adj. हैं; cities और man शब्द Common Noun हैं। Common Noun के पहले Article लगाना उचित है किन्तु उपरोक्त पाँचवीं छूटके अनुसार अनुचित है; इसवास्ते the some cities; या some the cities इस माफ़िक़ लिखना ग़लती है।

(6) जब Common Noun के पहले Distributive Adjective (each और every) आजाते हैं; तो उसके पहले कोई Article नहीं जोड़ा जाता :—

## उदाहरण।

Each *witness* gives a different statement.

हरेक गवाह मुख़्तलिफ़ इज़्हार देता है।

They surrounded him on every *side*.

उन्होंने उसे हर तरफ़से घेर लिया।

Every *inhabitant* of the conquered city was put to the sword. फ़तह किये हुए शहरका हरेक बाशिन्दा क़त्ल कर दिया गया।

Every man must answer for his actions to God.

हर शख़्सको अपने कर्मों का जवाब परमेश्वरको देना होगा।

(7) जब Common Nouns पदवी ख़िताब, पेशा या रुतबा वग़ैरः ज़ाहिर करते हैं; तब उनके पहले Article नहीं लगाया जाता :—

## उदाहरण।

*Captain* Stiffe. कप्तान स्टाइफ़।

*Major* Henn. मेजर हैन।

*Queen* Victoria. मलिका विक्टोरिया।

*Emperor* Edward. शाहन्शाह ऐडवर्ड।

*Judge* Sharda Charan Mitra. जज शारदाचरण मित्र।

*Lord* Minto. लाट मिण्टो।

*General* Kitchner. सेनापति किचनर।

Victoria, *Empress* of India. भारतकी राजराजेश्वरी, विक्टोरिया।

Edward, *King* of England. इङ्गलिस्तानका राजा, ऐडवर्ड।

Minto, *Governor General* of India. भारतके बड़े लाट, मिण्टो।

Jotindra Mohan, *Compositor.* जोतीन्द्रमोहन, कम्पोज़ीटर।

Narain Chandra, *Pressman.* नारायण चन्द्र प्रेसमैन।

Ganga Lall, *Brahman.* गङ्गालाल ब्राह्मण।

Beni Madhav, *Goldsmith.* वेनीमाधव, सुनार।

Jahan Arah, *daughter* of Shahjahan. शाहजहाँकी पुत्री, जहाँआरा।

Haridass and Co., *booksellers* and *pablishers.* हरिदास एण्ड कम्पनी पुस्तक बेचने और प्रकाशित करनेवाली।

Captain Stiffe, इसमें Stiffe शब्द तो एक पुरुषका नाम है और वह Proper Noun है ; किन्तु Captain शब्द Common Noun है और Stiffe साहबका रुतबा या दर्जा प्रकट करता है ; इसवास्ते उपरोक्त रूट के अनुसार उसके पहले कोई Article नहीं लगाया गया है।

Jotindra Mohan, Compositer, इसमें Jotindra Mohan एक मनुष्यका नाम है और वह कम्पोज़ीटरीका पेशा करता है। Compositor शब्द Common Noun है ; किन्तु वह Jotindra Mohan का पेशा बताता है ; इसवास्ते उपरोक्त नियमानुसार उसके पहले कोई Article नहीं जोड़ा गया है। इसी भाँति और सबको समझ लो।

नोट—The poet Homer या The poet Valmiki. लिखना सही है ; किन्तु Poet Homer या Poet Valmiki लिखना गलत है।

(8) कुछ प्रचलित Verbal phrase ऐसे हैं जिनमें, संक्षिप्तताके लिये, Common Noun के पहले Article नहीं लगाया जाता। साथही Number यानी एक वचन या बहुवचनका भी लिहाज़ नहीं रक्खा जाता। जो पद जैसे नियत है वह वैसेही रहता है। पढ़नेवालोंको चाहिये कि इनको जैसेके तैसे रट लें।

To give *ear*, ध्यान देना, सुनना।

To make *head* against, सफलता पूर्वक सामना करना।

To leave *town*, नगर छोड़ना।

To leave *school*, पाठशाला छोड़ना।

To leave *college*, महाविद्यालय छोड़ना।

To set *eyes* on, देखना, नज़र रखना।

To set *foot* on, क़दम रखना।

To set *sail*, बादबान खोलना, पाल उड़ाना।

To make *choice*, पसन्द करना।

To make *shipwreck*, नाश करना।

To take *ship*, जहाज़ पर चढ़ना।

To take *horse*, घोड़ेपर सवार होना।

To take *oath*, सौगन्ध या क़सम खाना।

To take *fire*, आग लगना प्रदृप्त होना।

To take *leave*, छुट्टी लेना।

To take *effect*, जारी होना।

To take *arms*, युद्ध आरम्भ करना।

To take *breath*, साँस लेनेके लिये ठहरना।

To cast *anchor*, लङ्गर डालना।

To weigh *anchor*, जहाज़ चलानेको पाल उड़ाना।

To lose *heart*, हिम्मत हारना, दिल छोड़ना।

To send *word*, पैग़ाम भेजना, ख़बर भेजना।

To bring *word*, खबर लाना।

To strike *root*, जड जमाना।

To make *boast*, शेख़ी मारना।

To shake *hands*, हाथ मिलाना।

To clap *hands*, इक़रार और क़ौल करना।

To bear *interest*, सूद या ब्याज लगना।

To lay *siege*, घेर लेना।

To keep *house*, घरका इन्तज़ाम करना।

To give battle, युद्धको ललकारना।

(9) कुछ मशहूर Prepositional Pharses में भी, संक्षिप्तताके लिये, Common Noun के पहले Article नहीं लगाया जाता है :—

On *earth*; on *land*; by *land*; under *ground*; at *sea*; on *shore*; to *sea*; at *interest*; to *town*; to *court*; at *court*; at *work*; at *school*; at *dinner*; at *college*; at *church*; in *jail*; to *prison*; of *prison*; in *bed*; by *rail*; before *breakfast*; at *table*: by *streamer*; out of *doors*; at *anchor*; in *jest*; in *time*; in *turn*; by *heart*; at *work*: in *view*; on *foot*; in *question*; in *summer*: sword in *hand*; from *top* to *bottom*; from *head* to *foot*; at *peep* of day; at *noon*; behind *time*; payable at *sight*; short in *stature*; high in *rank*; to come to light; to call to *mind*; &c.

उपरोक्त शब्दोंके अर्थ बिलकुल आसान है ; इसवास्ते हमने उनको लिखना नहीं समझा। किन्तु नीचे हम शब्दोंमेंसे कुछ Phrases को वाक्योंमें इस्तेमाल करके दिखाते हैं :—

## चन्द मिसालें।

The boy is at *school*. लड़का मदरसेमें है।

I met him at *dinner*. मैं उससे भोजनके समय मिला।

This bank draft is payable at sight. यह हुण्डी दर्शनी है।

This man lends money at *interest*.

यह आदमी सूदपर रुपया उधार देता है।

The man are at *work*. मनुष्य काममें लगे हुए हैं।

I wrote a letter before *breakfast*. मैंने हाजिरीसे पहले पत्र लिखा।

The train is behind *time*. गाड़ी नियत समयसे पीछे है।

He intends to travel by *land*. वह खुश्कीसे सफ़र करनेका इरादा करता है।

She intends to go there by *rail*.

वह वहाँ रेलसे जानेका इरादा करती है।

He always comes here in *summer*.

वह यहाँ हमेशा गर्मीमें आता है।

Ram is over *head* and *ears* in debt.

राम सिरसे पैरतक क़र्ज़में डूबा है।

Mohan is out of *doors*. मोहन घरसे बाहर है।

Radhakant made the whole journey to Puri on *foot*.

राधाकान्तने पुरी तक तमाम सफ़र पैदल की।

Badri Prasad begins to work at *day-break*.

बद्रीप्रसाद पौफटते ही काम शुरू करता है।

Hari takes a little rest at *noon*.
हरि दोपहरको थोड़ा आराम करता है।

He was armed from *head* to *foot*.
वह सिरसे पैर तक हथियारोंसे सजा हुआ था।

He was short in *stature*. वह ठिंगना था ; वह ऊंचाईमें कम था।

He came in *time* to see the fireworks.
वह समयपर आतिशबाज़ी देखने आया।

Ram is learning a piece of poetry by heart.
राम कविता कण्ठस्थ कर रहा है।

**(10) जब कि Noun के पहले Adjective आजाता है तब भी, बहुधा, Article छोड़ दिया जाता है :—**

Swords of foreign *make*. विदेशकी बनी हुई तलवारें।

With naked *foot* नङ्गे पैर।

With drawn *sword*. नङ्गी तलवार लेकर।

The debate of last *night*. गत रात्रिकी बहस।

**(11) जब कि Common Noun बहुवचन (Plural)में होता है ; तब उसके साथ Article नहीं जोड़ा जाता :—**

*Fishes* swim. मछलियां तैरा करती हैं।

*Pigeons* fly. कबूतर उड़ा करते हैं।

*Boys* play. लड़के खेला करते हैं।

*Dogs* are barking. कुत्ते भौंक रहे हैं।

यहां जानी हुई, देखी हुई, या जिक्र की हुई मछलियों, कबूतरों; लड़कों या कुत्तोंसे मतलब नहीं है ; किन्तु कोई या सभी मछलियों और कबूतरों इत्यादिसे मतलब है। इसी कारणसे इन फिकरोंमें fishes, pigeons, इत्यादि Common Nouns के पहिले कोई Article नहीं लगाया गया है।

नोट—जब कि Noun को particularise करना होता है यानी उसका ब्योरेवार वर्णन करना होता है ; तब बहुवचन (Plural) Common Noun के साथ भी Article लगाते हैं :—

*The boys* are playing. लड़के खेल रहे हैं।

*The pigeons* are flying. कबूतर उड़ रहे हैं।

*The dogs* are barking. कुत्ते भौंक रहे हैं।

यहाँ हमारे जाने हुए या परिचित लड़कों कबूतरों और कुत्तोंसे मतलब है ; इसी वजहसे यहाँ boys, pigeons, और dogs के पहिले Article रक्खा गया है।

**Rule II.** बाज़ बाज़ वक्त Definite Article "the" किसी चीज़की जाति या क़िस्म ज़ाहिर करनेको इस्तेमाल की जाती है। उस दशामें एक जीव या एक चीज़ जाति की प्रतिनिधि मानली जाती है :—

*The eagle* is the king of birds. उक़ाब परिन्दोंका राजा है।

*The lion* is the king of animals. शेर हैवानोंका राजा है।

*The dog* is a faithful animal कुत्ता वफ़ादार जानवर है।

*The camel* is found in many parts of Asia and Africa. ऊँट एशिया और अफ्रीकाके बहुतसे भागोंमें पाया जाता है।

**Rule III.** किसी क़िस्से कहानी या बयानमें Article के इस्तेमाल करनेका यह नियम है कि जब किसी Common Noun का ज़िक्र पहिले पहल किया जाता है, तब हम उसके साथ, अपने अभिप्रायके अनुसार, a, या an या the इनमेंसे कोईसा Article लगा सकते हैं; किन्तु जब क़िस्से या बयानमें उसी शख़्स या चीज़का ज़िक्र फिरसे किया जाता है तो उसके पहिले Definite Article "the" ही इस्तेमाल करते हैं :—

A little girl was playing near *a* well in *a* garden. The owner of *the* garden saw *the* girl and bade her take care lest she should fall into *the* well.

एक छोटी लड़की किसी बाग़में किसी कूएंके पास खेल रही थी। बाग़के मालिकने उस लड़कीको देखा और उससे कहा कि खबरदार रहो; नहीं तो कूएंमें गिर पड़ोगी।

इस वाक्यमें जब पहिले पहल "girl" शब्द आया है तब उसके पहिले "a" लगाया गया है। इसी भाँति "well" और "garden" के पहिले भी "a" ही इस्तेमाल किया गया है; लेकिन दूसरे फ़िक़रेमें जब वही तीनों शब्द girl, garden और well फिर आये हैं; तब उनमेंसे हरेकके पहिले Definite Article "the" रक्खा गया है। क़िस्से कहानियाँ वग़ैरःके अनुवाद करनेमें इस नियमका विशेष ध्यान रखना चाहिये।

## Rule IV. Material Noun के पहिले Article नहीं रक्खा जाता है :—

*Water* is necessary to man. मनुष्यके लिये जल ज़रूरी है।

*Gold* is heavier than *silver*. सोना चाँदीसे भारी होता है।

*Iron* is not so heavy as *lead*. लोहा शीशेके समान भारी नहीं होता।

*Mercury* is very heavy. पारा बहुत भारी होता है।

*Gold* is a precious metal. सोना क़ीमती धातु है।

In India, *wood* is used for *fuel*. भारतमें काठ इन्धनके काममें आता है।

*Honey* is very sweet. मधु बहुत मीठा होता है।

The cow eats *grass* all day. गाय दिनभर घास खाती है।

Why do you like *wheat* very much?
तुम गेहूँको अधिक पसन्द क्यों करते हो?

Some men never eat *flesh* कुछ मनुष्य मांस कभी नहीं खाते।

You can stick this down with *gum*, तुम इसे गोंदसे चिपका सकते हो।

## EXCEPTION TO RULE V.

## पांचवें नियमकी छूट

(1) Abstract Noun जब Common Noun की भांति इस्तेमाल किया जाता है; तब उसके पहिले Article लगाया जाता है :—

*The theology* of the Quran. कुरानका वेदान्त।

*The crime* of drunkenness is worthy of punishment.

नशेसे किया हुआ अपराध दण्ड-योग्य है।

*The patience* of Govind is admirable. गोविन्दका धैर्य्य प्रशंसा योग्य है।

He is a *justice* of the Calcutta High Court

वह कलकत्ता हाईकोर्टका विचारक है।

*The justice* of Sarda Charan is well-known.

शारदाचरणका न्याय सुप्रसिद्ध है।

I understand *the Grammar* taught in that book.

मैं उस व्याकरणको समझताहूं जो उस पुस्तकमें सिखाया जाता है।

*The sleep* of a wearied man is sound.

थके हुए मनुष्य की नींद गहरी होती है।

शब्द 'theology' (थीओलॉजी) का हिन्दी अर्थ वेदान्त विद्या या ब्रह्म विद्या है। यह शब्द Abstract Noun है; किन्तु उपरोक्त उदाहरणमें यह Common Noun की भांति इस्तेमाल किया गया है। यहां उसका अर्थ खासकर "कुरानकी वेदान्त विद्या" है। Article 'the' लग जानेसे अब वह शब्द वेदान्त विद्याकी किस्म ज़ाहिर करता है। केवल theology शब्द (बिना the) वेदान्तविद्याको प्रकट करता है, मगर किसी क़िस्मकी वेदान्त विद्या नहीं प्रकट करता। इसी भांति crime, patience इत्यादि शब्दोंको समझ लो। वे सब ऊपरके उदाहरणोंमें

जिन्हें प्रकट करते हैं; अतएव Common Noun हैं और इसीवास्ते उनके पहिले Article 'the' रक्खा दिया गया है।

**Rule VI. Collective Noun जब Singular Numberमें होता है; तो उसके पहिले, बहुधा Article रक्खा जाता है:—**

*The army* was routed फौजको शिकस्त दी गयी।

*An army* was sent against Maharana Pratapsingh.

महाराणा प्रताप सिंह के विरुद्ध फौज भेजी गयी।

*The council* is sitting. कौन्सिल बैठ रही है।

*The crowd* was soon dispersed. भीड़ शीघ्र ही तितर बितर कर दी गयी।

नोट :—Government, Parliament इत्यादि शब्द, जिनके अर्थ पूरी तरह से मुकर्रर हैं, जब साधारण अर्थमें इस्तेमाल होते हैं तब अपने पीछे Article नहीं चाहते; अर्थात् इन शब्दों के पहिले बहुधा, Article नहीं लगाया जाता :—

*Government* has resolved to amend the act.

सरकार ने कानून सुधारने का मंसूबा किया है।

Parliament was dissolved. महासभा तोड़ दी गयी।

**Rule VII. The Definite Article "the" किसी क़ौमके नामके साथ, उसे सम्पूर्णतया अथवा एकत्र वर्णन करनेके लिये, इस्तेमाल की जाती है; किन्तु भाषाके नामके साथ "the" इस्तेमाल नहीं की जाती :—**

I know *the English.* मैं अंगरेज़ क़ौमको जानता हूं।

नोट :—चन्द भाषाओंके सिवाय और भाषाओं के नामके साथ Definite Article "the" इस्तेमाल नहीं की जाती। जिन भाषाओं के नामों के साथ "the" जोड़ी जाती है वे ये हैं :—

The Latin. लाटिन भाषा।

The Greek. यूनानी भाषा।

The Italian. इटालियन भाषा।

लेकिन हम the English, the Sanscrit, the Hindi और the Arabic इत्यादि नहीं लिख सकते।

**Rule VIII. Proper Nounके साथ, बहुधा, Article नहीं जोड़ा जाता है:—**

*Mohan* died of consumption. मोहन क्षयरोगसे मर गया।

Rampratap is a very pious man. रामप्रताप अत्यन्त पुण्यात्मा पुरुष है।

*Ramchandra* was the king of Ayodhya.

रामचन्द्र अयोध्या के राजा थे।

Mohan, Rampratap और Ramchandra तीनों नाम Proper Noun हैं; इसवास्ते नियमानुसार इनके पहिले Article नहीं लगाया है। बहुतसे मौके ऐसे भी होते हैं जहाँ Proper Nouns के साथ भी Article जोड़ा जाता है। हम उनको आगे लिखते हैं। पढ़नेवाले उन्हें दिल लगाकर समझें और ज़िहन में बैठा लें।

## EXCEPTIONS TO RULE VIII.

## आठवें नियमकी छूटें।

(1) मनुष्यों के नामों के साथ Article नहीं लगाया जाता है; किन्तु जब किसी मनुष्यके नामके साथ कोई Adjective of Quality जोड़ दिया जाता है; तब उसके पहिले, बहुधा, Definite Article "the" जोड़ दिया जाता है:—

## उदाहरण।

*The brave* Richard joined the crusade.

वीर रिचर्ड धर्म-युद्ध में सम्मिलित हुआ।

*Alexander the Great* crossed the Indus.

सिकन्दर आज़मने सिन्धनद पार किया।

ऊपर के दोनों फ़िक़रोंमेंसे पहिले में 'Richard इंगलिस्तानके एक मशहूर राजाका नाम है; इसवास्ते आठवें नियमानुसार इसके पहिले 'the' नहीं आनी चाहिये; किन्तु इसके पहिले 'brave' शब्द आगया है। यह शब्द Richard की तारीफ़ करता है; अतएव यह Adj. of Quality है; इसवास्ते ऊपरकी छूटके अनुसार इसके पहिले Definite Article "the" रक्खा गया है। दूसरे उदाहरण में 'Alexander' एक बादशाहका नाम है "great" शब्द उसकी तारीफ़में है; अतएव उपरोक्त छूट के अनुसार ही "great" के पहिले भी "the" शब्द रक्खा गया है।

**(2) अगर किसी मनुष्यके नामके साथ, उसको ख़ुसूसियत बयान करने को या उसका ख़ुलासा हवाला देने को, Relative Clause जोड़ा जावे; तो उस मनुष्य के नामके पहिले Definite Article "the" लगायी जाती है:—**

## उदाहरण।

We mean *the Vikram* who defeated the Scithians. हमारा मतलब उस विक्रमसे है जिसने सिथियनों को शिकस्त दी थी।

भारतवर्षमें कितने ही विक्रम होगये हैं। इसवास्ते किसी भी विक्रमका ज़िक्र करने में गड़बड़ी पड़ती है; अतएव जिसका बयान किया जाता है उस का कोई ख़ास काम बताना पड़ता है, तब सहजमें समझ लिया जाता है कि अमुक विक्रमसे मतलब है। ऊपरका वाक्य दो वाक्योंके मिलनेसे बना है। पहिला वाक्य

है :—We mean the Vikram, और दूसरा वाक्य है :—who defeated the Scithians. पहिला वाक्य मुख्य है और दूसरा वाक्य पहिले की तारीफ़ करता है। कौनसा विक्रम ? वह विक्रम जिसने सिदियानों को परास्त किया। एक शब्द तो एक शब्दकी तारीफ़ करता ही है ; मगर बड़ बड़े पूरे फ़िक़रे भी Adjective का काम करते हैं, उनको Adjective Clause कहते हैं। ऊपर जैसे मौके का नियम लिखा गया है वहाँ Adjective Clause ही इस्तेमाल किये जाते हैं ; जो बहुधा who, which इत्यादि शब्दोंसे आरम्भ किये जाते हैं।

**(3) जब किसी मशहूर आदमी या चीज़से किसी मनुष्य या चीज़की साहश्यता या समानता दिखानी होती है ; तो जिसके साथ समानता दिखाई जाती है उसके नामके पहिले Indefinite या Definite Article जोड़ते हैं :—**

## उदाहरण।

(1) Ram Murti Naidu is *a Bhim* राममूर्त्ति नायडू एक भीम है ( यानी बलमें भीम के समान है )

(2) Madho Singh is *a chand.* माधोसिंह एक चन्द है। ( यानी माधोसिंह चन्द कवि के समान है )

(3) He is *the Kalidass* of the age. वह इस ज़मानेका कालिदास है (यानी पुराने ज़माने में जैसा कवि कालिदास था वैसा ही इस ज़माने में वह है )

(4) Kalidass is *the Shakespeare* of India. कालिदास भारतका शेक्सपियर है (यानी इंगलैण्ड में जैसा प्रतिभाशाली कवि शेक्सपियर था वैसा ही भारत में कालिदास था )

(5) Bombay is fast becoming *the London* of the east. बम्बई शीघ्र शीघ्र पूरबकी लन्दन हो रही है। (यानी पश्चिममें लन्दन जैसा बड़ा और सुन्दर शहर है वैसा ही बम्बई नगर पूरब में होता जाता है )

नोचेके तीन फ़िक़रोंका फ़र्क़ ध्यान देकर समझ लो :—

(1) He is Krishna. वह कृष्ण है यानी उसका नाम कृष्ण है।

(2) He is a Krishna. वह एक कृष्ण है यानी उसमें सब गुण कृष्णके समान हैं।

(3) He is the Krishna. वह ख़ास कृष्ण है यानी वह वही कृष्ण हैं जिसने महाभारत में अर्जुन को गीताका उपदेश दिया था।

(4) जब किसी ख़ान्दान या फ़िरक़े से किसी मनुष्य का हवाला दिया जाता है; तो उस मनुष्यके नामके पहिले Indefinite Article "a" या "an" जोड़े जाते हैं :—

A Ramchandra. राम वंशका पुरुष।

A Campbell. केम्बेलके ख़ानदान का पुरुष।

(5) जब हम किसी ऐसे शख़्स का ज़िक्र करते हैं, जिसे हम कम जानते हों या जिसका ध्यान ही हमें कभी ही आता हो; तो उस शख़्सके नाम के पहिले हमें Indefinite Article "a" या "an" (जो उचित हो) लगाना चाहिये :—

*A* Mr. Hari Ram came to see me. एक मि० हरिराम मुझसे मिलने आया।

यहाँ A Mr. Hari Ram. यानी एक मिष्टर हरिराम कहनेसे यह अभिप्राय निकलता है कि मिष्टर हरिरामको, जिसका यहाँ ज़िक्र किया गया है, हम बहुत कम जानते हैं या हमे याद नहीं है कि इस शख़्स को हम जानते हैं या नहीं।

(6) आगे लिखे हुए भूगोल-सम्बन्धी Proper Nouns के साथ Definite Article "the" इस्तेमाल की जाती है :—

(a) नदियों के नामों के साथ :—

*The* Ganges. गङ्गा नदी।

*The* Krishna. कृष्णा नदी।

*The* Nerbudda. नरबदा नदी।

*The* Rhine. राइन नदी।

(b) खलीज या खाड़ियों के नामोंके साथ :—

*The* Persian Gulf. फारस की खाड़ी।

*The* Gulf of Cambay. खम्भात की खाड़ी।

*The* Bay of Bengal. बङ्गाल की खाड़ी।

(c) सागर और महासागरों के नामोंके साथ :—

*The* Red Sea. लाल समुद्र।

*The* Japan Sea. जापानका समन्दर।

*The* Indian Ocean. हिन्द महासागर।

*The* Atlantic Ocean. स्थिर महासागर।

(d) मुहानों (Straits) के नामोंके साथ :—

*The* Palk Strait. पाकका मुहाना।

*The* Strait of Babel Mendeb. बाबल मन्दब का मुहाना।

(e) द्वीप समूह या टापुओं के नामोंके साथ :—

*The* Andaman Islands. अन्दमान टापू।

*The* Maldive Islands मालद्वीव टापू।

(f) पर्वत श्रेणियों के साथ :—

*The* Himalayas. हिमालय पहाड़।

*The* Vindhyas विन्ध्याचल पहाड़।

*The* Rocky Mountains. राकी पर्वत।

(g) उन देशों और प्रान्तों के नामों के साथ जिन से कुछ विशेष वर्णन सम्बन्ध रखता हो :—

*The* Punjab. पञ्जाब (प्रान्त)।

*The* Deccan. दक्खन (देश)।

*The* Transval. ट्रान्सवाल (देश)।

(h) कई शब्दोंके योग से बनेहुए और अपना कुछ खास बयान रखनेवाले-भूगोल-सम्बन्धी नामोंके साथ :—

*The* Cape of Good Hope. रास गुड होप।

The Land's End. लैन्ड्स ऐण्ड।

नोट। नीचे लिखे हुए भूगोल सम्बन्धी नामोंके साथ Article नहीं लगाया जाता है :—

(a) महाद्वीपों के नामों के साथ :—

Europe, Asia, Africa.

(b) देश मुल्क या सूबों के नामों के साथ :—

India, Bengal, Oudh, France.

(c) अकेले टापूओं के नामोंके साथ :—

Ceylon. (सीलोन) लंका।

Sicily. (सिसिली) सिसली।

(d) अकेले पहाड़ों के नामों के साथ :—

Everest ऐवेरेष्ट।

Etna एटना।

(e) रासों ( Capes ) के नामों के साथ :—

The Cape Comorin, रास कन्या कुमारी।

(f) नगर या क़सबों के नामोंके साथ :—

Agra, Cawnpore, Meerut,

Calcutta, Bombay, Paris.

(g) झीलों के नामोंके साथ :—

Lake Sambhar. सांभर झील।

Lake Chilka. चिलका झील।

---

## DEFINITE ARTICLE "THE"
## के ख़ास ख़ास इस्तेमाल।

(1) Defenite Article "the" बहुधा, उन पदवियों के पहिले जोड़ी जाती है, जिन से कुछ शख़्सों की शनाख़्त हो जाती है :—

*The* King राजा।

*The* Queen रानी।

*The* Czar ज़ार।

*The* Nizam निज़ाम।

*The* Pope पोप।

*The* Great Moghal. बड़ा मुग़ल।

*The* Prime Minister प्रधान मन्त्री।

*The* Governor General बड़ा लाट।

*The* Head Master हेडमाष्टर।

*The* Commander-in-chief जंगीलाट।

(2) कुछ Noun ऐसे हैं जो, असलमें, Proper Noun नहीं हैं; किन्तु उनकी ख़सियत ऐसी है कि वे एक चीज़से अधिक के लिये इस्तेमाल नहीं किये जाते,—ऐसे Noun के पहिले, बहुधा, Definite Article "the" रक्खी जाती है :—

*The* sun सूर्य ।
*The* moon चाँद ।
*The* poles ध्रुव ॥
*The* equator भूमध्यरेखा ।
*The* east पूरब ।
*The* west पच्छिम ।
*The* south दक्खिन ।
*The* north उत्तर ।
*The* Vedas वेद ।
*The* Quran कुरान ।
*The* Bible इञ्जील ।
*The* world संसार ।
*The* pole star ध्रुवतारा ।
*The* evening star सन्ध्याका तारा ।
*The* universe विश्व ।
*The* Bombay Gazette बम्बई गज़ट ।
*The* Post Office डाक घर ।
*The* capital of India. भारत की राजधानी ।
*The* East Indian Railway ईस्ट इण्डियन रेलवे ।
*The* Principle of Vishudhanand Vidyalaya विशुद्धानन्द विद्यालयका अफ़सर ।

(3) किसी एक दर्जे या जातिके लोगों पर जब किसी शख़्सकी प्रधानता ज़ोरसे प्रकट करनी होती है; तब Common Noun के पहिले बहुधा, Definite Article "the" रख देते हैं :—

Maithili Sharan is *the poet of our time.*
मैथिली शरण हमारे समय का कवि है ।
Aurobindo is *the statesman* of the age.
अरविन्द इस ज़माने का राजनीतिज्ञ है ।

(4) Definite Article "the" एक वचन Common Noun के साथ, बहुधा, तमाम जाति या जाति के भाग को प्रकट करने के लिये इस्तेमाल की जाती है :—

## उदाहरण।

*The* dog barks. कुत्ता भौंकता है।

*The* bee hums मधुमक्खी भिनभिनाती है।

*The* cow gives us milk. गाय हमें दूध देती है।

*The* lion roars. सिंह गरजता है।

ऊपर के उदाहरणों मे "the dog" तमाम जातिको प्रकट करता है, क्योंकि सभी कुत्तों या कुत्तों की जाति का स्वभाव भौंकने का है। इसी भाँति "the bee" तमाम मधुमक्खियों की जाति को प्रकट करती है; क्योंकि सभी मधुमक्खियों का स्वभाव भिनभिनाने का होता है। इसी माफ़िक और जगह समझ लो।

(5) जब किसी क़ौम या जाति का एकत्र वर्णन करना होता है; तब Definite Article "the" उस क़ौम के नाम के पहिले जोड़ी जाती है; किन्तु इस दशामें क़ौम का नाम बहुवचन में होता है। लेकिन जब एक शख़्स तमाम क़ौम की जगह काममें लाया जाता है तब भी क़ौम के नामके पहिले "the" रक्खी जाती है; किन्तु इस हालत में क़ौम का नाम एक बचन यानी Singular होता है:—

## उदाहरण।

*he* Greeks defeated *the* Persians

यूनानियोंने ईरानियों को परास्त किया।

*The* Hindus defeated *the* Mohomedans.

हिन्दुओंने मुसलमानों को पराजित किया।

*The* Hindu worships the sun.

हिन्दू सूर्य की उपासना करता है।

(6) बाज़ बाज़ वक्त Definite Article "the" तमाम जातिके प्रकट करने को Adjective के साथ जोड़ दी जाती है। ऐसी दशा में Adjective के आगे का Noun छिपा रहता है और वह छिपा हुआ Noun शब्द बहुवचन होता है। इसलिये ऐसे कर्त्ता की क्रिया भी बहुवचनमें होती है:—

उदाहरण ।

*The good* alone are happy. सिर्फ नेक ( लोग ) सुखी हैं।

*The rich* and *the wise* should succour *the helpless* and *the poor.*

धनवान और बुद्धिमानों को असहाय और ग़रीबों की सहायता करनी चाहिये।

ऊपर के प्रथम वाक्य में "the good" = the good men. के। इसी भाँति "the rich" = the rich men. के। शेष इसी भाँति समझ लो।

(7) कभी कभी Definite Article "the" Adjective के साथ, Adjective को Abstract Noun बनाने के लिये जोड़ी जाती है:—

*The future* is known to God alone.

होनहार या भावी बातें केवल ईश्वर को मालूम हैं।

She loves *the beautiful.*

वह सुन्दरता या सुन्दर मनुष्यों को पसन्द करती है।

पहिले उदाहरण मे जो "Future" शब्द है वह Adjective है; किन्तु "the future" = futurity (भविष्य) के है। जब कि "futurity" शब्द Abstract Noun है, तो "the future" भी Abstract Noun होना चाहिये। दूसरे उदाहरण मे "beautiful" शब्द Adjective है। किन्तु "the beautiful" = beauty (सुन्दरता) के है। जब कि "beauty" शब्द Abstract Noun है; तो "the beautiful" भी Abstract Noun है।

(8) जब Common Noun से Abstract Nounका सा अर्थ निकालना होता है तब Common Noun के पहिले "the" जोड़ देते है :—

You act *the lord* wherever you go.

तुम जहाँ जाते हो वहाँ सरदारी चाल चलते हो।

ऊपर के उदाहरण में "the lord"=the lordly character यानी सरदाराना चाल के है। इस वाक्य में "the lord" से Abstract Noun का मतलब निकाला गया है।

(9) Superlative Degree के Adjectives के पहिले Definite Article "the" अवश्य ही इस्तेमाल की जाती है :—

## उदाहरण।

Akbar was *the greatest* of all the Moghal Emperors.

समस्त मुग़ल बादशाहों में अकबर सबसे बड़ा था।

Can you tell me *the longest* river in India ?

क्या तुम मुझे भारत की सब से बड़ी नदी बता सकते हो ?

Ram is *the best* boy in our class.

हमारे दर्जे में राम सब से अच्छा लड़का है।

Mohan is *the most* negligent boy in the class.

दर्जे में मोहन सबसे अधिक असावधान लड़का है।

नोट :—अगर Superlative Adjective के पहिले कोई Possessive Pronoun (my, thy, her वग़ैरः) आजाता है ; तो उसके पहिले "the" नहीं जोड़ी जाती :—

## उदाहरण।

This is *my* best hat. यह मेरी सबसे बढ़िया टोपी है।

He is *his* youngest son. वह उसका सब से छोटा पुत्र है।

She is *your* eldest daughter. वह तुम्हारी सब से बड़ी पुत्री है।

ध्यान रखना चाहिये कि *the* my best hat, या my *the* best hat. लिखना अशुद्ध है।

**(10) पुस्तकों के proper या ख़ास नामों के पहिले बहुधा, Definite Article "the" रक्खा जाता है :—**

| | |
|---|---|
| The Bible. | बाइबिल। |
| The Ramayana. | रामायण। |
| The Mahabharat. | महाभारत। |
| The Illiad. | इलियड। |
| The Hamlet of Shakespeare. | शैक्सपियर कृत हैमलेट। |
| The Shakuntala of Kalidass. | कालिदास कृत शकुन्तला। |

नोट :—अगर कोई ग्रन्थ अपने रचयिता के नाम से पुकारा जाता है; तो Article नहीं जोड़ा जाता है :—

## उदाहरण।

Homer's Illiad. होमर की इलियड

Shakespear's Hamlet. शैक्सपियर का हैमलेट।

Valmiki's Ramayana. वाल्मीकिकी रामायण।

(11) चन्द Nouns के साथ Definite Article "the" पेशा या धन्धा ज़ाहिर करने को या किसी पेशे के तमाम

शख्सों के एकत्र समझे जाने के लिये इस्तेमाल की जाती है :—

(1) He has joined *the navy.*
वह जलसेना में भरती हो गया है।

(2) I have joined *the bar.*
मैं वकील हो गया हूँ।

(3) *The Bombay bar* is highly spoken of.
बम्बई के वकीलों की बहुत तारीफ हैं।

पहिले और दूसरे उदाहरणमें पेशा ज़ाहिर होता है और तीसरे में बम्बई के तमाम वकील एकत्र या शामिल समझे गये है।

(12) बाज़ बाज़ वक़्त Definite Article "the" Possessive Pronoun के स्थानमें इस्तेमाल की जाती है:—

I have a pain in *the head.* (=my head) मेरे सिर में दर्द है।

She has a pain in *the belly.* (=her belly) उसके पेट मे दर्द है।

इस बात पर खूब ध्यान रखना चाहिये कि अंगरेज़ी में in my head या in her belly इत्यादि लिखना भद्दा समझा जाता है।

(13) Definite Article "the" उन मुहाविरोंके साथ भी इस्तेमाल की जाती है जो मशहूर मशहूर ऐतिहासिक घटनाओं को प्रकट करते है :—

| | |
|---|---|
| The Mutiny | गदर। |
| The Hegira | हिजरी सन्। |
| The Christian Era. | ईसाई सम्वत्। |
| The Vikrami Era. | विक्रमीय सम्वत्। |
| The Crusades. | धर्म-युद्ध। |

## The two uses of Adjectives.

## ऐडजैक्टिवों के दो इस्तेमाल।

Adjective दो जुदे जुदे तरीक़ों में इस्तेमाल किया जाता है :—

(1) The Attributive use. ( ऐट्रिब्यूटिव यूस )

(2) The Predicative use. ( प्रीडीकेटिव यूस )

(1) जब कोई Adjective सीधा उस Noun के साथ जोड़ दिया जाता है जिसकी वह तारीफ़ करता है तब कहते हैं कि Adjective का इस्तेमाल Attributively किया गया है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| A *good* man. | भला आदमी। | *A black* cat. | काली बिल्ली। |
| A *white* horse. | सफ़ेद घोड़ा। | *A dirty* book. | मैली किताब। |

उपरोक्त उदाहरणों में ऐडजैक्टिव good और white दोनों का सम्बन्ध सीधा अपने अपने Noun "man" और "horse" से है। इसी भाँति black और dirty का सम्बन्ध cat और book के साथ है।

(2) जब कोई Adjective किसी Noun के साथ किसी क्रिया ( verb ) द्वारा जोड़ा जाता है तब कहते हैं कि Adjective का इस्तेमाल Predicatively हुआ है :—

The man is *good.* आदमी भला है।

Ram is *bad.* राम ख़राब है।

उपरोक्त good और bad शब्द Adjective हैं। यह verb "to be" के

पीछे आये है ; लेकिन तारीफ करते हैं अपने अपने Noun शब्द "man" और "Ram" की। Adjective का इस तरह का इस्तेमाल "Predicative use" कहलाता है।

---

## Substitutes for Adjectives.

## ऐडजैक्टिवों के प्रतिनिधि।

पहिले लिख आये हैं कि 'Adjective' सिफ़्त बयान करनेवाला या गुण वर्णन करनेवाला शब्द है। जो कोई शब्द Adjective की तरह Noun के गुण वर्णन करता है वह Adjective का प्रतिनिधि या उसके स्थान में काम करनेवाला समझा जाता है।

इन Adjective के प्रतिनिधियों या उसके स्थानमें काम करनेवालों को नीचे लिखते हैं :—

(1) बहुतसे Noun, बहुधा, Adjective की तरह इस्तेमाल किये जाते हैं :—

(a) A *silk* dress. रेशमी पोशाक।

(b) A *school* room. स्कूलका कमरा।

(c) A *river* fish. दर्याई मछली।

(d) A *press* point. प्रेस का काँटा।

(e) A *silver* bracelet चाँदी का बाजू।

(f) The *Jaipur* Library. जैपुर का पुस्तकालय।

ऊपर देख लीजिये कि silk, school, river, press, silver और Jaipur शब्द Noun हैं ; किन्तु यहाँ Adjective का काम दे रहे हैं। पोशाक कैसी ? यहाँ "silk" शब्द Noun "dress" की तारीफ़ करता है। इसवास्ते वह, असल में, Noun होने पर भी यहाँ Adjective होगया है। इसी तरह और स्थानों में भी समझ लो।

(2) Noun जब Possessive Case में होता है तब वह भी Adjective का काम देता है :—

(*a*) My *daughter's* table. मेरी पुत्री की मेज़।

(*b*) Our *pressman's* roller. हमारे प्रेसमैनका बेलन।

(*c*) His *son's* gold ring. उसके पुत्रकी सोने की अंगूठी।

ऊपर के उदाहरणों में daughter's, pressman's और son's शब्द स्पष्ट-रूप से Adjective का काम कर रहे हैं।

(3) Possessive Case के Pronoun भी Adjective की भाँति इस्तेमाल किये जाते हैं :—

| | |
|---|---|
| (*a*) *Your* slate. | आपकी पत्थर की तख़्ती। |
| (*b*) *My* hat. | मेरी टोपी। |
| (*c*) *His* umbrella | उसका छाता। |

उपरोक्त उदाहरणोंमें your, my, और his शब्द यद्यपि Pronoun हैं; मगर यहाँ Adjective की भाँति इस्तेमाल किये गये हैं।

(4) बहुतेरे Adverb भी Adjectives की जगह इस्ते-माल किये जाते हैं :—

| | |
|---|---|
| The *then* king, | उस समय का राजा। |
| The *down* train. | डौन ट्रेन। |
| The *up* train | अप ट्रेन। |

उपरोक्त उदाहरणों में जो then, down और up शब्द आये हैं, असल में वे Adverb हैं ; किन्तु यहाँ Adjective का काम दे रहे हैं।

**(5) अकेला Preposition या Preposition अपने Object सहित, बहुधा, Adjective का काम करता है :—**

The *above* lines — ऊपर की पंक्तियाँ।
A man *of talents.* — बुद्धिमान मनुष्य।
A man *of position.* — प्रतिष्ठित मनुष्य।
A man *of virtue.* — धर्मात्मा पुरुष।

उपरोक्त उदाहरणों में से पहिले में जो "above" शब्द आया है वह, असल में, Preposition है ; किन्तु यहाँ Adjective का काम करता है। इसी तरह दूसरे उदाहरण में "of talents" भी Adjective का काम करता है। "of" शब्द Preposition है और "talents" शब्द उसका Object है।

**(6) Adjective Clause भी Adjective की जगह काम करता है :—**

The book, *which you gave me the other day*, has been stolen by some compositor. आपने जो पुस्तक उस दिन मुझे दी थी, किसी कम्पोज़ीटर ने चुरा ली है।

उपरोक्त वाक्य में "which you gave me the other day." इतना Adjective clause है और वह यहाँ "book" शब्द की तारीफ़ करता है ; इसवास्ते वह clause ही Adjective की भाँति इस्तेमाल किया गया है।

नोट :—ऊपर लिखे हुए शब्दों के सिवाय और भी दो तीन भाँति के शब्द होते हैं जो Adjective की भाँति या उसके स्थान में इस्तेमाल किये जाते हैं, उनका ज़िक्र हम कहीं आगे करेंगे।

# ADJECTIVEका NOUN की भांति इस्तेमाल होना।



(1) संक्षिप्तताके लिये, Adjective शब्द Noun शब्द की जगह काममें लाया जाता है। ऐसी हालत में, बहुधा, Noun छिपा रहता है या कभी कभी बिल्कुल रहता ही नहीं :—

(a) He has done much *good*. उसने बहुत भलाई की है।

(b) The *nobles* were present in the theatre. नाटक-घरमें अमीर लोग मौजूद थे।

(c) He always speaks *English* वह हमेशा अंगरेज़ी बोलता है।

(d) The *ancients* ruled here wisely. प्राचीन लोगोंने यहाँ बुद्धिमानी से राज्य किया।

(e) You should obey your *superiors*. तुम्हें अपने बड़ों की आज्ञा पालन करनी उचित है।

(f) The *Germans* are better than the *Russians* जर्मन लोग रूसियों से अच्छे है।

(g) He is a *Christian* by birth. वह जन्म से ईसाई है।

(h) The Maharaja dislikes the *greens* of Japan महाराजा, जापान की शाक सब्ज़ी नापसन्द करते हैं।

(i) He has told you many *secrets*. उसने तुमसे बहुत से भेद कह दिये हैं।

(j) The rich should succour the *poor* and the *helfless*. धनियों को निर्धन असहायों की मदद करनी चाहिये।

नोट :—जितने शब्द इटालिक टाइप में छपे हुए हैं वह सब असल में Adjective हैं ; किन्तु यहां Noun का काम करते हैं ; इसवास्ते Noun हैं।

ऊपरके उदाहरणों को देखने और ध्यान देने से साफ़ मालूम होता है कि जो शब्द Adjective है वही Noun का काम कर रहा है असल में "good" शब्द Adjective है, किन्तु उपरोक्त उदाहरण में वह Adjective नहीं है बल्कि Noun है। इसी भांति और भी समझ लो।

नीचे हम इस विषय को दूसरी तरह फिर समझा देते हैं।—

(2) कुछ Adjective बहुवचन में होनेसे Nouns की जगह इस्तेमाल किये जाते हैं :—

| *Adjectives.* | *Nouns.* |
|---|---|
| Moral उचित। | Morals नीति, नसीहतें। |
| Contrary विपरीत। | Contraries विपरीत बातें। |
| Particular खास | Particulars तफ़सील। |
| Movable उठने योग्य | Movable उठने योग्य चीज़ें। |
| Drinkable पीने योग्य। | Drinkables पीने योग्य चीज़ें। |
| Eatable खाने योग्य। | Eatables खाने योग्य चीज़ें। |
| Green हरा। | Greens हरी भरी चीज़ें। |
| White सफ़ेद। | The whites सफ़ेद लोग या गोरे। |
| Black काला। | The Blacks काले लोग। |
| Common साधारण। | The Commons साधारण लोग। |

(3) कुछ Adjective ऐसे होते हैं जो, एक वचन में भी, Noun की भांति इस्तेमाल किये जाते हैं :—

*More* has been done. बहुत किया गया है।

(4) कुछ Adjective ऐसे होते हैं जो एकवचन और

बहुवचन दोनों में ही Noun की तरह इस्तेमाल होते हैं :—

| *Singular.* | *Plural.* |
|---|---|
| A junior छोटा आदमी। | Juniors छोटे आदमी। |
| A senior बड़ा आदमी। | Seniors बड़े आदमी। |
| A native देशका बाशिन्दा। | Natives देशके बाशिन्दे। |
| A secret गुप्त बात। | Screts गुप्त बातें। |
| A capital राजधानी। | Capitals राजधानियाँ। |

(5) Adjective के पहिले जब Definite Article "the" होता है और Noun, जिसका वह वर्णन करता है, छिपा रहता है, तब वह तीन तरहके अर्थ प्रकट करता है :—

(a) वह Common Noun की भाँति मनुष्यों को प्रकट करता है :—

The *rich* should help *the poor.*

अमीरों को ग़रीबों की सहायता करनी चाहिये।

(b) Abstract Noun का अर्थ प्रकट करता है :—

*The good.* भलाई।

*The beautiful.* सुन्दरता।

(c) किसी चीज़का मुख्य भाग बतलाता है :—

*The white* of the eye. नेत्रका सफ़ेद भाग।
*The interior* of a room. कमरेका अन्दरूनी भाग।
*The wilds* of a country. किसी मुल्क के जङ्गली भाग।

---

# THE PRONOUNS.

## सर्वनाम ।



Pronoun एक शब्द है जो Noun की जगह इस्तेमाल किया जाता है ।

## उदाहरण ।

Hari Ram has a new machine ; *he* is never tired of looking at *it.* हरिराम के पास नयी मैशीन है; वह उसकी तरफ़ देखने से कभी नहीं थकता ।

ऊपर के उदाहरण में "Hari Ram" और "machine" दोनों शब्द Noun हैं। उन में से "Hari Ram" का जब दुबारा नाम आया है, तो उसकी जगह "he" शब्द इस्तेमाल किया गया है और "machine" शब्द का जब फिर ज़िक्र आया है तो उसकी जगह "it" शब्द इस्तेमाल किया गया है ।

अगर हम उक्त दोनों Nouns के स्थान में Pronoun शब्द "he" और "it" इस्तेमाल न करते ; तो उक्त दोनों Nouns "Hari Ram" और "machine" को फिर दुबारा लिखना पड़ता । Noun का बराबर दुहराया जाना अच्छा नहीं मालूम होता । हम ऊपर के वाक्य को Pronouns के बिना लिखते हैं ;— Hari Ram has a new machine ; Hari Ram is never tired of looking at the new machine. यह वाक्य कानों को खटकता है । इसी वास्ते अंगरेज़ी और हिन्दी में जहाँ बारम्बार Noun को लाना पड़ता है वहाँ उस Noun के बदले में Pronoun को इस्तेमाल करते हैं ; तब वह वाक्य कानों में अच्छा लगने लगता है ।

नोट :—मैं, हम, तुम, तू, वह, वे, मेरा, तुम्हारा, उनका, उसका, मुझको, हमको, उसको, तुमको, या मुझे, तुझे, उसे, हमें, इत्यादि शब्द हिन्दी में सर्वनाम और अंगरेज़ी में Pronoun कहलाते हैं।

## The Kinds of Pronouns.

## सर्वनामों की किस्में।

जैसे Noun और Adjective कितनी ही किस्मों के होते हैं वैसे ही Pronouns भी कितने ही प्रकार के होते हैं। Pronoun साधारणतया निम्नलिखित प्रकार के होते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| (1) Personal | Pronouns. | पुरुषवाचक | सर्वनाम |
| (2) Reflexive | ,, | निजत्ववाचक | ,, |
| (3) Demonstrative | ,, | निश्चयवाचक | ,, |
| (4) Relative | ,, | सम्बन्धवाचक | ,, |
| (5) Interogative | ,, | प्रश्नवाचक | ,, |
| (6) Indefinite | ,, | अनिश्चवाचक | ,, |
| (7) Distributive | ,, | विभाजक | ,, |

---

## PERSONAL PRONOUNS.

## पुरुषवाचक सर्वनाम।



Personal Pronoun यानी पुरुषवाचक सर्वनाम वह है जिससे वक्ता, श्रोता और जिसका ज़िक्र किया जाय, उसका ज्ञान हो। जिस भाँति हिन्दी में उत्तम पुरुष, मध्यम पुरुष,

और अन्य पुरुष तीन पुरुष होते हैं; वैसेही अँगरेज़ोमें भी तीन पुरुष होते हैं। जिसे हिन्दी में पुरुष कहते हैं उसे अँगरेज़ी में Person कहते हैं। अँगरेज़ी में तीन Person होते हैं:—

(1) First Person. उत्तम पुरुष ( वक्ता )

(2) Second Person. मध्यम पुरुष ( श्रोता )

(3) Third Person. अन्यपुरुष ( अनुपस्थित )

जो शख्स बोलता है उसे हिन्दी में उत्तम पुरुष और अँगरेज़ी में "First Person" कहते हैं। जैसे I, we.

जिस शख्स से बात-चीत की जाती है यानी जो वक्ताकी बात सुनता है उसे हिन्दी में मध्यम पुरुष और अँगरेज़ी में "Second Person" कहते हैं। जैसे You, thou.

जिस शख्स के सम्बन्ध में बात-चीत की जाती है उसे हिन्दी में अन्यपुरुष और अँगरेज़ी में "Third Person" कहते हैं। जैसे He, she, they.

नोट (१) :—I, we, thou और you असल Pronoun है ; किन्तु he, she, और it, शब्द Demonstrative Pronoun है।

नोट (२) :—जैसे Noun में Number, Gender औरCase होते हैं ; वैसे ही Pronoun में भी होते हैं।

# THE DECLENSION.

## पुरुषबाचक सर्वनामों की कारक रचना या गरदान ।



### I. THE FIRST PERSON, MASCULINE OR FEMININE.

| Case. | Singular | Plural |
|---|---|---|
| Nominative | I | We |
| Possessive | My, mine | Our, ours |
| Objective | Me | Us |

### II. THE SECOND PERSON, MASCULINE OR FEMININE.

| Case | Singular | Plural |
|---|---|---|
| Nominative | Thou | Ye, you |
| Possessive | Thy, thine | Your, yours |
| Objective | The | Us |

## III. THE THIRD PERSON, MASCULINE.

| Case | Singular | Plural |
|---|---|---|
| Nominative | He | They |
| Possessive | His | Their, theirs |
| Objective | Him | Them |

## IV. THE THIRD PERSON, FEMININE.

| Case | Singular | Plural |
|---|---|---|
| Nominative | She | They |
| Possessive | Her, hers | Their, theirs |
| Objective | Her | Them |

## V. THE THIRD PERSON, NEUTER.

| Case | Singular | Plural |
|---|---|---|
| Nominative | It | They |
| Possessive | Its | Their |
| Objective | It | Them |

बाज़ बाज़ Personal Pronoun में Possessive की दो सूरतें होती हैं :—

## Possessive की दो सूरतें

| | Singular. | Plural. |
|---|---|---|
| १ली सूरत | My, Thy· Her | Our, Your, Their |
| २री सूरत | Mine, Thine, Hers | Ours, Yours, Theirs |

## Possessive की दोनों सूरतोंके इस्तेमाल की तरकीब।

पहिली सूरत के Possessive उस समय इस्तेमाल किये जाते हैं जबकि उनके आगे Noun रक्खा जाता है; क्योंकि वे ऐडजेक्टिव के माफ़िक़ Noun को तारीफ़ करते हैं।

## उदाहरण।

That is *their* room. वह उनका कमरा है।

This is *my* pencil. यह मेरी पेन्सिल है।

दूसरी सूरत के Possessive उस समय इस्तेमाल किये जाते हैं (१) जब कि Noun और Pronoun के बीचमें Verb आकर उन दोनोंको अलग अलग कर देता है; (२) जबकि Noun छिपा रहता है; (३) जबकि Possessive Pronoun के पहिले "of" आजाता है।

## उदाहरण।

(1) This cap is *mine*, यह टोपी मेरी है।

(2) My watch and *yours* (your watch) are both lost. मेरी घड़ी और तुम्हारी दोनों खो गयी हैं।

(3) This book *of yours* is neatly printed. आपकी यह पुस्तक सफ़ाई से छापी गयी है।

## खूब ध्यान देने योग्य नोट।

नोट (१) कुछ व्याकरणाचार्य my, thy, her, our, your, their, को Possessive Adjective Pronoun कहते हैं; क्योंकि वे Nouns के बिना इस्तेमाल नहीं किये जाते; इसीवास्ते उनको Adjective की जाति में गणना करते हैं।

नोट (२) Mine, thine, hers, ours, yours, theirs, संज्ञाओं यानी Nouns के स्थानोंमें इस्तेमाल किये जाते हैं; इसीलिये वे Pronoun समझे जाते हैं।

नोट (३) Apostrophe को hers, its, ours, yours, और theirs, के साथ इस्तेमाल न करना चाहिये। "Yours" लिखना ठीक है; किन्तु your's लिखना ग़लत है।

नोट (४) Third Person के सर्वनाम (Pronouns) they, their, theirs और them सब Genders में यानी Masculine, Feminine और Neuter तीनों Genders में इस्तेमाल किये जाते हैं। हमने जो उन्हें अलग अलग खिस्रोंमें दिखाया है वह केवल पढ़नेवालोंके सुभीतेके लिये।

नोट (५) एक बात पर और भी ध्यान रखना चाहिये कि "her" शब्द Possessive Case में भी इस्तेमाल होता है और Objective Case में भी। अर्थात् "her" की सूरत Possessive और Objective दोनों में एक समान ही होती है।

नोट (६) "You" शब्द यद्यपि बहुवचन है किन्तु सम्मानार्थ एक वचन में भी इस्तेमाल किया जाता है। एक आदमी को भी "You" इस्तेमाल करते हैं और एकसे अधिक आदमियोंके लिये भी "You" इस्तेमाल करते हैं। "Thou" शब्द कविता और ईश्वर-प्रार्थनाओंके सिवाय और जगह कभी ही इस्तेमाल किया जाता है।

नोट (७) "It" शब्द, बहुधा, उन जानदार चीज़ोंके लिये इस्तेमाल किया जाता है जिसका लिङ्ग अज्ञात यानी नामालूम रहता है। जैसे dog, ant. इन दोनों शब्दोंसे नर और मादीन दोनोंका बोध होता है।

---

## REFLEXIVE PRONOUNS.

## निजत्ववाचक सर्वनाम।

Personal Pronoun में "self" अथवा "own" जोड़नेसे Reflexive Pronoun बन जाता है। जैसे, Myself, thyself, yourself, himself, herself & itself.

Reflexive Pronounsके रूप Singular और Plural number में इस भाँति होते हैं :—

| *Singular.* | | | | *Plural.* |
|---|---|---|---|---|
| *Nom.* या *Obj.* | | | | *Nom.* या *Obj.* |
| Myself | ... | ... | ... | Ourselves |
| Thyself | ... | ... | ... | Yourselves |
| Yourself | ... | ... | ... | Yourselves |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| Himself | ... | ... | ... | Themselves |
| Herself | ... | ... | ... | Themselves |
| Itself | ... | ... | ... | Themselves |

ऊपर हम Reflexive Pronouns के Singular और Plural के रूप बतला चुके हैं और यह भी दिखा चुके हैं कि उपरोक्त रूप Nominative और Objective Case दोनों में ही इस्तेमाल होते हैं। इनके Possessive के रूप बतलाने बाकी हैं वह हम नीचे बतलाते हैं :—

| *Nom.* या *Obj.* | | | *Possessive* |
|---|---|---|---|
| Myself | ... | ... | My own या mine own. |
| Ourselves | ... | ... | Our own. |
| Thyself | ... | ... | Thy own या thine own |
| Yourself | ... | ... | Your own. |
| Himself | ... | ... | His own. |
| Herself | ... | ... | Her own. |
| Itself | ... | ... | Its own. |
| Themselves | ... | ... | Their own. |

Reflexive Pronouns किस काम में आते हैं और उनके अर्थ हिन्दी में क्या होते हैं वह हम आगे उदाहरण देकर समझावेंगे।

## Uses of Reflexive Pronouns.

## निजत्व वाचक सर्वनामोंके इस्तेमाल।

Personal Pronouns की Reflexive सूरतें दो कामों में आती हैं :—

(१) Reflexive Pronouns कर्त्ताके कामको कर्त्ता पर ही झुकाते या डालते हैं। वे उस समय इस्तेमाल किये जाते हैं जबकि कोई शख्स कोई काम अपने ही लिये करता है :—

(*a*) I hurt myself. मैंने अपने चोट लगायी।

(*b*) I hid myself. मैंने अपने तईं छिपाया।

(*c*) We hid ourselves. हमने अपने तईं छिपाया।

(*d*) They hid themselves. उन्होंने अपने तईं छिपाया।

(*e*) She hurt herself उसने अपने चोट लगायी।

(*f*) The dog seated itself on the chair.

कुत्तेने अपने तईं कुरसीपर बैठाया।

(२) Reflexive Pronouns ज़ोर देनेके लिये भी इस्तेमाल किये जाते हैं :—

I myself did it. मैंने खुद वह किया।

He himself did it. उसने खुद वह किया।

He himself saw the thief. उसने खुद चोरको देखा।

They themselves struck him. उन्होंने खुद उसे मारा।

She herself broke the box उसने खुद सन्दूक तोड़ा।

नोट (१)—जब Reflexive Pronouns कर्त्ताके कामको कर्त्तापर डालते हैं तब वे अपने Personal Pronoun के पास नहीं बैठते; किन्तु Verb के बाद बैठते हैं। यानी Reflexive Pronoun और Personal Pronoun के दर्म्यान क्रिया (Verb) आजाती है। ऊपर बताये हुए पहिले नम्बर के उदाहरणों पर ध्यान दो।

नोट (२)—Reflexive Pronoun जब ज़ोर देनेकी गरज़से इस्तेमाल किये जाते हैं वे Personal Pronoun के ठीक पास ही बैठते हैं। दूसरे नम्बर उदाहरण देखो।

# Demonstrative Pronouns.

## निश्चयवाचक सर्वनाम।



Demonstrative Pronoun वह है जो अपने पहिले आनेवाले Noun को बताता है और उसके स्थानमें इस्तेमाल किया जाता है। जिस Noun की जगह Demonstrative Pronoun इस्तेमाल किया जाता है उसे "Antecedent" कहते हैं।

मुख्य मुख्य Demonstrative Pronoun ये हैं :—
*this, that, these, those ; one, ones, none, such.*

पढ़नेवाले मनमें सोचेंगे कि उपरोक्त *this, that* इत्यादि को हम Demonstrative Adjective पढ़चुके हैं और यहाँ वही शब्द Demonstrative Pronouns बताये जाते हैं। तब किस तरह जाना जायगा कि अमुक स्थान में येही शब्द Demostrativa Adjectives हैं और अमुक स्थानमें ये Demonstrative Pronouns हैं। नीचे हम इस बातका भेद बतलाये देते हैं। पढ़नेवालोंको चाहिये कि इस अन्तर पर खूब ध्यान रखें और कभी भूल न करें।

जब this, that, these, those, इत्यादि शब्दोंके आगे कोई Noun प्रकट में आजाता है या उनके आगे कोई Noun छिपा रहता है; तब वे Adjective कहलाते हैं :—

Ram came to our house *one* day.

राम एक दिन हमारे घर आया।

यहाँ "one" Adjective है, क्योंकि वह अपने आगे रखे हुए Noun "day" की तारीफ़ करता है।

जब this, that इत्यादि शब्द किसी पहिले आये हुए Noun के स्थानमें आते हैं और अपने आगे प्रकट या अप्रकट Noun नहीं रख सकते ; तब वे Pronoun कहलाते हैं।

Ram's cap is red ; mine is a black *one.*

रामकी टोपी लाल है, मेरी काली है।

उपरोक्त उदाहरणमे 'one' शब्द Demonstrative Pronouu है, क्योंकि वह Noun "cap" के स्थानमें आया है।

He, she, it और they भी Demonstrative Pronoun कहलाते हैं ; क्योंकि वे भी अपने पहिले आनेवाले Noun को बताते हैं और उसकी जगह इस्तेमाल किये जाते हैं।

My father came yesterday ; I was gla l to see *him.*

मेरा पिता आया, मै उसके देखनेसे प्रसन्न हुआ।

उपरोक्त उदाहरणमें "him" शब्द Demonstrative Pronoun है, क्योंकि वह अपने पहिले आनेवाले Noun "father" की जगह इस्तेमाल किया गया है।

"It" शब्द केवल किसी चीज़के नामके स्थानमें ही इस्तेमाल नहीं होता ; बल्कि अपने आगे या पीछे आनेवाले Clause या Sentence के स्थानमें भी इस्तेमाल होता है :—

(1) It is the scholar's duty *to learn his lessons well.*

अपने पाठोंको भली भांति याद करना विद्यार्थीका धर्म है।

(2) It is probable *that it will rain to-morrow.*

यह सम्भव है कि कल मेह बरसे।

(3) It is hard to say *what should be done.*

यह कहना कठिन है कि क्या करना चाहिये ।

(4) It was resolved *that the meeting should close at 5 o' clock,*

यह प्रस्ताव हुआ कि सभा पाँच बजे बन्द होनी चाहिये ।

(5) How much cloth will it take *to make me a coat?*

मेरे कोटमें कितना कापड़ा लगेगा ?

उपरोक्त उदाहरणोंमें "it" शब्द इटालिक टाइप में छपे हुए clauses या sentenses की जगह आया है। अगर हम उन वाक्योंमें "it" को इस्तेमाल न करें तो वाक्य भद्दे हो जायेंगे। हम ऊपरके वाक्योंमें से चन्द बिना "it" के उलट कर दिखाते हैं :—

To learn his lessons well, is the scholar's duty.

What should be done, is hard to say.

The meeting should close at 5 o' clock, was resolved.

To make me a coat, will take how much cloth.

"It" अपने पहिले आये हुए Neuter Noun के स्थानमें आता है :—

Make me a cup of tea and bring *it* up here.

मेरे लिये चायका प्याला बनाओ और उसे यहाँ ले आओ ।

"It" साधारणतया, weather यानी ऋतु या वायु सम्बन्धी वाक्योंमें इस भाँति इस्तेमाल किया जाता है :—

It froze hard last night. गत रात खूब पाला पड़ा ।

If it is fine in the evening, we shall go for a walk.

यदि सायंकाल को आसमान साफ रहा तो हम घूमने चलेंगे।

It is raining. मेह बरस रहा है ।

"It" टाइम यानी समय सम्बन्धी वाक्योंमें इस माफ़िक़ इस्तेमाल किया जाता है :—

What o'clock is *it*? क्या बजा है ?

*It* is half past eight. साढ़े आठ बजे हैं।

जब दो Noun किसी पहिले वाक्यमें आ चुके हों और उन दोनोंका फिर हवाला देना हो ; तो this और these उनमें से पिछलेका हवाला देते हैं और that तथा those पहिलेका हवाला देते हैं :—

Virtue and vice have different results ; *this* (vice) leads to misery, *that* ( virtue ) leads to happiness. भलाई और बुराईके भिन्न भिन्न परिणाम होते हैं ; इससे ( बुराई से ) दुःख होता है और उन से (भलाईसे) सुख होता है।

देखना चाहिये कि this यह नहीं बताता कि किस या कैसी बुराई से मतलब है इसवास्ते वह Demonstrative Adjective नहीं है। This शब्द यहाँ "vice" के स्थानमें आया है। Vice शब्द Noun है। Noun के स्थानमें जो शब्द आता है वह Pronoun होता है। इसवास्ते उपरोक्त उदाहरण में this और that दोनों ही Demonstrative Pronoun हैं।

शब्द that और उसका बहुवचन those पहिले बयान किये हुए Noun की जगह इस्तेमाल किये जाते हैं :—

The climate of Vaidyanath station is better than that ( climate ) of Calcutta.

कलकत्तेकी जल-वायु से वैद्यनाथ स्टेशनकी जलवायु उत्तम है।

Girdhari's exercise is worse than that of Hari Ram.

गिरधारीका अभ्यास हरिरामसे खराब है।

The houses of the Marwaris are larger than those (houses) of the Bengalis.

बंगालियोंके मकानोंसे मारवाड़ियोंके मकान बड़े हैं।

जबकि Antecedent Noun यानी पहिले आनेवाला Noun एक वचन होता है; तब हम उसके स्थान में "one" इस्तेमाल करते हैं; किन्तु जब पहिले आनेवाला Noun बहुवचन होता है तब हम "ones" इस्तेमाल करते हैं:—

Ram gained a prize last year, but he did not gain this year. रामने गत वर्ष इनाम पाया; किन्तु इस वर्ष नहीं पाया।

There are seven lazy compositors and three industrious ones (compositors) in our press. हमारे छापेखानेमें सात सुस्त और तीन परिश्रमी कम्पोज़ीटर हैं।

Hand me to-day's news-paper; this is an old one.

मुझे आजका समाचारपत्र दो; यह पुराना है।

The shepherd has scores of white sheep and only seven black ones. गड़रियेके पास कोड़ियों सफेद भेड़ हैं किन्तु काली सिर्फ सात हैं।

---

## RELATIVE PRONOUNS.

## सम्बन्धवाचक सर्वनाम।

Relative Pronoun ख़ाली अपने पहिले आनेवाले Noun को ही नहीं बतलाते किन्तु दो वाक्योंको भी जोड़ते हैं। जैसे,—

This is the man *whom* we saw yesterday.

यह वही आदमी है जिसे हमने कल देखा।

Demonstrative Pronoun अपने पहिले आनेवाले Noun का बदला करते हैं लेकिन दो वाक्योंको जोडते नहीं; जबकि Relative Pronoun अपने पहिले आनेवाले Noun का वर्णन करते हैं और दो वाक्योंको जोडते भी हैं। Relative Pronoun और Demonstrative Pronoun में यही भेद है। इस भेदको भली भाँति हृदयङ्गम कर लेना चाहिये।

"Who, which, that, what और as" ये शब्द Relative Pronoun कहलाते हैं।

Relative Pronoun के रूप Singular और Plural में एक से ही होते हैं।

Who शब्द Masculine और Feminine दोनों Genders में इस्तेमाल किया जाता है। Which और that तीनों Genders में इस्तेमाल किये जाते हैं। What जब Relative Pronoun होता है तब सदा ही Neuter gender होता है।

That और what में Case यानी कारकका भेद नहीं होता। Who और which का Declension यानी कारक-रचना नीचे दिखाते हैं।

| *Sing. & Plur.* | | | *Sing. & Plur.* | | |
|---|---|---|---|---|---|
| Nom. | who | जो | Nom. | which | जो |
| Poss. | whose | जिसका | Poss. | whose | जिसका |
| Obj. | whom | जिसको, जिसे | Obj. | which | जिसको |

Who मनुष्योंके लिये इस्तेमाल किया जाता है। यह शब्द वेजान चीज़ोंके लिये इस्तेमाल नहीं किया जाता।

## उदाहरण।

(1) Gopal, *who* is in our press, is writing a letter.

गोपाल, जोकि हमारे प्रेसमें है, चिट्ठी लिख रहा है।

(2) I know the man *who* spoke to me yesterday.

मैं उस आदमीको जानता हूं जिसने कल मुझसे बात की।

(3) How can we admire Aurangzeb, *who* treated his Hindu subjects so cruely. हम औरङ्गज़ेबकी प्रशंसा किस तरह कर सकते हैं जिसने अपनी हिन्दू प्रजाके साथ ऐसी निर्दयता का बरतो किया।

(4) This is the man *whom* I saw yesterday.

यह वह आदमी है जिसे मैंने कल देखा।

(5) Do not trust him *whose* promises have been broken

उसका विश्वास मत करो जिसकी प्रतिज्ञाएं भङ्ग हो गयी हैं।

(6) The man *whom* you sent for, is come.

आदमी, जिसे तुमने बुलाया था आगया है।

(7) This is the man *whose* watch is missing.

यह वह आदमी है जिसकी घडी गुम होगई है।

Which छोटे बच्चों, छोटे छोटे जानवरों और वेजान चीज़ोंके लिये इस्तेमाल किया जाता है। यह शब्द मनुष्यों के लिये कदापि इस्तेमाल नहीं किया जाता।

## उदाहरण।

(1) He lost the watch *which* I bought.

उसने वह घड़ी खो दी जो मैंने खरीदी।

(2) What have you done with the rupee *which* I gave you,

तुमने उस रुपयेका क्या किया जो मैंने तुम्हें दिया था।

(3) The poems *which* Sohan wrote are lost.

कवितायें जो सोहन ने लिखीं खो गयी हैं।

(4) Have you caught the book *which* I recommended ?

क्या तुमने वह पुस्तक खरीद ली जिसकी मैंने सिफ़ारिश की थी ?

(5) Look at that monkey *which* is climbing the tree.

उस बन्दरकी तरफ़ देखो जो वृक्षपर चढ रहा है।

(6) This is the parrot *which* was singing on the roof.

यह वह तोता है जो छतपर गा रहा था।

(7) Bring me the cap *which* I brought.

वह टोपी लाओ जो मैं लाया।

That मनुष्य और चीज़ दोनोंके लिये इस्तेमाल किया जाता है। यह शब्द बहुधा who और which की जगह में इस्तेमाल होता है :—

(1) This is the same mistake *that* you made before.

यह वही ग़लती है जो तुमने पहिले की।

(2) I am the man *that* came here this morning.

मैं वह आदमी हूँ जो आज सवेरे यहाँ आया।

(3) Is this the same person *that* you spoke before ?

क्या यह वही आदमी है जिसकी बाबत तुमने पहिले ज़िक्र किया था।

(4) He is the same person *that* published the poem,

यह वही शख्स है जिसने कविता प्रकाशित की।

(5) All things *that* exist here must soon perish.

तमाम चीज़ें जो यहाँ मौजूद हैं शीघ्र ही नाश हो जायंगी।

(6) The men and the measures *that* you condemn are generally approved of. आदमी और तरीके जिनकी कि तुम निन्दा करते हो पसन्द कर लिये गये हैं।

What शब्द Compound Relative है। इसका अर्थ "that which" के बराबर होता है। यह शब्द उस समय इस्तेमाल किया जाता है जबकि Antecedent यानी पहिले आनेवाला Noun छोड़ दिया जाता है :—

(1) This is *what* I wanted.

यह है जो कुछ मैं चाहता था।

(2) Do not say *what* you know to be untrue.

मत कहो जिसे तुम मिथ्या जानते हो।

(3) *What* is done cannot be undone.

जो कुछ किया गया है बेकिया हुआ नहीं हो सकता।

"As" शब्द उस समय Relative Pronoun होता है जबकि उसके पहिले such same या as आ जाते हैं :—

(1) This is the same story *as* you told me yesterday.

यह वैसी ही कहानी है जैसी तुमने मुझसे कल कही।

(2) Your conduct is not such *as* I can approve.

तुम्हारा आचरण ऐसा नहीं है जिसको मैं पसन्द कर सकूँ।

(3) I am *as* tall *as* you are.

मैं उतना ही लम्बा हूँ जितने कि तुम हो।

(4) This is not such a book *as* I expected to be.

यह वैसी पुस्तक नहीं है जैसी कि मुझे उम्मेद थी।

When, where, whence और इनके Compounds

तथा Conjunction "but" बाज़ बाज़ वक्त Relative Pronoun की भाँति इस्तेमाल किये जाते हैं। 'But' जब Relative Pronoun की भाँति इस्तेमाल किया जाता है तब उसका अर्थ who not या which not के बराबर होता है।

I came when I was wanted.

मैं आया जब मेरी ज़रूरत हुई।

This is the house *where* we live.

यह वही घर है जहाँ हम रहते हैं।

There was no one present, but saw the deed.

कोई मौजूद न था जिसने वह काम न देखा।

---

## Interrogative Pronouns.

## प्रश्नवाचक सर्वनाम।

Who, which और what जब सवाल करने या पूछने के काम में आते हैं तब Interrogative Pronouns कहलाते हैं।

"Who" प्रश्न पूछनेमें मनुष्योंको प्रकट करता है। "Which" किसी निश्चित संख्याके मनुष्य या चीज़ोंको प्रकट करता है और selective sense यानी चुनावके अर्थमें इस्तेमाल होता है। "What" मनुष्य या चीज़ोंको अनिश्चित रूपसे प्रकट करता है।

## उदाहरण ।

Who built your house ? तुम्हारा घर किसने बनाया ?

Who said so ? ऐसा किसने कहा ?

Who is making a noise ? कौन हल्ला कर रहा है ?

Which of the horses do you prefer ?

घोड़ोंमेंसे कौनसा ( घोड़ा ) तुम पसन्द करते हो ?

Which of these three boys will win the prize ?

इन तीनों लड़कोंमेंसे कौनसा इनाम जीतेगा ?

What is the name of this book ?

इस पुस्तक का क्या नाम है ?

**नीचे लिखे हुए वाक्योंमें जो Interrogative इस्तेमाल किये गये हैं विद्यार्थियोंको उनके भिन्न भिन्न अर्थोंपर ध्यान देना चाहिये :—**

(a) Who is he ? वह कौन है ?

(b) What is he ? वह क्या रोज़गार करता है ?

(c) Which is he ? वह कौनसा है ?

(a) में, "who" किसी शख्सका नाम या उसके बापका नाम या उहदा पूछता है।

(b) में, "what" उसके रोज़गार धन्धे या आचरणके विषयमे पूछता है।

(c) मे,"which" कुछ आदमियोके निश्चित झुण्डमें से किसी खास शख्सकी बाबत पूछता है; अर्थात् झुण्डमें से किसी शख्सको चुन कर निकालना चाहता है।

---

## Indefinite Pronouns.

## अनिश्चयवाचक सर्वनाम ।

One, any. other, another, some, वगैरः शब्द Pronoun और Adjective दोनोंकी भाँति इस्तेमाल किये जाते हैं ।

जब उपरोक्त शब्द Noun के पहिले आते हैं तब वे Adjective होते हैं । One, other और another का गरदान जब Noun के माफ़िक़ होता है या जब वे बिना Nounके अकेले ही आते हैं तब वे Pronoun होते हैं ।

### उदाहरण ।

(1) *One* day, as I was going home, I found a rupee.
एक रोज़ जब मैं घर जा रहा था, मैंने एक रूपया पाया ।

(2) Here are three pencils a short *one* and two long *ones.*
यहाँ तीन पेन्सिल हैं ; एक छोटी पेन्सिल और दो लम्बी पेन्सिलें ।

(3) This is not a good book, but I will show you *another.*
यह अच्छी पुस्तक नहीं है, किन्तु मैं तुम्हें दूसरी दिखाऊँगा ।

(4) These books are mine, and I have *another* book besides-
ये पुस्तकें मेरी हैं, किन्तु मेरे पास अलावः इनके एक और पुस्तक है ।

(5) This is not a good book, but I will show you *others.*
यह अच्छी पुस्तक नहीं है ; लेकिन मैं तुम्हें दूसरी ( पुस्तकें ) दिखाउंगा ।

(6) These books are mine, and I have *other* books besides.
ये पुस्तकें मेरी हैं और मेरे पास इनके सिवा दूसरी पुस्तकें हैं ।

नोट :—"Other" बतौर Adjective के एक वचन या बहुवचन दोनों तरह के Nouns के पहिले आसकता है और उसके पहिले Definite Article "the" लग सकती है। "Another" बतौर Adjective के सिर्फ Singular Noun के पहिले इस्तेमाल हो सकता है और another के पहिले Indefinite Article "a" या "an" अथवा Definite Article "the" कदापि इस्तेमाल नहीं की जा सकती; क्योंकि another बराबर है an+other के; यानी another में Indefinite Article "an" मौजूद है। इसवास्ते विद्यार्थी को "*the another*" या "an another" कभी न लिखना चाहिये।

नोट (२)—'Other' शब्द जब Pronoun होता है तो उसके पहिले Definite या Indefinite Article दोनों ही अभिप्रायके अनुसार लगाये जाते हैं। Another या the other दोनों ठीक हैं। Other का बहुवचन others होता है और another का बहुवचन भी others ही होता है। इस बात को भी खूब याद रखना चाहिये कि "others" हमेशा Pronoun ही होता है। "Others" शब्द अनिश्चित अर्थ प्रकट करता है और "the others" निश्चित अर्थ प्रकट करता है।

## Distributive Pronouns.

## विभाजक सर्वनाम।

Each, every, either, neither बाज़ बाज़ वक्त Pronoun की भाँति इस्तेमाल किये जाते हैं। Each other और one another ये Reciprocal Pronouns कहलाते हैं:—

The children played with *each other*. बच्चे एक दूसरेके साथ खेले।
They all hated *one another*, उन सबने एक दूसरेसे घृणा की।

---

# ANGREZI SHIKSHA NO. 3.

# अँगरेजी शिक्षा नं० ३

## PART II.



## द्वितीय खण्ड।

## CHAPTER I.

## पहिला अध्याय।

## Adjectives used in Pairs.

## एडजैक्टिवोंके जोड़े।



कुछ Adjectives ऐसे हैं जो जोड़ेके जोड़े ही इस्तेमाल किये जाते हैं और उनको तरतीब वही ठीक है जैसी कि हम नीचे लिखते हैं। उनमें इच्छानुसार उलट-फेर नहीं हो सकता। जैसे "More or less" को "Less or more" नहीं लिख सकते। अतएव इनको एकदम जैसेके तैसे कण्ठस्थ कर लेना चाहिये। नीचे हम चन्द उदाहरण देते हैं:—

| | |
|---|---|
| Ancient and modern. | प्राचीन और अर्वाचीन। |
| Past and present. | भूत और वर्तमान। |
| Slow and steady. | धीमा और दृढ़। |
| High and low. | ऊँचा और नीचा। |

| | |
|---|---|
| Bright or dark. | अँधेरा या उजियाला। |
| Right and wrong. | शुद्ध और अशुद्ध। |
| Rich and poor. | धनी और निर्धन। |
| The long and short. | लम्बा और छोटा। |
| More or less. | न्यूनाधिक। |
| Right and left. | दाहिना और बायाँ |
| Rough and smooth. | खुरदरा और चिकना। |
| Short and sweet. | कम और मीठा। |
| Great and small. | छोटा और बड़ा। |
| Good or bad. | भला और बुरा। |
| By fair means or foul. | भली बुरी तदबीरसे। |
| Dead and gone. | मृतक और गत। |
| Null and void. | रद्द और नाजाइज। |
| Kind and true. | मिहरबान और सच्चा। |

---

## Nouns Used in Pairs.

## संज्ञाओंके जोड़े।

कुछ Noun भी बाज़ बाज़ वक्त जोड़ोंमें ही इस्तेमाल किये जाते हैं। उनको भी तरतीब जिस तरह मुक़र्रर है वही ठीक है। इसमें ज़रा भी उलट-फेर नहीं हो सकता। इनको भी कण्ठस्थ कर लेना उचित है :—

| | |
|---|---|
| Tooth and nail. | दाँत और नाखून। |
| Virtue and vice. | भलाई और बुराई। |
| Root and branch. | जड़ और डाली। |
| Man and wife | स्त्री और पुरुष। |
| Male and female. | नर और मादीन। |
| Men and women. | नर और नारियाँ। |
| Horse and cart. | घोड़ा और गाड़ी। |
| Heaven and earth. | स्वर्ग और पृथ्वी |
| Heart and soul. | दिल और जान। |
| Bow and arrows. | तीर और कमान। |
| Master and man. | मालिक और नौकर। |
| Mother and child. | मा और बच्चा। |
| Pipe and tobacco. | हुक्का और तमाखू। |
| King and queen. | राजा और रानी। |
| Friend or foe. | मित्र या शत्रु। |
| Bread and milk. | दूध और रोटी। |
| Flesh and blood. | खून और माँस। |
| Land and water. | जल और स्थल। |
| Sword and shield. | ढाल और तलवार। |
| Sun, moon and stars. | सूरज चाँद और तारे। |
| Son and heir. | पुत्र और उत्तराधिकारी। |
| Sheep and goats. | भेड़ और बकरियाँ। |
| Tea and coffee. | चाय और काफी। |
| Wife and children. | बाल बच्चे। |
| The quick and the dead. | जिन्दा और मुर्दा। |

| | |
|---|---|
| Powder and shot. | गोली बारूद। |
| Pens and paper. | कागज़ और कलम। |
| Mistress and maid. | स्वामिनी और दासी। |
| Town and country. | नगर और देश। |
| Skin and bone. | हाड और चाम। |
| Lads and lasses. | छोकरे और छोकरियाँ। |
| Kith and kin. | मेल मुलाक़ाती और रिश्तेदार |
| Knife and fork. | छुरी और काँटा। |
| Gods and goddesses. | देवी देवता। |
| Hands and feet. | हाथ पाँव। |
| Hill and dale. | घाटी और पहाड़ी। |
| Judge and jury. | जज और जूरी। |
| Bag and baggage, | गठरी मुठरी। |
| Frost and snow. | बर्फ़ और पाला। |
| For love or money. | धन या प्रेमके कारण। |
| Pleasure and gain. | प्रसन्नता और लाभ। |
| Man and beast. | इन्सान और हैवान। |
| Weal or woe. | आनन्द या शोक। |
| Watch and ward | चौकसी और निगरानी। |
| Science and art. | इल्म और हुनर। |
| House and home. | घर बार। |
| Fire and sword. | आग और तलवार। |
| Law and equity. | कानून और इन्साफ़। |
| Rack and ruin. | दुःख और बरबादी। |
| Hole and corner. | बिल और कोना। |

# Idiomatic Comparisons.

## बामुहाविरे उपमाएँ



अँगरेज़ लोग बोलचालकी भाषामें बहुधा उपमाओंको इस्तेमाल किया करते हैं। बड़ी बड़ी अँगरेज़ोंको पुस्तकों में तो ये उपमाएँ कम मिलती हैं; मगर उपन्यासों, मासिक-पत्रों और सफ़रनामोंमें ये बहुतायतसे पाई जाती हैं। इनको भी कण्ठस्थ कर लेना चाहिये और इनको तरतीबमें उलट-फेर न करना चाहिये :—

| | |
|---|---|
| As bitter as gall. | पित्तके समान कड़वा। |
| As black as jet. | संगमूसाके माफ़िक़ काला। |
| As black as ink. | स्याहीके माफ़िक़ काला। |
| As black as pitch. | रालके माफ़िक़ काला। |
| As black as a crow. | कव्वेके समान काला। |
| As blind as a beetle. | गुबरीलेके समान अन्धा। |
| As blind as a bat. | चमगीदड़के समान अन्धा। |
| As blind as a mole. | छछूँदरके समान अन्धा। |
| As blithe as a bee. | मधुमक्खीके समान खुशदिल। |
| As blithe as a butterfly. | तितलीके समान खुशदिल। |
| As bold as a lion. | सिंहके समान निडर। |
| As brave as a lion. | शेरके माफ़िक़ बहादुर। |
| As bright as day. | दिनके समान रौशन। |
| As bright as silver. | चाँदीके समान चमकीला। |

As brittle as glass. काँचके समान खुडकीला।
As busy as a bee. मधुमक्खीके समान परिश्रमी।
As nimble as a bee. मधुमक्खीके समान फुर्तीला।
As hungry as a horse. घोड़ेके माफ़िक भूखा।
As hungry as a hunter. शिकारीके माफ़िक भूखा।
As hot as fire. अग्निके समान गर्म।
As hot as pepper. मिर्चके समान गर्म।
As harmless as a dove. पड़कीके समान निर्दोष।
As light as a feather. पंखके समान हलका।
As dumb as a statue. मूर्त्तिके समान गूंगा।
As easy as A, B, C. ए, बी, सी, के समान आसान।
As fast as a hare. खरगोश के समान तेज़।
As fat as whale. ह्वेल मछलीके समान मोटा।
As fat as a pig. सूअरके समान मोटा।
As fierce as a tiger. चीतेके समान डरावना।
As flat as a board. तख़्ते के समान चौरस।
As fair as a rose. गुलाबके समान सुन्दर।
As firm as a rock. चट्टान के माफ़िक मज़बूत।
As free as the air. वायुके समान स्वतन्त्र।
As happy as a king. राजाके समान सुखी।
As hard as a marble. संगमरमरके समान सख़्त।
As hard as a stone. पत्थरके समान कड़ा।
As greedy as a dog. कुत्तेके माफ़िक नदीदा।
As good as gold. सुवर्णके समान कीमती।
As gay as a la.k. लवाके समान प्रसन्न।

| | |
|---|---|
| As good as a play. | खेलके समान चित्त प्रसन्न करनेवाला । |
| As green as grass. | घासके समान हरा। |
| As grave as a judge. | विचारक के समान गम्भीर। |
| As hungry as a hawk. | बाज़के समान भूखा। |
| As loose as a rope of sand. | बालूके रस्सी के समान ढीला। |
| As loud as thunder. | बिजलीकी कड़कके समान ज़ोरदार। |
| As mute as mice. | चूहोंके समान गूँगा। |
| As hard as flint. | चकमक पत्थरके समान कड़ा। |
| As busy as a nailer. | कील बनानेवालेके समान मिहनती। |
| As cunning as a fox. | लोमड़ीके समान मक्कार। |
| As deep as a well. | कूएँके माफ़िक़ गहरा। |
| As deaf as a post. | खम्भेके समान बहरा। |
| As cold as marble. | सङ्गमर्मरके समान सर्द। |
| As cold as a stone. | पत्थरके माफ़िक़ ठण्डा। |
| As cold as ice | बर्फ़के समान शीतल। |
| As clear as day. | दिनके समान साफ़। |
| As clear as crystal. | बिल्लौरके समान स्वच्छ। |
| As dark as midnight. | आधीरातके समान अँधेरा। |
| As dry as a bone. | हड्डीके समान कड़ा। |
| As dry as a mummy. | मसाला लगायी हुई लाशके समान खुश्क। |
| As drunk as a lord- | लार्डके समान पियक्कड़। |
| As drunk as a fiddler. | सारंगियेके समान पियक्कड़। |
| As cool as a cucumber. | ककड़ीके समान सर्द। |
| As gentle as a lamb. | भेड़के बच्चेके समान सीधा। |
| As fresh as a rose. | गुलाबके समान ताज़ा। |

| | |
|---|---|
| As gaudy as a peacock. | मोरके समान भड़कीला। |
| As obstinate as a mule. | खच्चरके समान हठी। |
| As pale as death. | मुर्दे के समान पीला। |
| As sour as vinegar. | सिरके के समान खट्टा। |
| As sharp as a razor. | उस्तरेके समान तेज़। |
| As silent as honey. | मधुके समान मीठा। |
| As sweet as sugar. | शक्करके समान मीठा। |
| As sweet as the dead. | मुर्दे के समान खामोश। |
| As silent as the stars. | सितारोंके माफिक चुपचाप। |
| As swift as an arrow. | तीरके समान शीघ्रगामी। |
| As swift as the wind. | हवाके समान शीघ्रगामी। |
| As soft as butter. | मक्खनके समान नर्म। |
| As soft as wax, | मोमके समान मुलायम। |
| As rich as jew, | यहूदीके समान धनवान। |
| As rich as Croesus. | क्रूससके समान धनी। |
| As tall as a steeple. | मीनारके समान ऊँचा। |
| As tame as a hare. | खरगोशके समान पालतू। |
| As red as fire. | आगके समान लाल। |
| As red as a rose. | गुलाबके समान सुर्ख। |
| As red as blood. | खूनके समान लाल। |
| As proud as a peacock. | मोरके समान घमण्डी। |
| As quick as a lamplighter. | सड़कके चिराग़ रोशन करनेवालेके समान फुर्तीला। |
| As poor as a church mouse. | गिरजेके चूहेके समान ग़रीब। |
| As pale as a ghost. | प्रेतके समान पीला। |

| | |
|---|---|
| As tame as a chicken. | मुर्गीके बच्चेके समान पालू । |
| As surly as a bear. | रीछके समान कठोर । |
| As sharp as a needle. | सूईके समान तेज़ नोकवाला । |
| As round as an apple. | सेवके समान गोल । |
| As round as a ball. | गेंदके समान गोल । |
| As playful as a butterfly. | तितलीके समान चञ्चल । |
| As playful as a kitten. | बिल्लीके बच्चेके समान खिलाड़ी । |
| As timid as a hare. | खरगोशके समान डरपोक । |
| As ugly as a toad. | मेंडकके समान कुरूप । |
| As yellow as a guinea. | गिनी ( सिक्के ) के समान ज़र्द । |
| As yellow as saffron. | केसरके माफ़िक़ ज़र्द । |
| As wise as Solomon. | सुलेमानके जैसा बुद्धिमान । |
| As wise as Solon. | सोलनके समान अक़्लमन्द । |
| As white as snow. | बर्फ़के समान सफ़ेद । |
| As white as wool. | ऊनके समान सफ़ेद । |
| As warm as wool. | ऊनके माफ़िक़ गर्म । |
| As weak as a cat. | बिल्लीके समान कमज़ोर । |
| As weak as a baby. | बच्चेके समान निर्बल । |
| As greedy as a wolf. | भेड़ियेके समान नादीदा । |
| As gruff as a bear. | रीछके समान कड़ा । |
| As changeable as the moon. | चाँदके समान बदलनेवाला । |

---

| | |
|---|---|
| Flies buzz. | मक्खियाँ भिनभिनाया करती हैं। |
| Hawks scream. | बाज़ चीखा करते हैं। |
| Swans cry. | राजहंस चीखा करते हैं। |
| Rooks caw. | कव्वे काँव काँव किया करते हैं। |
| Cats mew. | बिल्लियाँ मिमियाया करती हैं। |
| Oxen bellow. | बैल डकराया करते हैं। |
| Oxen low. | बैल डकराया करते हैं। |
| Puppies yelp. | पिल्ले भूँका करते हैं। |
| Doves coo. | फाकतायें कूकू किया करती हैं। |
| Birds sing. | परन्द गाया करते हैं। |
| Birds twitter. | चिड़ियाएं चूँ चूँ किया करती हैं। |
| Ducks quack. | बतखें काँ काँ किया करती हैं। |
| Foxes yelp. | लोमड़िया भूँका करती हैं। |
| Monkeys chatter. | बन्दर टें टें किया करते हैं। |
| Magpies chatter. | मैगपाई चिड़ियाँ बक बक करती हैं। |
| Frogs croak. | मैंडक टर टर किया करते हैं। |
| Ravens croak. | काग टरटो या काँव काँव करते हैं। |
| Snakes hiss. | साँप फुसकारी मारते हैं। |
| Owls hoot. | उल्लू हूहू किया करते हैं। |
| Owls scream. | घुघू चीखा करते हैं। |
| Dogs bark. | कुत्ते भूँका करते हैं। |
| Dogs growl. | कुत्ते गुर्राया करते हैं। |
| Dogs howl. | कुत्ते हूहू किया करते हैं। |
| Kittens mew. | बिल्लीके बच्चे मिमियाया करते हैं। |
| Jackals howl. | गीदड़ हूहू किया करते हैं। |

| | |
|---|---|
| Hens cluck. | मुर्गियाँ कुड़ कुड़ किया करती है। |
| Vultures scream. | गिद्ध चीखा करते हैं। |
| Cattle low. | मवेशी डकराते हैं। |
| Cats mew. | बिल्लियाँ म्याँव २ किया करती हैं। |
| Cats purr. | बिल्लियाँ घुरघुराया करती हैं। |
| Hyenas laugh. | लकड़बघे हँसा करते हैं। |
| Larks sing. | लवे गाया करते हैं। |
| Larks warble. | लवे चहचहाट किया करते हैं। |
| Nightingales sing. | बुलबुलें गाया करती हैं। |
| Crows caw | कव्वे काँव काँव किया करते हैं। |
| Pigs grunt. | सूकर गुरगुर किया करते हैं। |

ऊपर जो हमने हरेक जानवरकी अलग अलग बोली लिखी है, विद्यार्थियोंको ठीक उसी माफ़िक़ याद कर लेनी चाहिये। कुत्तेकी बोली जैसे "bark" लिखी है; उसकी जगह "mew" नहीं लिख सकते। "Mew" बिल्लीकी बोली है और "bark" कुत्तेकी। इसवास्ते पढ़नेवालोंको खूब ख़याल रखना चाहिये।

---

# Chapter II.

## दूसरा अध्याय ।

## ENGLISH IDIOMS.

### अंगरेज़ी मुहाविरे ।

### पहिला पाठ ।



Patient ( पेशेन्ट ) सन्तोषी ।

Misfortune ( मिसफॉरचून ) मुसीबत ।

Arrested ( एरेस्टेड ) गिरफ़तार किया ।

Warrant ( वारण्ट ) पकड़नेका आज्ञापत्र

Fortnight ( फॉर्टनाइट ) पखवारा ।

Mask ( मास्क ) बहाना ।

Friendship ( फ्रेण्डशिप ) दोस्ती ।

Trial ( ट्रायल ) विचार, जाँच ।

(1) Be patient *under* misfortune.

आपत्तिकालमें धैर्य्य धारण करो ।

(2) The medicine *under* God, saved his life.

ईश्वरेच्छासे दवाने उसकी जान बचाई ।

(3) He was arrested *under* warrant.

वह वारन्ट द्वारा गिरफ्तार किया गया ।

(4) I will not sell it *under* ten rupees.

मैं उसे दश रुपये से कम में न बेचूंगा।

(5) This work cannot be finished *under* a fortnight.

यह काम पखवारेसे कममें नहीं हो सकता।

(6) He deceived me *under* the mask of friendship.

उसने मुझे मित्रताके बहानेसे धोखा दिया।

(7) The case is *under* trial.

मुकद्दमा विचाराधीन है।

नोट—विद्यार्थियोंको "under" शब्द के भिन्न भिन्न अर्थों पर ध्यान देना और उन्हें याद कर लेना मुनासिब है।

## दूसरा पाठ।

Prices ( प्राइसेज़ ) भाव।

Trade ( ट्रेड ) व्योपार।

Brought up ( ब्रॉट अप ) शिक्षा दी।

Call up ( कॉल अप ) याद करना।

Rebels ( रिबेल्स ) बागी।

Troops ( ट्रूप्स ) सिपाही।

Drawn up ( ड्रॉन अप ) कतारमें खड़ा किया।

Get up ( गैटअप ) पूर्णतया घोख लेना।

Subject ( सबजेक्ट ) विषय।

Well up ( वेल अप ) पण्डित, पारङ्गत।

Mathemetics ( मैथेमैटिक्स ) गणित शास्त्र ।

(1) Prices are looking *up.*

भाव बढ़नेवाला है ।

(2) He brought *up* his son to his trade.

उसने अपने पुत्रको अपने व्योपारको शिक्षा दी ।

(3) I cannot call *up* his name.

मुझे उसका नाम याद नहीं आसकता ।

(4) The roads are *up.*

सड़कोंकी मरम्मत हो रही है ।

(5) The rebels are *up.*

बागियोंने सरकारके विरुद्ध सिर उठाया है ।

(6) Time is *up.*

समय ख़तम हो गया है ।

(7) I have used *up* all my paper.

मैंने अपना तमाम कागज़ ख़र्च कर दिया है ।

(8) The troops were drawn *up.*

सिपाही कतारमें खड़े कर दिये गये ।

(9 ) I must get *up* that subject.

मुझे वह विषय पूरी तरहसे सीख लेना चाहिये ।

(10) He is well *up* in mathemetics.

वह गणित शास्त्रमें पण्डित है ।

नोट—इस पाठमें विद्यार्थियोंको "up" शब्दके भिन्न २ अर्थों पर ध्यान चाहिये और उन्हें हृदयङ्गम कर लेना चाहिये ।

## तीसरा पाठ।

Received (रिसीव्ड) स्वागत किया।

With open arms प्रेम से।

Estate (इस्टेट) मिल्कियत।

Doubt (डाउट) सन्देह, शङ्का।

Resigned (रिज़ाइन्ड) इस्तेफा दिया।

Notice (नोटिस) इत्तिला, सूचना।

Without fail निश्चयही, बिना चूके।

(1) He received me *with* open arms.

उसने मेरा स्वागत प्रेमसे किया।

(2) I have broken *with* him.

मैंने उससे मित्रता छोड़ दी है।

(3) I will close *with* your offer.

मैं आपकी आफ़र स्वीकार करूँगा।

(4) I cannot get on *with* him.

मैं उससे मित्रता नहीं रख सकता।

(5) He did it *with* his own hands.

उसने वह काम अपने ही हाथोंसे किया।

(6) The estate is saddled *with* a debt of Rs. 2000

मिल्कियत पर दो हज़ारके क़र्ज़का भार है।

(7) *Without* doubt you are right.

निःसन्देह तुम सच्चे हो।

(8) He resigned *without* notice.

**उसने बिना नोटिस इस्तीफ़ा दे दिया।**

(6) I will come *without* fail.

**मैं निश्चय ही आऊंगा।**

(10) We cannot do *without* some help.

**हम बिना कुछ सहायताके (इन्तज़ाम) नहीं कर सकते।**

नोट—इस पाठमें विद्यार्थियोंको "with" और "without" के भिन्न भिन्न अर्थों पर ध्यान देना उचित है।

## चौथा पाठ।

Of (ऑव) का, के को, से, (यहाँ) कारणसे।

Failed (फेल्ड) नाकामयाब हुआ।

Inattention (इनएटैन्शन) असावधानी।

Disease (डिज़ीज़) रोग।

Missing (मिसिंग) गुमी हुई।

Documents (डाकूमैंट्स) दस्तावेज़।

Identify (इडेण्टीफ़ाई) पहिचानना।

(1) He almost died *of* fever.

**वह क़रीब २ ज्वरसे मर गया।**

(2) He failed through inattention *to* work.

**वह काममें ध्यान न देनेसे फेल हो गया।**

(3) Can a doctor cure every disease ?

**क्या कोई डाक्टर हरेक रोग आराम कर सकता है ?**

(4) Can you not stay till to-morrow ?

क्या तुम कल तक नहीं ठहर सकते ?

(5) Did you receive the letter I sent you ?

क्या तुम्हें मेरा भेजा हुआ पत्र मिला ?

(6) Do you hope to find the missing documents ?

क्या तुम खोई हुई दस्तावेज़ पानेकी आशा करते हो ?

(7) Could you identify the man that you met yesterday on the road ?

क्या तुम उस आदमीको पहिचान सके, जिससे तुम कल सड़क पर मिले थे।

नोट—इस वाक्यमें प्रश्नवाचक वाक्य अधिक हैं। विद्यार्थियोंको ऐसे ऐसे वाक्य स्वयं बनाने चाहियें।

## पाँचवां पाठ।

Recollect ( रिकलैक्ट ) याद करना।

Whether ( व्हैदर ) या।

Christmas ( क्रिसमस ) इसाईयोंका बड़ा दिन।

Modesty ( मॉडेस्टी ) शर्म।

Becomes (बिकम्स ) उचित, ठीक।

Wealth ( वैल्थ ) दौलत।

Industry ( इन्डस्ट्री ) मिहनत।

Economy ( ईकोनॉमी ) किफ़ायतशारी।

(1) What is the matter with the child ? Is it ill ?

बच्चे का क्या हाल है ? क्या वह बीमार है ?

(2) I do not recollect whether he came on Friday or Saturday.

मुझे याद नहीं कि वह शुक्रको आया या शनिवारको।

(3) We shall be glad *to* see your friend.

हम आपके मित्रके देखनेसे प्रसन्न होंगे।

(4) Shall you reach England before Christmas day ?

क्या तुम बड़े दिनसे पहिले बलायत पहुँचोगे ?

(5) Will this ship get to London *in* six weeks ?

क्या यह जहाज़ लन्दन छः हफ्तेमें पहुँचेगा ?

(6) Modesty *becomes* a woman.

स्त्रीके लिये शर्म उचित है।

(7) This coat *becomes* him.

यह कोट उसके ठीक बैठता है।

(8) Men get wealth *by* industry and economy.

मनुष्य मिहनत और किफ़ायतशारीसे धन पाते हैं।

(9) This street *runs* east and west.

यह गली पूरबसे पच्छिम तक फैली है।

---

## छठा पाठ ।

Take लेना ( यहाँ ) समझना ।

Took for समझा ।

Medicine दवा ।

Turned pale पीला पड़ गया ।

In turn बारी बारीसे ।

Pupils ( प्यूपिल्स ) चेले, शिष्य ।

To let भाड़े पर दिये जानेको ।

A world of good बहुत ही उपकार ।

Steadiness (स्टेडीनेस) दृढ़ता ।

Diligence ( डिलीजेन्स ) मिहनत ।

To rise in the world उन्नति करना ।

Good to eat खानेमें हितकारी ।

Scarcely ( स्केरसली ) मुश्किलसे ।

(1) I *take* this to be right.

मैं इसे ठीक समझता हुँ ।

(2) I *took* you for my cousin.

मैंने तुमको अपना चचाज़ाद भाई समझा ।

(3) The medicine has *taken* effect.

दवाने असर किया है ।

(4) He is *turned* fifty.

उसके वर्ष पूरे पचास होगये हैं ।

(5) She *turned pale* at the sight of the tiger.

वह चीतेको देखते ही पीला पड़ गया।

(6) The pupils must answer *in turn.*

शिष्योंको बारी बारीसे जवाब देना चाहिये।

(7) This house is *to let.*

यह मकान भाड़े पर दिये जानेका है।

(8) This medicine did me *a world of good.*

इस दवाने मुझे बहुत फायदा पहुँचाया।

(9) By steadiness and diligence any man may *rise in the world.*

दृढ़ता और परिश्रमसे कोई मनुष्य जगत्में उन्नति कर सकता है

(10) The thieves beat him and left him for *dead.*

चोरोंने उसे पीटा और उसे मरा समझ कर छोड़ दिया।

(11) What Indian fruits are *good* to eat?

भारतीय कौन कौनसे फल खानेमें हितकारी हैं।

(12) I am so busy that I scarcely have time to eat

मुझे इतना काम रहता है कि खानेका समय (भी) मुश्किलसे मिलता है।

नोट—विद्यार्थियोंको वाक्य तो सब ही पाठोंके कण्ठ करलेने चाहियें; मगर इस पाठके प्रथम अंश पर खूब ही ध्यान देना चाहिये।

---

## सातवां पाठ ।

Anxious to (ऐंकशश) फिक्रमन्द ।

Accompanied by ( ऐकम्पैनीड ) साथ ।

Acquainted with (एक्वेन्टेड) परिचित, जान पहिचान

Adjacent to ( ऐडजेसैण्ट ) पास ।

Ashamed of ( एशेमड ) लज्जित ।

Company ( कम्पनी ) सुहबत, संगति ।

Aware of ( एवेर) वाकिफ़, जानकार ।

Belonging to ( बिलौंगिंग ) का

(1) I am anxious to hear what you have got to

जो कुछ आप कहना चाहते हैं मैं उसे सुननेको चिन्तित

(2) He came here *accompanied by* a friend.

वह एक दोस्तके साथ यहाँ आया ।

(3) I am not well *acquainted with* your brot

मेरी तुम्हारे भाईसे अच्छी तरह जान पहिचान नहीं है

(4) These two men's farms are *adjacent* to other. इन दो आदमियोंके खेत एक दूसरेके पास

(5) He looked quite *ashamed of* his folly.

वह अपनी मूर्खतासे लज्जित मालूम हुआ ।

(6) Are you not *ashamed of* the company have fallen into ? जिस संगतिमें तुम हो तुम्हें शर्म नहीं आती ?

# CHAPTER III.

## तीसरा अध्याय ।

## USEFUL SENTENCES.

### लाभदायक फ़िक़रे ।

### पहला पाठ ।



Boastful of ( बोस्टफुल ) शेख़ीबाज़, घमण्डी
Prize ( प्राइज़ ) इनाम, सिद्धफल, युद्धमें जीता हुआ धन
Born of ( बॉर्न ) पैदा हुआ, जन्मा, जना, पैदा किया गया
European ( यूरोपिअन ) फ़िरंगी, यूरुपका वाशिन्दा
Burdened with ( बर्डिन्ड ) लदा हुआ
Family ( फैमिली ) बालबच्चे, घराना, वंश
Clear of ( क्लिअर ) साफ़, निर्मल
Delighted with ( डिलाइटेड ) खुश, प्रसन्न
Travelling ( ट्रावेलिंग ) यात्रा, सफ़र, देशाटन
Distasteful to ( डिसटेस्टफुल ) अरुचिकारक
False ( फॉल्स ) झूठा, बेवफा
Promises ( प्रॉमिजेज़ ) वादे, वचन
Famous for ( फ़ेमस ) मशहूर, प्रसिद्ध
Buildiug ( बिल्डिंग ) इमारत, घर, बनावट, बनाना

Fit for ( फ़िट ) ठीक, वाजिब, ठीक होना

Press ( प्रेस ) छापाखाना, छापनेका यन्त्र

Children ( चिल्ड्रेन ) बच्चे ( बहुवचन है )

Fond of ( फ़ॉन्ड ) शायक, प्रेमी, आशिक

Sweetmeats. ( स्वीटमीट्स ) मिठाइ, मिठाई

Eloquence ( एलोक्वेन्स ) बोलनेकी शक्ति. उत्तम वाणी

(1) How boastful he is of his little prize !

उसे अपने छोटेसे इनामका कितना घमण्ड है !

वह अपने छोटेसे इनामकी कितनी शेख़ी मारता है !

(2) This child is born of a European mother.

यह बच्चा फिरंगी मातासे जन्मा है।

(3) You are burdened with a large family.

तुमपर एक बड़े परिवारका भार है।

(4) The town is clear of cholera.

नगरमें हैज़ा नहीं है।

(5) How delighted the child is with his toys !

बच्चा अपने खिलौनोंसे कैसा राज़ी है !

(6) Travelling is distasteful to the old man.

वृद्ध मनुष्यको यात्रा अरुचिकारक होती है।

(7) Never be false to your promises.

अपने वादोंमें झूठे हरगिज़ न हो।

(8) This man is famous for his eloquence.

यह पुरुष अपनी वक्तृता शक्तिके लिये प्रसिद्ध है।

(9) I want a building for a press.

मैं छापेखानेके लायक़ मकान चाहता हूँ।

(10) Children are fond of sweetmeats.

बच्चे मिठाईके प्रेमी होते हैं।

## दूसरा पाठ।



Between ( बीट्वीन ) दर्म्यान, बीच

Promised ( प्रॉमिज्ड ) वादा किया, वचन दिया

Sunrise ( सनराइज् ) सूर्य्योदय

Sunset ( सन्सेट ) सूर्य्यास्त

Hours ( ऑवर्स ) घण्टे

Palk's strait ( पाक्सस्ट्रेट ) पाकका मुहाना

India ( इण्डिया ) भारत, हिन्दुस्तान

Ceylon ( सीलोन ) सिंहलद्वीप, लंका

Appear ( ऐपिअर ) हाज़िर होना

Magistrate ( मैजिस्ट्रेट ) मजिस्ट्रर, फौजदार

Laid ( लेड ) रक्खा

Petition ( पेटीशन ) अर्ज़ी, प्रार्थनापत्र

Fell dead ( फेल डेड ) मरा

My very eyes मेरी ये आँखें

Before long शीघ्र

Behind ( बिहाइन्ड ) पीछे

Cloud ( क्लाउड ) बादल

Speak evil of ( स्पीक ईविल ऑव ) बुराई करना

Back ( बैक ) पीठ

(1) Rame sat between Hari and me.

राम हरिके और मेरे बीचमें बैठा।

(2) Puran promised to see me between sunrise & sunset.

पूरनने मुझसे सूर्योदय और सूर्यास्तके दर्म्यान मिलनेका वादा किया।

(3) I will see you between the hours of twelve and three o'clock.

मैं आपसे बारह और तीनके बीचमें मिलूंगा।

(4) The Palk's Strait is between India and Ceylon.

पाकका मुहाना भारत और लंकाके बीचमें है।

(5) You must appear before the magistrate.

आपको मैजिस्ट्रेट ( हाकिम फौजदारी ) के सामने हाज़िर होना चाहिये।

(6) He laid his petition before the king.

उसने अपनी अर्ज़ी बादशाहके रूबरू पेशकी।

(7) He fell dead before my very eyes.

वह मेरी इन आँखोंके सामने मरा।

(8) Come to me before seven o'clock.

मेरे पास सात बजनेसे पहिले आओ।

(9) Ramlal will arrive before long.

रामलाल शीघ्र ही पहुँचेगा।

(10) The sun is behind a cloud.

सूरज बादलकी ओटमें है।

(11) The train is behind time.

गाड़ी समयसे पछड़ी है। गाड़ी लेट है।

(12) Do not speak evil of a man behind his back.

किसी मनुष्यकी बुराई उसकी पीठ पीछे मत करो।

# तीसरा पाठ।



Left ( लेफ्ट ) छोड़ा, बायाँ
Below ( बिलो ) नीचे
Knee ( नी ) घुटना
Class ( क्लास ) दर्जा
Married ( मैरिड ) ब्याह किया, शादी की
Buried ( बैरिड ) दफन किया, गाड़ा
Beneath ( बिनीथ ) नीचे
Stone ( स्टोन ) पत्थर
Beside ( बिसाईड ) निकट, पास
Joy ( जॉय ) खुशी
Result ( रिज़ल्ट ) नतीजा, परिणाम, फल
Beyond ( बियॉन्ड ) परे
Expectation ( ऐक्सपैक्टेशन ) आशा, उम्मेद
Beyond the power ताकत से बाहर
Power ( पॉवर ) ताकत, शक्ति, अख्तियार
Medicine ( मेडीसिन ) दवा, औषधि
Cure ( क्योर ) आराम करना, चंगा करना
River ( रिवर ) नदी
Beyond his depth अपनी गहराई से परे
Beyond measure हदसे ज़ियादा
Measure ( मेझर ) हद, नाप, अन्दाजा, तोल
Pleased ( प्लीज़्ड ) प्रसन्न हुआ, खुश हुआ

(1) He left one son behind him.

उसने अपने पीछे केवल एक पुत्र छोड़ा।

(2) He was struck below the knee.

उसके घुटनेके नीचे चोट लगी।

(3) He is below me in the class.

वह दर्जेमें मुझसे नीचा है।

(4) He married beneath him.

उसने अपनेसे नीची जातिकी स्त्रीसे शादी की।

(5) He is buried beneath this stone.

वह इस पत्थरके नीचे गाड़ा गया है।

(6) He is beside himself with the joy.

वह प्रसन्नताके मारे आपेसे बाहर है।

(7) The result is beyond my expectation.

नतीजा मेरी उम्मीदसे अच्छा है।

(8) It is beyond the power of medicine to cure him.

उसको आराम करना दवाकी शक्तिसे बाहर है

(9) He went into the river beyond his depth.

वह नदीमें इतनी दूर गया कि उसके सिरपर पानी फिर गया।

(10) You are beyond measure pleased.

तुम हदसे जियादा खुश हो।

## चौथा पाठ।



Calamity ( कैलेमिटी ) मुसीबत, विपद

In times of calamity आपत्तिकालमें, मुसीबतके समय

Stand by पास खड़ा होना, मदद करना

Duty ( ड्यूटी ) धर्म, फर्ज़

Lightning ( लाइटनिंग ) बिजली

By way of ढङ्गसे

Joke ( जोक ) हंसी, ठट्ठा

Carpenter ( कारपेन्टर ) बढ़ई, खाती, सुथार

Trade ( ट्रेड ) व्यौपार, तिजारत

Inches ( इन्चेज़ ) इञ्च ( बहुवचन है )

Passed by ( पास्ड बाई ) निकला

Passed for ( पास्ड फॉर ) समझा

Took for ( टुक फॉर ) समझा

Gentleman ( जैन्टिलमेन ) भला आदमी, अशराफ आदमी

Mistook for ( मिस्टुक फॉर ) गलती से समझा

(1) In times of calamity he will not stand by you.

मुसीबत में, वह तुम्हारे पास खड़ा नहीं होगा।

(2) I did my duty by him.

मैंने उसके साथ अपना धर्म पूरा किया।

(3) He was killed by lightning.

वह बिजलीसे मारा गया।

(4) I said it by way of a joke.

मैंने वह ( बात ) हंसीमें कही।

(5) He is a carpenter by trade.

यह खातीका धन्धा करता है।

(6) You are taller than him by four inches.

तुम उससे चार इञ्च लम्बे हो।

(7) They passed by on the other side.

वे दूसरी तरफ़ होकर निकल गये ।

(8) He passed for a rich man

वह धनी पुरुष समझा गया ।

(9) I took you for a gentleman.

मैंने आपको भला आदमी समझा

(10) I mistook him for his brother.

मैंने ग़ल़तीसे उसे उसका भाई समझा ।

## पाँचवां पाठ ।

Dark ( डार्क ) अँधेरा

After my own heart मेरी पसन्दके माफिक़, मेरे दिलके माफिक़

Takes after अनुकरण करता है

Means ( मीन्स ) ज़रिया, उद्योग

People ( पीपिल ) लोग

Subscription ( सब्स्क्रिपशन ) चन्दा

Value ( वैल्यू ) क़ीमत, क़दर करना, समझना

Breakfast ( ब्रेकफास्ट ) कलेवा

Visit ( विज़िट ) मुलाक़ात करना

Christmas ( क्रिसमस ) ईसाइयोंका बड़ा दिन

(1) He arrived after dark.

वह अँधेरा होनेके पीछे पहुँचा ।

(2) He is a man after my own heart.

वह मेरी पसन्दका आदमी है ।

(3) This boy takes after his father,

यह लड़का अपने पिताकी नक़ल करता है ।

(4) What are you after ?

आप क्या कर रहे हैं ।

(5) He lives above his means.

वह अपनी आमदनीसे अधिक खर्च करता है ।

(6) Not above sixty people were present.

साठसे अधिक आदमी मौजूद नहीं थे ।

(7) The subscription came to above Rupees 1000

हज़ार रुपयेसे अधिक चन्दा आया ।

(8) I value this above everything.

मैं इसे हरेक चीज़के ऊपर समझता हूँ ।

(9) He wrote a letter before breakfast.

उसने कलेवेसे पहिले पत्र लिखा ।

(10) He came before the time.

वह ( नियत ) समयसे पहिले आया ।

(11) We shall visit you before Christmas.

हम बड़े दिनसे पहिले तुमसे मुलाक़ात करेंगे ।

(12) This is against the law.

यह कानूनके खिलाफ़ है ।

(13) What are you at ?

आप क्या कर रहे हैं ?

(14) He is at death's door.

वह मौतके दरवाज़े पर है ।

(15) Your wife is always at your elbows.

तुम्हारी बीवी सदा तुम्हारे साथ रहती है ।

# छटा पाठ ।



Wits ( विट्स ) सुमझ, बुद्धि, ज्ञानशक्ति

Was out बाहर था ; घर पर नहीं था

Called ( कॉल्ड ) पुकारा

Matter ( मैटर ) मामला, पदार्थ, मवाद, पीब

Out at elbows ( आउट ऐट एल्बोज़ ) मुहताज, तंग

Write out ( राइट आउट ) नक़ल करो

Absent ( ऐबसेन्ट ) ग़ैर हाज़िर

Over night ( ओवर नाइट ) रात होनेसे पहिले, शामको

Make over ( मेक ओवर ) सौंपना

Thrown over ( थ्रोन ओवर ) त्यागा, छोड़ा

(1) This man is out of his wits.

इस मनुष्यकी बुद्धि ठिकाने नहीं है ।

(2) He was out when I called.

वह घर पर नहीं था जब मैंने पुकारा ।

(3) The fire is out.

आग बुझ गयी है ।

(4) You are out on that matter.

तुम उस मामले में ग़लती पर हो ।

(5) He is out at elbows.

वह मुहताज है । वह तङ्ग-हाल है ।

(6) Write out the lesson.

पाठकी नक़ल करो ।

(7) He was absent over two hours.

वह दो घण्टे से अधिक ग़ैर हाज़िर था।

(8) He came over night.

वह रात होनेसे पहिले सन्ध्याको ही आगया।

(9) I will make this over to you.

मैं इसे तुम्हें सौंप दूंगा।

(10) He has thrown me over.

उसने मुझे त्याग दिया है।

## सातवाँ पाठ।

To take over charge काम हाथमें लेना

Office ( ऑफिस ) दफ़्तर

Money ( मनी ) रुपया

Struck off ( स्ट्रक ऑफ ) काटा

Hit off ( हिट ऑफ ) थोड़े शब्दोंमें अच्छा बयान किया

Character ( कैरैक्टर ) चालचलन

Well off धनवान

Cut off मर गया

Early youth ( अरली यूथ ) चढ़ती जवानी

Blood ( ब्लड ) खून

Is on the jar कुछ कुछ खुला है

Well up पण्डित

(1) I will take over charge of the office on Tuesday.

मैं मङ्गलवारको आफिसका काम सम्हालूंगा।

(7) He set his dog on me.

उसने अपना कुत्ता मुझ पर छोड़ दिया।

(8) He is sure to get on the world.

वह संसारमें निःसन्देह उन्नति पर पहुँचेगा।

(9) He is out of breath with running.

दौड़नेके मारे उसका दम फूल गया है।

(10) That is out of my reach,

वह मेरी पहुँचसे बाहर है।

(11) This dress is out of fashion.

यह पोशाक फैशनके खिलाफ़ है।

(12) This shopkeeper is out of books.

इस दूकानदारके स्टाकमें पुस्तकें नहीं हैं।

(13) This is out of question.

यह बिलकुल असम्भव है।

## नवाँ पाठ।



Food ( फूड ) आहार, भोजन

Appointment ( ऐपॉइन्टमेण्ट ) नौकरी

Thousand ( थाउज़ेण्ड ) हज़ार

The land of the living जीवितोंका देश

Put down लिखडालो

Off his head पागल

Clear of debt ऋणमुक्त

Debt ( डेट ) कर्ज़

Soldiers ( सोलजर्स ) सिपाही, सैनिक

Patrolling ( पेटरोलिंग ) गश्तमारना. घूमना

Took off उतारा

Gives off छोड़ता है

Smell ( स्मेल ) गन्ध

Set off रवाना हुआ

(1) This is not fit for food.

यह खाने योग्य नहीं है।

(2) You are too old for the appointment.

तुम्हारी अवस्था इतनी अधिक है कि तुमको नौकरी नहीं मिल सकती।

(3) He is a man in a thousand.

वह हजारमें एक आदमी है।

(4) He is still in the land of living.

वह अभी तक जिन्दा है।

(5) Put that down in black and white.

उसे लिख लो।

(6) He is off his head.

वह पागल है।

(7) He is clear of debt.

वह ऋणमुक्त है। उसपर कर्ज नहीं है।

(8) He comes of a good family.

उसका जन्म अच्छे वंशमें हुआ है।

(9) I saw a large body of soldiers patrolling on the Harrison Road.

मैंने सिपाहियोंकी एक बड़ी टोलीको हैरिसन रोड पर गश्त लगाते देखा।

(10) He took off his hat,

उसने अपना टोप उतार लिया।

(11) This flower gives off a sweet smell.

यह फूल मीठी सुगन्ध छोड़ता है।

(12) They set off for Delhi.

वे दिल्लीको रवानः हो गये।

## दसवाँ पाठ।

Broke off रुक गया

Middle ( मिडिल ) मध्य, बीच

Story ( स्टोरी ) कहानी, क़िस्सा

Victorious ( विक्टोरिअस ) विजयी, फ़तहमन्द

Examination ( ऐगज़ामिनेशन ) इम्तिहान, परीक्षा

Yesterday ( यस्टरडे ) कल ( बीताहुआ )

Went off चलगयी, छुट गयी

Taken up for समझा गया

Dead ( डेड ) मृतक, मुर्दा

Advance ( ऐडवान्स ) आगे बढ़ना

For your life अपनी ज़िन्दगीको जोखिममें डालकर

Wrote down लिख लिया

Speech ( स्पीच ) व्याख्यान

Word for word लफ़्ज़ ब लफ़्ज़

Page for page सफ़े पर सफ़ा

Line for line पंक्ति पर पंक्ति

For love प्रेमके कारणसे

For tears आँसुओंकी वजहसे

As for me अपनी ओरसे

Object (ऑबजेक्ट) उज्र करना

(1) He broke off in the middle of his story.

वह अपनी कहानी कहते कहते रुक गया।

उसने अपने क़िस्से को बीचमें ही तोड़ दिया।

(2) He came off victorious.

वह अन्तमें विजयी हुआ।

(3) The examination came off yesterday.

इमतिहान कल हुआ।

(4) The gun went off.

तोप चल गयी।

(5) He was taken up for dead.

वह मुर्दा समझा गया।

(6) This goes for nothing.

यह किसी कामका नहीं है।

(7) He sells mangoes at six for an anna.

वह एक आनेके छः आम बेचता है।

(8) Do not, for your life, advance.

अपनी जान जोखिम में डालकर आगे मत बढ़ो।

(9) I wrote down his speech word for word.

मैंने उसकी स्पीच लफ्ज़ ब लफ्ज़ लिख ली।

(10) These two books are page for page and line for line alike. इन दोनों पुस्तकोंका एक एक सफा और एक एक पंक्ति मिलती है।

(11) He did it for love of me.

उसने यह मेरे प्रेमके कारण किया।

(12) He could not speak for tear.

वह आंसुओंके कारण बोल न सका।

(13) As for me, I do not object.

मैं अपनी ओरसे उज्र नहीं करता।

## ग्यारहवां पाठ।

Lamed ( लेम्ड ) लंगड़ा होगया।

For life जिन्दगी भरको, उम्र भरके लिये।

For an age एक ज़मानेसे।

Pardon ( पारडन ) माफ करना।

For this time इस बार।

For the first time पहिले-पहल।

For good and all बिल्कुल।

Good for nothing निकम्मा।

(1) He is lamed for life.

वह जिन्दगी भरके लिये लँगड़ा हो गया है।

(2) I have not seen you for an age.

मैंने आपको एक ज़मानेसे नहीं देखा है।

(3) I pardon you for this time.

मैं इस बार आपको क्षमा करता हूँ।

(4) I met him for the first time yesterday morning.

मैं उससे पहिले पहल कल मिला।

(5) He is ruined for good and all.

वह बिलकुल तबाह हो गया है।

(6) He is a good for nothing fellow.

वह निकम्मा आदमी है।

## बारहवां पाठ।



Interfere with दखल देना, दस्तन्दाज़ी करना

Inquire of किसी मनुष्यसे पूछना या दर्याफ़्त करना

Inquire into तहक़ीक़ात करना

Inquire for तलाश करना

Inquire after किसी विषयमे पूछना

Hope for आशा करना

Hold up मेह न बरसना

Hunt for तलाश करना, ढूंढ़ना, खोजना

Issue from निकलना

Join in with मिलना, शामिल होना

Keep at लगा रहना, करता रहना

Knock at खटखटाना

Lay by भविष्यत्के लिये जमा करना

(1) He will let no man interfere with him in his private affairs.

वह अपने खानगी मामलोंमें किसीको दखल न देने देगा।

(2) I went to inquire after her health.

मैं उसका स्वास्थ्य-समाचार पूछने गया।

(3) Ram is gone to inquire for a letter at the Post Office.

राम डाकखानेमें चिट्ठी तलाश करने गया है ।

(4) The Presidency Magistrate will inquire into the causes of this riot.

प्रेसीडेन्सी मैजिस्ट्रेट इस दंगेके कारणोंकी तहकीकात करेगा ।

(5) Inquire of the first man you meet which way you should take. तुम्हें जो आदमी पहिले मिले उससे पूछो कि तुम्हें कौनसा मार्ग धरना चाहिये ।

(6) I hope for better times. मुझे अच्छे समयकी आशा है ।

(7) If this day holds up, I shall be glad.

अगर आज मेह न बरसेगा तो मुझे प्रसन्नता होगी ।

(8) What are you hunting for in this newspaper. ?

इस खबरके कागज़में तुम क्या ढूंढ रहे हो ?

(9) Did you find the man you were hunting for in the fair ? क्या तुम्हें वह आदमी मिल गया जिसे तुम मेलेमें तलाश करते थे ?

(10) The troops issued from the fort and attacked the besiegers.

सिपाही निकले और मुहासिरा करनेवालों पर हमला किया ।

(11) Hari charan refuses to join in with us and prefers to act independently.

हरिचरन हमारे साथ मिलकर रहनेसे इंकार करता है और स्वतन्त्रता से काम करना पसन्द करता है ।

(12) If he will only keep at his work, he will soon finish it. अगर वह अपने काममें लगा रहेगा तो वह उसे जल्दी खतम करेगा ।

(13) He knocked at your door for a quarter of an hour.

उसने पाव घण्टे तक तुम्हारा दरवाज़ा खटखटाया ।

(14) I believe you are laying by money.

मुझे यक़ीन है कि तुम आगेके वास्ते रुपया जमा कर रहे हो

## तेरहवाँ पाठ ।

To keep back बचा रखना, छिपाना, रोकना

To keep company with संगति करना

To keep in छिपाना, गुप्त रखना

To keep clear साफ रखना.

To keep off बचाना, रक्षा करना

To keep word बात पर क़ायम रहना

To keep from रोकना

To keep away ग़ैर हाज़िर रहना

To keep oneself दूसरोंके सामने प्रकट न करना

To keep school पाठशाला चलाना, पाठशालाकी सहायता करना

(1) He will keep nothing back from you.

वह तुमसे कुछ न छिपावेगा ।

(2) You should keep company with the wise and the good. तुमको अक़लमन्द और भले आदमियोंकी संगति करनी चाहिये ।

(3) The secrets were kept in by h m.

गुप्तभेदोंको उसने गुप्त रक्खा ।

(4) The sweeper should be ordered to keep the rooms clear. मिहतरको कमरे साफ रखनेका हुक्म होना चाहिये ।

(5) Umbrellas are necessary to keep off the rain.

मेहसे रक्षा करनेको छाते ज़रूरी हैं ।

(6) You ought to keep your word.

तुमको अपनी बात पर क़ायम रहना चाहिये ।

(7) The parents should keep their children from acquiring bad habits. मा बापोंको अपने बालकोंको बुरी आदतें अख़तियार करनेसे बचाना चाहिये ।

(8) He keeps away from the school whenever there is an examination.

जब कभी परीक्षा होती है, तब वह पाठशालासे ग़ैर हाज़िर रहता है ।

(9) I shall try to keep these sentiments to myself.

मैं इन भावोंको अपने अन्दर गुप्त रखनेकी चेष्टा करूंगा ।

(10) The inhabitants of Muttra keep several schools.

मथुरा निवासी कई पाठशालाओंको चलाते हैं ।

## चौदहवाँ पाठ ।

To keep order शान्ति रखना, अमनचैन रखना ।

To keep on जारी रखना

To knock at the door अन्दर आनेको द्वार खटखटाना ।

On one's last legs दिवाला निकलना, नाश होना ।

To go to law कानूनी इलाज या उपाय करना ।

To lay before पेश करना, दिखाना ।

To lay by आगेके इस्ते मालको बचाकर रखना ।

To lay hold of पकड़ना ।

To lay in पहिलेसे जमा करके रखना ।

To lay up जमा करना, खाटमें पड़ना ।

**To lay waste** नाश करना।

**To lead the way** रास्ता बताना।

**To lead to** बताना, जाना।

(1) The aid of the Police was at last required to keep order. अन्तमें शान्ति रखनेके लिये पुलिसकी सहायता दरकार हुई।

(2) He kept on talking till midnight.
वह आधीरात तक बातें करता रहा।

(3) Please see who knocks at the door.
मिहरबानी करके देखो दरवाजे पर कौन खटखटाता है।

(4) The merchant is now on his last legs.
व्योपारीका अब दिवाला निकलनेवाला है।

(5) I do not advise you to go to law for this trifling matter.
इस तुच्छ मामलेमें मैं आपको कानूनी कार्रवाई करनेकी सलाह नहीं देता।

(6) I beg to lay this application before you.
मैं इस अर्जीको आपके सामने पेश करनेकी प्रार्थना करता हूं।

(7) Everybody should lay by something for the future.
भविष्यत्के लिये हर मनुष्यको रुपया जमा करना चाहिये।

(8) The police could not lay hold of the thief.
पुलिस चोरको न पकड़ सकी।

(9) He is laid up with fever. वह ज्वरके मारे खाटमें पड़ा है।

(10) Will you lead me the way to the city?
क्या आप मुझे नगरका मार्ग बताओगे?

(11) This road leads to Muttra.
यह सड़क मथुराको जाती है।

# पन्द्रहवां पाठ ।



To leave off रुकना, बाज़ आना, छोड़ना।

To leave out छोड़ना।

To take leave of रुख़सती सलाम करना, विदाईको राम राम करना।

To leave in the lurch आपत्तिमें छोड़ना।

To leave no stone untried भरपूर कोशिश करना, कोई कोशिश उठाकर न रखना।

To be at liberty स्वतन्त्र होना, आज़ाद होना।

To set at liberty क़ैदसे रिहाई देना, आज़ाद करना।

To bring to light प्रकाश करना, ज़ाहिर करना।

To come to light प्रकट होना, खुलना, ज़ाहिर होना।

To see the light पैदा होना, जन्म लेना।

To strike a light बत्ती या चिराग़ जलाना।

(1) Never leave off till to-morrow what you can do to-day.
जो कुछ तुम आज कर सकते हो उसे कलको मत छोड़ो।

(2) Why have you left out these lines in your copy?
तुमने इन पंक्तियोंको अपनी कापीमें क्यों छोड़ दिया है?

(3) I hope he will not leave her in the lurch.
मुझे उम्मेद है कि वह उसे आफ़त में न छोड़ेगा।

(4) He left no stone untried to come off successful in the examination.
उसने परीक्षामें सफलता प्राप्त करनेके लिये कोई कोशिश उठा न रक्खी।

(5) You are at liberty to do whatever you like.
जो कुछ तुम करना चाहो उसके लिये तुम स्वतन्त्र हो।

(6) The prisoner was at once set at liberty.

कैदी एकदम ( कैदसे ) छोड़ दिया गया।

(7) These documents bring to light a formidable plot.

ये दस्तावेज़ें भयानक साज़िश प्रकट करती हैं।

(8) The secrets did not come to light till after his death.

उसके मरनेके पीछे तक गुप्त भेदोंका पता न लगा।

(9) We were present when the child first saw the light.

जिस समय बच्चेने जन्म लिया हम मौजूद थे।

(10) He went in and struck a light to read the news-paper वह अन्दर गया और समाचारपत्र पढ़नेके लिये चिराग़ जलाया।

## सोलहवाँ पाठ।



To be in liquor नशेमें होना।

To live by ज़िन्दगी बसर करना।

Te live on गुज़ारा करना।

To live with रहना, रब्त ज़ब्त रखना

To long for चाहना।

To look about हर तरफ़ देखना

To look at देखना।

To look after खबर लेना, जानेवालेको ओर देखना।

To look down on बेपरवाही या नफ़रतकी नज़रसे देखना।

To look for तलाश करना, सन्तोषसे आशा करना, बाट देखना।

To look into जाँचना, परीक्षा करना, तरफ झाँकना।

To look on खयाल करना।

To look out for तलाश करना ।

To look through पूरी तरहसे समझना, पढ़ना, जाँच करना

To look over जाँचना, पढ़ना ।

To look upon as समझना ।

To look sharp जल्दी करना या तैयार होना ।

To look black त्यौरी चढ़ाना ।

To look up a thing तलाश करना ।

(1) He was in liquor when I saw him.
जब मैंने उसे देखा वह नशेमें था ।

(2) Every man should endeavour to live by honest labour.
हर मनुष्यको ईमानदारीकी मजदूरीसे जिन्दगी बसर करनेकी कोशिश करनी चाहिये ।

(3) Horses live on grass and gram.
घोड़े घास और दानेपर गुज़ारा किया करते हैं ।

(4) She lives with her grand-mother.
वह अपनी दादीके साथ रहती है ।

(5) I long for an opportunity of seeing you.
मैं आपसे मिलनेका मौक़ा चाहता हूँ ।

(6) His wife longs for his return.
उसकी स्त्री उसका लौटना चाहती है ।

(7) At the time of an examination do not be looking about. परीक्षाके समय इधर उधर मत देखो ।

(8) He stood looking at the picture for a long time.
वह बहुत देर तक तस्वीर की तरफ़ देखता हुआ खड़ा रहा ।

(9) He turned and went away, but I did not look after him. वह मुड़ा और चला गया, मगर मैंने उसकी तरफ न देखा ।

(10) Who will look after your children during your absence? आपकी नामौजूदगीमें आपके बच्चोंकी खबर कौन लेगा ?

(11) He is so proud of his promotion that he looks down upon all his former friends.
उसे अपनी तरक्कीका इतना घमण्ड है कि वह अपने तमाम पहिले दोस्तोंको नफ़रतकी नज़रसे देखता है।

(12) He looks down upon his neighbours as fools.
वह अपने पड़ोसियोंको मूर्ख समझता है।

(13) We shall look for you to-morrow.
हम कल आपकी बाट देखेंगे।

(14) He has lost his bunch of keys ; let the Jamadar look for it. उसने अपना चाबियोंका गुच्छा खो दिया है ; जमादारको उसके ढूंढ़नेकी आज्ञा दो।

(15) I look for some important news by the next mail from Japan
मैं आगामी डाक द्वारा जापानसे कुछ ज़रूरी खबरकी उम्मेद करता हूं।

(16) He looks for lost money.
वह खोये हुए रुपयेकी तलाश करता है।

(17) I am looking into my private account.
मैं अपने निजके हिसाबकी जाँच कर रहा हूं।

(18) An auditor should look into all the accounts and all the securities. हिसाब परीक्षकको तमाम हिसाबों और ज़मानतोंकी जाँच करनी चाहिये।

(19) There is a window in his house which looks into your garden.

उसके घरमें एक खिड़की है जो तुम्हारे बाग़में झाँकती है।

(20) He looked on his misery with profound indifference.

उसने उसके दुःख पर गहरी बेपरवाही से ध्यान दिया।

(21) He looked out for a pretext and fortunately found one. उसने बहाना ढूंढ़ा और उसे भाग्यसे बहाना मिल गया।

(22) Have you looked through the papers. ?

क्या तुमने कागज़ोंको पूरे तौरसे समझ लिया है ?

(23) Look through this book and tell me what you think of it. इस पुस्तकको पढ़ो और मुझे बताओ कि इसके विषयमें आपकी क्या राय है।

(24) He is looking over the press account.

वह छापेखानेके हिसाबकी जाँच कर रहा है।

(25) He wished me to look over some of his works.

उसकी इच्छा थी कि उसके बनाये हुए ग्रन्थोंमें से कुछको मैं जाँच करूँ।

(26) People looked upon him as their natural friend.

लोगोंने उसे अपना स्वाभाविक मित्र समझा।

(27) If you wish to accompany him you must look sharp.

अगर आप उसका साथ करना चाहते हैं तो आपको जल्दी करनी चाहिये।

(28) The master looked black on his servants.

मालिकने अपने नौकरों पर त्यौरी चढ़ाई।

(29) He is looking up his lost pencil.

वह अपनी खोयी हुई पेन्सिल ढूंढ़ रहा है।

---

# सत्तरवां पाठ ।



To let out भाड़ेपर देना, भाग जाने देना

To let down नीचा करना, डूबने या गिरने देना

To let in अन्दर घुसने देना

To let into दाखिल करना

To let off रिहा करना, छोड़ देना

To let loose खोल देना, बन्धन खोल देना

To be in love with आशिक होना, मोहित होना

To make away सौंपना, सिपुर्द करना

To make away with मारडालना

To make after पीछा करना

To make choice of चुनना, पसन्द करना

To make a fun of मसखरी करना, हंसी उड़ाना

To make little लापरवाही दिखाना, कुछ खयाल न करना

To make no doubt विश्वास करना, सन्देह न करना

To make believe विश्वास दिलाना

To make no sign जवाब न देना

To make oath कसम खाना

To make of समझना

(1) He lets out his carriage on hire.

वह अपनी गाड़ीको भाड़े पर देता है।

(2) He has opened the gate and let out the cow.

उसने फाटक खोल दिया है और गायको भाग जाने दिया है।

(3) He let down the bucket into the well.

उसने डोलको कुएं में गिरा दिया।

(4) The child stood at the door knocking and crying 'let me in'. बालक द्वार पर खड़ा हुआ कपाट खटखटा रहा और चिल्ला रहा था कि मुझे अन्दर आने दो।

(5) They would not let him into the meeting.

वे उसे सभामें दाखिल न करेंगे।

(6) I ought to punish you for this breach of trust, but I will let you off this time. मुझे तुमको इस विश्वासघातके लिये दण्ड देना चाहिये, किन्तु इस बार में तुमको छोड़ दूंगा।

(7) The dogs are let loose at night.

रातके समय कुत्ते खोल दिये जाते है।

(8) He was in love with the wife of his friend.

वह अपने दोस्तकी बीबी पर मोहित होगया।

(9) Ramlal made away his estate to his son-in-law.

रामलालने अपनी जायदाद अपने दामादके सिपुर्द कर दी।

(10) The two young passengers were made away with during the night at Damdama station.

दो नौ जवान मुसाफिर रातके समय दमदमा ष्टेशन पर मारडाले गये।

(11) The Rajputs used to make away with their daughters as soon as they were born.

राजपूत अपनी पुत्रियोंको जन्मते ही मारडाला करते थे।

(12) The police constable made after the thief up to that bridge.

पुलिसके सिपाहीने उस पुल तक चोरका पीछा किया।

(13) It now depends upon you to make a choice of the profession. रोजगारको चुनना तुम पर निर्भर है।

(14) Do not make a fun of your friend's misfortune.
अपने मित्रकी मुसीबत पर मज़ाक मत करो।

(15) He made little of the jests levelled at him.
उसके साथ जो मसखरियाँ की गईं, उसने उनका कुछ खयाल न किया।

(16) I make no doubt of his advancement.
मैं उसकी उन्नतिमें सन्देह नहीं करता।

(17) He made the people believe that he was a magician.
उसने लोगोंको विश्वास दिला दिया कि वह जादूगर था।

(18) The servant made no sign but stood motionless.'
नौकरने कुछ जवाब न दिया किन्तु अचल खड़ा रहा।

(19) Why do you make oath for nothing.
तुम वृथा कसम क्यों खाते हो ?

(20) He can make very little of this passage.
वह इस वाक्यको बहुत कम समझ सकता है।

## अठारहवाँ पाठ।



To make out पता लगाना, समझना, सफलता प्राप्त करना, साबित करना

To make off with लेकर भागना

To make off भाग जाना

To make over सौंपना, पहुँचाना

To make up इकट्ठे मे जमा करना, मेल करना, फरमा सजाना

To make water पेशाब करना

To make up one's mind इरादा करना

To make towards तरफ जाना

To make up matters with मेल करना

To make up to पहुँचना

To make with राज़ी होना, रज़ामन्द होना, सहमत होना।

(1) He cannot make out the meaning of this passage.

वह इस वाक्यके अर्थको नहीं समझ सकता।

(2) I think the pleader made out his case very clearly

मैं समझता हूँ कि वकीलने अपना मुकद्दमा बहुत सफाईसे साबित किया।

(3) I cannot make out the sense of this passage.

मैं इस वाक्यका आशय नहीं समझ सकता।

(4) The thief made off as fast as he could lay his feet to ground. चोर इतनी जल्दी भागा जितनी जल्दी वह अपने पैर ज़मीन पर रख सका।

(5) Narain has made off with my watch.

नारायण मेरी घड़ी लेकर भाग गया है।

(6) He is unable to make anything of this telegram.

वह इस की तार खबरमें कुछ नहीं समझ सकता।

(7) He made over charge of his duties to me.

उसने अपना काम मेरे सिपुर्द कर दिया।

(8) Sohan has made over all his property to his eldest son. सोहनने अपना तमाम माल अपने ज्येष्ट पुत्रको सौंप दिया है।

(9) These men have happily made up their quarrel.

इन आदमियोंने प्रसन्नतासे अपने झगड़े का फैसला कर लिया है।

(10) He made up a package of books and sent it off by the train. उसने पुस्तकोंका एक गट्ठर बनाया और उसे रेलसे रवाना कर दिया।

(11) He ordered the compositor to make up the form.

उसने कम्पोज़ीटर को फरमा ( फार्म ) सजानेका हुक्म दिया।

(12) Why should you expect Ramlal to make up your loss?

तुम रामलालसे अपने नुकसानका बदला लेनेकी आशा क्या करते हो?

(13) May I go out to make water?

क्या मैं पेशाब करनेको बाहर जासकता हूं?

(14) She has made up her mind to dismiss her servants.

उसने अपने नौकरोंको निकाल देनेका इरादा कर लिया है।

(15) Mohan made towards the door.

मोहन दरवाज़ेकी तरफ़ गया।

(16) He made up matters with his wife.

उसने अपनी बीबीके साथ मेल कर लिया।

(17) He made straight up to the proprietor of the press.

वह सीधा छापेखानेके मालिकके पास पहुंचा।

(18) I am sorry I cannot make with you in the matter.

मुझे दुःख है, कि मैं आपके साथ रज़ामन्द नहीं हो सकता।

## उन्नीसवां पाठ।



By fair means or foul ईमान्दारी या बेईमानीके ज़रियेसे; भली या बुरी तदबीर से।

To make a mountain of a mole hill अत्युक्ति करना, मुबालिग़ा करना, कंकड़की खाई हुई मिट्टीके ढेरका पहाड़ बनाना।

To be of one mind सहमत होना

To have a mind इच्छा रखना, चाहना

To stop the mouth चुप करना

To stand in need of ज़रूरत होना

In the nick of time ठीक समयपर

Under one's nose नज़र में

To take a note of ध्यान देना

To take notice of ध्यान देना

To set at nought परवाह न करना

Null and void बलहीन, व्यर्थ, बेकार

To raise objections उज्र करना

At the outset आरम्भ में

The other day बहुत दिन नहीं हुए

To hold opinion सहमत होना

To take pains कोशिश करना, मिहनत करना

(1) Ram determined to gain his object by fair means or foul. रामने ईमान्दारी अथवा बेईमानीसे अपना मतलब हासिल करनेका इरादा किया।

(2) Why does he make a mountain of a mole hill? वह क्यों मुबालिगा करता है? वह क्यों राईका पर्वत करता है?

(3) They were all of one mind. वे सब एक मत थे। उन सबकी एक राय थी।

(4) I have a mind to go to Bombay. मेरा बम्बई जानेका इरादा है।

(5) The presence of the doctor stopped his mouth. डाक्टरकी मौजूदगीने उसका मुंह बन्द कर दिया। डाक्टरके मौजूद रहनेसे वह चुप हो गया।

(6) He stood in need of some compositors.

उसे कुछ कम्पाज़ीटरोंकी ज़रूरत थी ।

(7) You have come just in the nick of time.

तुम अभी ठीक समय पर आये हो ।

(8) The Pathans looted the house of a Marwari under the nose of the Police.

पठानों ने पुलिस की नज़रों के सामने ही मारवाड़ी का मकान लूट लिया ।

(9) I have taken a note of the orders.

मैंने हुक्मों पर ध्यान दिया है ।

(10) Ram took no notice of what I said.

जो कुछ मैंने कहा उसका रामने कुछ खयाल नहीं किया ।

## बीसवां पाठ ।



To abide by मानना, राज़ी होना, क़ायम रहना

Decision ( डिसीज़न ) फैसिला

Contract ( कॉन्ट्रैक्ट ) इकरारनामा, पट्टा

To abide with रहना, बसना

To explain समझाना, कैफ़ियत देना

Deficiency ( डेफिशिएन्सी ) घटी, नुक्स, कमी

Account for हिसाब देना ( किसी चीज़का )

Permitted ( परमिटेड ) आज्ञा दी, इजाज़त दी

To have access to दाखिल होनेकी

Library ( लाइब्रेरी ) पुस्तकालय, कुतुबखाना

In addition to सिवा, अलावः

Extra फालतू, ज़ियादा

Allowance ( ऐलाउऐन्स ) दरगाह, घटी

To bid adieu (टु बिड एडा ) विदा माँगना, विदाईकी रामराम करना, इसका ठीक अर्थ है कि मैं तुम्हें ईश्वरके हवाले करता हूं

In advance of आगे, सामने

Admit to or into किसी शख्सको दाखिल करना

Advise with सलाह करना

Advise of इत्तिला देना, किसी शख्सको किसी बातकी ख़बर देना

Agree to किसी विचार पर राज़ी होना

Agree with किसी शख्सके साथ रज़ामन्द या सहमत होना

Opinion ( ओपिनियन ) राय, विचार

(1) He is ready to abide by the decision of the lower court.

वह नीचेकी अदालतका फैसिला माननेको तय्यार है।

(2) I shall try to abide by the contract as long as I can.

जबतक मुझसे हो सकेगा मैं इक़रारनामे पर क़ायम रहूंगा।

(3) You should abide with us for a few days.

आपको चन्द रोज़ हमारे साथ रहना चाहिये।

(4) I am unable to account for the deficiency.

मैं घटीकी कैफियत देनेमें असमर्थ हूं।

(5) You must account to your master for the money you have received.

तुम्हें अपने मालिक को उस रुपये का हिसाब देना चाहिये, जो तुमने पाया है।

(6) I permitted him to have access to my library,

मैंने उसे अपने पुस्तकालयमें आनेकी आज्ञा दी ।

(7) He receives an extra allowance of rupees 6 in addition to his pay,

वह अपनी तनख्वाहके अलावः छः रुपया फालतू इरमाह्न पाता है ।

(8) I went to bid adieu to my friends.

मैं अपने मित्रोंसे विदा होने गया ।

मैं अपने मित्रोंसे विदाई की राम राम करने गया ।

(9) My horse was in advance of the tents.

मेरा घोड़ा डेरोंके आगे था ।

(10) They have admitted me into their club.

उन्होंने मुझे अपनी क्लबमें भरती कर लिया है ।

(11) Advice with your brother before you take this course.

तुम यह तरीका अख्त्यार करो इसके पहिले अपने भाईसे सलाह कर लो ।

(12) I have advised him by letter of the loss of the ship.

मैंने उसे पत्रद्वारा जहाज़के नुक़सानकी खबर दे दी है ।

(14 ) He agreed to all the proposals we made.

हमने जो विचार किये वह सब पर राज़ी हो गया ।

(14) I agree with you in the opinion you have expressed.

आपने जो राय दी है उससे मैं सहमत हूँ ।



## इक्कीसवां पाठ।



Agree with :प्रकृतिके अनुकूल होना

Alight from गाड़ी वगैरःसे उतरना

Apologise to किसी शख्ससे माफी मांगना

Apologise for किसीसे किसी चीज़के लिये मुआफी मांगना

To back up सहायता देना, सहारादेना

To strike a bargain सौदा पक्का करना

Consent ( कॉनसेन्ट ) सम्मति, सलाह

To make a bargain करार करना

Forsake ( फॉरसेक ) छोड़ना

To bear a part in शामिल होना

Ceremony ( सेरेमोनी ) रस्म, चाल

To bear down हरा देना, उलट देना

Opponent ( ऑपोनेन्ट ) शत्रु

To bear back खिसकना, पीछे हटना

Antagonist ( एन्टेगोनिस्ट ) दुश्मन, वैरी

Blows घूँसे

To bear date तारीख होना

To bear in mind याद रखना

Fold बाड़ा, तह करना

Bore off ले गया

To bear up against दृढ़तासे सामना करना, सामने ठहरना

Current ( करॅन्ट ) बहाव

To bear with मिहरबान रहना

To point out बताना

Mistake भूल, गलती

Bestow on,—upon देना

Attention ( ऐटॅन्शन ) तवज्जह, ध्यान

(1) This food does not agree with me.

यह भोजन मेरी प्रकृतिके अनुकूल नहीं है। ये खाना मुझे मुआफिक नहीं आता।

(2) He alighted from his carriage at the Howrah bridge.

वह अपनी गाड़ीसे हवड़ा पुलपर उतरा।

(3) I must apologise to you for not replying to your letter at once.

आपके पत्रका जवाब एकदम न देनेके कारण मुझे आपसे मुआफी माँगनी चाहिये।

(4) This man is always ready to back up his friends.

यह मनुष्य अपने मित्रोंकी सहायता करनेको हमेशा तय्यार है।

(5) Before the bargain was struck he went to obtain his father's consent.

सौदा पक्का होनेके पेश्तर वह अपने पिताकी सम्मति लेने गया।

(6) The husband made a bargain that he would never forsake his wife.

पतिने इकरार किया कि वह अपनी बीबीको हरगिज न छोड़ेगा।

(7) I refused to bear any part in the ceremony.

मैंने रस्ममें शरीक होनेसे इंकार किया।

Quarrel with किसी मनुष्यके साथ झगड़ा करना

Quarrel over किसी चीज़पर झगड़ा करना

Recompense for ( रिकाँमपेन्स ) एवज़ देना

Trouble ( ट्रबिल ) तकलीफ़

Repair to ( रिपेयर टु ) जाना

Riot ( रायट ) हंगामा

To run down चाभी खाली होनेके कारण घड़ीका बन्द हो जाना

( 1 ) I beg of you to keep perfectly still.

मैं आपसे बिलकुल चुप रहनेकी प्रार्थना करता हूँ ।

( 2 ). From whom did you beg this money ?

तुमने यह रुपया किससे माँगा ?

( 3 ) Take a stick and beat out the seeds from these pods.

छड़ी लो और इन फलियोंको कूटकर बीज निकालो ।

( 4 ) They beat off the fierce bull.

उन्होंने भयानक साड़को ज़ोरसे हटा दिया

( 5 ) He is diligently preparing for the examination.

वह परिश्रमके साथ परीक्षाके लिये तय्यार हो रहा है ।

( 6 ) Put the books away.

किताबोंको अपनी जगहपर रख दो ।

( 7 ) Cloudy weather often puts back the ripening of the grain.

बदलीला मौसम अक्सर नाजके पकनेको रोक देता है ।

(8) Put back these books in the place where you got them.

इन पुस्तकोंको उसी जगह रख दो जहाँ वे तुम्हें मिलीं ।

(9) He took off his coat and put by his pillow.

उसने अपना कुरता उतारा और अपने तकियेके पास रख दिया।

(10) Why did you put away your wife ?

तुमने अपनी बीबीको क्यों तलाक दिया ?

(11) My watch was three minutes too fast and I put it back.

मेरी घड़ी तीन मिनिट तेज़ थी और मैंने उसे पीछे कर दिया।

(12) My watch was too slow and I have put it forward to the right time.

मेरी घड़ी बहुत सुस्त थी, मैंने उसे ठीक समय पर आगे कर दिया है।

(13) Several candidates have put in for the head-clerkship. कई उम्मेदवारोंने हेड क्लर्कीके लिये दावे पेश किये हैं।

(14) The barbarians caught him and put his eyes out.

गंवारोंने उसे पकड़ लिया और उसकी आंखें निकाल लीं।

(15) The shopkeeper has put up the goods in two parcels.

दूकानदारने मालको दो पार्सलोंमें बांधा है।

(16) We shall be happy to put you up when you come to Calcutta.

जब आप कलकत्ते आवेंगे तब हमें आपके ठहरानेमें बड़ी खुशी होगी।

(17) Some one has put this boy up to being obstinate.

किसीने इस लड़केको हठ करना सिखा दिया है।

(18) I could not put up with his insolence.

मैं उसकी गुस्ताखी बरदाश्त न कर सका।

(19) Hari Ram will put up with Sheoprasad in Jaipur.

हरिराम जैपुरमें शिवप्रसादके पास ठहरेगा।

(20) Do not quarrel with your neighbour.

अपने पड़ोसीसे झगड़ा मत करो।

(21) These men have quarrelled over the price of a load of hay. इन आदमियोंमें एक सूखी घासके बोझे की क़ीमत पर झगड़ा हो गया है।

(22) I can not recompense you for all the trouble you have taken.

आपने जो कष्ट उठाया है उसके लिये मैं एवज़ नहीं दे सकता।

(23) The Pathans repaired to the bazar and began a riot.

पठान बाज़ारमें गये और हंगामा शुरू किया।

(24) The clock has run down.

घड़ी ( चाभी खाली होनेसे ) बन्द हो गयी है।

(25) The thief heard a noise and ran off.

चोरने हल्ला सुना और भाग गया।

## तेईसवां पाठ।



To run over सरसरी तौरपर जाँचना, जल्दी जल्दी देख जाना, बह निकलना, फिरजाना, ऊपर होकर निकलना

Batch ( बैच ) थोक, थान, थाक

Canal ( कैनेल ) नहर

Carriage ( केरिज ) गाड़ी

Lease ( लीज़ ) पट्टा, सरखत

To run out गुज़रजाना, खतम हो जाना, बाहर निकलना, भिरना

To run through बरबाद करना, खर्च कर डालना, जल्दी जल्दी जाँचना

Fortune ( फॉरच्यून ) धन, सम्पत्ति, ( भाग्य )

Run up to हो जाना, पहुँचना

Run up to a large amount बहुत क़ीमत होना

Send for मंगाना, पेगाम भेजकर बुलाना

Set about शुरू करना

Business ( बिज़नेस ) कारोबार

Delay ( डिले ) देर

Set off रवान: होना

Set upon हमला करना

Set to लगाना, लगना

Set up छापनेके वास्ते टाइप सजाना, जारी करना, आगे करना, नया काम जारी करना

Shake hands with हाथ मिलाना

Manuscript ( मैनस्क्रिप्ट ) हाथका लिखा हुआ काग़ज़ वग़ैर:

To ship off जहाज़से रवान: करना

Jute ( जूट ) जूट

To snap at शौक़से मञ्जूर करना, उत्कण्ठासे स्वीकार करना, अचानक और उत्कण्ठासे पकड़नेकी कोशिश करना

To stay with पास ठहरना

To strike for हड़ताल करना

To stay up पलङ्गपर ना जाना

To strike off फ़िहरिस्तसे नाम काटना, छापना, काट डालना

To strike out मिटा देना, काट देना

To strike up गाना बजाना

(1) Run over this batch of papers and tell me what you think of them.

कागज़ोंको इस थाकको जल्दी जल्दी पढ़ जाओ और मुझे बताओ कि उनके विषयमें आपको क्या राय है।

(2) The water is running over the sides of the canal.

पानी नहरकी बगलों पर होकर निकला जारहा है।

(3) Your carriage ran over an old woman.

तुम्हारी गाड़ी बूढ़ी औरतके ऊपर होकर निकल गयी।

(4) The lease of this shop runs out at Holi.

इस दूकानका मरखत होलीपर खतम हो जायगा।

(5) The water is running out of the canal.

नहरसे पानी निकला जा रहा है।

(6) This man has run through his whole fortune.

इस मनुष्यने अपनी तमाम सम्पत्ति उड़ा दी है।

(7) I had to run through this book in an hour.

मुझे इस पुस्तकको एक घण्टे में जल्दी जल्दी जाँच करनी थी।

(8) The books you have bought will run up to a large amount. आपने जो पुस्तकें खरीदी हैं उनकी बहुत कीमत होगी।

(9) He sent for the doctor without any delay.

उसने बिना विलम्ब डाक्टरको बुलाया।

(10) I recommend you to set about your business without delay.

मैं आपको अपना काम जल्दी शुरू करनेकी सिफारिश करता हूँ।

(11) I mean to set off when the moon rises.

मैं चाँद निकलनेपर रवाना होनेका इरादा करता हूँ।

(12) The dogs set upon the poor old beggar.

कुत्तोंने गरीब बूढ़े फकीर पर हमला किया।

(13) He has set his seal to that document.

उसने उस दस्तावेज़पर अपनी मुहर लगा दी है।

(14) Let these men set to work at once.

इन मनुष्योंको एकदम काममें लगने दो।

(15) The compositor has set up but four pages of your manuscript.

कम्पोज़ीटरने आपके हाथकी लिखी हुई कापीके केवल चार सफोंके अक्षर जमाये हैं।

(16) Do you wish to shake hands with Ram Lal.

क्या आप रामलालसे हाथ मिलाना चाहते हैं?

(17) I have shipped off a large lot of jute to Japan.

मैंने जहाज़ द्वारा जापानको जूटका एक बड़ा ढेर रवान: किया है।

(18) He snapped at the offer I made him.

मैंने जो दाम लगाये उसने शौकसे मञ्ज़ूर कर लिये।

(19) The dog snapped at the thief and caught his leg.

कुत्तेने चोर को अचानक पकड़ने की कोशिश की और उसकी टाँग पकड़ली।

(20) I stayed with Ramjidass when I was in Ajmer.

जब मैं अजमेरमें था, मैं रामजीदासके पास ठहरा।

(21) I went to bed at ten, but Hari Ram and Badri Prasad stayed up till eleven.

मैं दसबजे पलंग पर गया, लेकिन हरीराम और बदरीप्रसाद ग्यारह बजेतक पलंगपर नहीं गये।

(22) The compositors have struck for higher wages.

कम्पोज़ीटरोंने ऊँची तनख़ाहके लिये हड़ताल कर दी है।

(23) He struck off his name from the register.

उसने रजिस्टरसे उसका नाम काट दिया।

(24) The pressman struck off a thousand copies of that book. प्रेसमैनने उस पुस्तककी एक हज़ार प्रतियाँ छाप डालीं।

(25) He struck off his head with his sword.

उसने अपनी तलवारसे उसका सिर काट लिया।

(26) Haridass took a pen and struck out a paragraph from his article.

हरिदासने क़लम निकाली और अपने लेखसे एक पैरा मिटा दिया।

(27) The band struck up 'God save the king.'

बाजेवालोंने गाया "ईश्वर राजाकी रक्षा करे।"

(28) I am against this proposal.

मैं इस विचारके विरुद्ध हूं।

(29) He is in prison for theft.

वह चोरीके कारण कैदमें है।

(30) My younger brother is out,

मेरा छोटा भाई बाहर है ( घरमें नहीं है )।

(31) The candle is out, therefore I cannot read the newspaper.

बत्ती बुझ गयी है; इसवास्ते मैं अखबार नहीं पढ़ सकता।



# चौबीसवाँ पाठ ।



Was out ग़लती पर था, भूल की थी, घरमें नहीं था, बनी बुझ गयी

Is up उदय हो गया है, उठा है, समय बीत गया है

Is well up पण्डित है, पूर्ण तया अभिज्ञ है

Is well up for परीक्षाके लिये अच्छी तरह तैयार है ।

Is well मज़े में है, स्वास्थ्य अच्छा है ।

Is ill बीमार है,

Is pretty well कुछ अच्छा है ( pretty well का ज़ोर very well से कम है )

Is better बीमारीसे अच्छा हो गया है

Has been bitten ठगाया है, धोखा खाया है

Is born with a silver spoon in her mouth धनवान्के घरमें जन्म लिया है, अमीरीमें जन्मी है

were born under a lucky star शुभ नक्षत्रमें जन्मे थे

Lucky star शुभ नक्षत्र

Silver spoon चाँदीका चम्मच

Declares प्रकट करता है, कहता है, ज़ाहिर करता है

Patient ( पेशेन्ट ) रोगी, मरीज़

Is past recovery मर जायगा, आराम नहीं होगा

Is past mending मरम्मत योग्य नही है ( जो चीज़ ऐसी टूट जाती है कि मरम्मत के लायक भी नही रहती तब ऐसा लिखते हैं )

Is well posted up खूब जानकारी रखता है

Withdrew हटा लिया

Suspected ( सस्पेक्टेड ) शक हुआ

To be shaky डगमगाई हालतमें होना, दिवाला निकलनेके क़रीब होना ( ऐसा किसी बैंक या कोठीके विषय में कहा जाता है जबकि उसका दिवाला निकलनेवाला होता है या वह अपने लेनदारोंका रुपया चुकानेमें असमर्थ सा मालूम होता है )

Became ill at ease घबरा गया

Caught napping झपकी लेते हुए या ऊँघते हुए पकड़ा गया

Was caught red-handed अपराध करते हुए पकड़ा गया

Is no more ज़िन्दा नहीं है, ज़िन्दोंमें नहीं है

Voice ( वॉइस ) आवाज़

Low ( लो ) धीमी

Lecture ( लेकचर ) व्याख्यान

To deliver lecture व्याख्यान देना

Was all greek to me मेरी समझमें नही आया, अनजानी भाषा सी मालूम हुई।

Is good hand at होशियार है, निपुण है

Drawing नक़शा खींचना

An excellent hand at होशियार

Rule work रूलका काम, ( छापेख़ानोमें जो पीतलकी रूलें जोड़ जोड़ कर ख़ाने वग़ैर: बिलों या दूसरे कामोमें बनाते हैं उसे 'Rule work' कहते हैं।

A wretched hand at निकम्मा, अनजान, होशियार नही

Is a mere nobody निकम्मा है

A death's door मरनेके क़रीब

Is chained ज़ञ्जीरसे बाँध दिया जाता है

Day time दिनके समय

Is at large बन्धन खोल दिया जाता है

Right band man मुख्य सहायक

At sixes and sevens यह उन मनुष्योंके लिये इस्तेमाल किया जाता है जो आपसमें इत्तिफाक नहीं कर सकते या किसी मामलेमें एकमत नहीं हो सकते। यह उन चीजोंके लिये भी इस्तेमाल किया जाता है जो बेतरतीब हो।

At wit's end घबराहटमें

To be in the chair सभापति होना

Were in your cups नशेमें थे

In easy circumstances खुशहाल, सुखपूर्वक जीवन बितानेके सामान सहित

Is in a bad fix संकटमें है

In their teens बारह और बीस वर्षकी अवस्थाके बीचमें ( यह उन संख्याओंको प्रकट करता है जो teen से शुरु होती और teen में ही खतम होती है, जैसे, thirteen-fourteen इत्यादि। ).

Under age २१ सालसे कम उमरका, नाबालिग

Is of age २१ वर्षका आदमी, बालिग

Wildly ( वाइल्डली ) असभ्यतासे

Off head सिर फिरा, होश हवासमें नहीं

Within hearing कुछ दूरपर मगर इतना नजदीक कि सुन सके

Is his father's son अपने बापका बेटा है अर्थात् विद्या, बुद्धि, और स्वभावमें अपने पिताके समान है।

To catch eye नज़र पड़ना

Bowed सलाम किया, नमस्कार किया

(1) He was out in his guess

वह अपनी अटकलमें गलती पर था।

(2) The sun is not up yet. He is up at six every morning.

सूरज अभी उदय नहीं हुआ है। वह हर सबेरे छः बजे निकलता है।

(3) He is well up in mathemetics.

वह गणितमें पण्डित है।

(4) He is well up for the Entrance Examination.

वह ऐन्ट्रेन्स परीक्षाके लिये भली भाँति तय्यार है।

(5) Your father is well.

आपके पिताका स्वास्थ्य अच्छा है।

(6) My brother is ill.

मेरा भाई बीमार है।

(7) My daughter is very well.

मेरी पुत्री बहुत अच्छी है। मेरी बेटीका स्वास्थ्य बहुत अच्छा है।

(8) My son is pretty well.

मेरा पुत्र कुछ अच्छा है। मेरे बेटेका स्वास्थ्य थोड़ा ठीक है।

(9) My son was ill but is better now.

मेरा बेटा बीमार था किन्तु अब अच्छा है।

(10) Hari Ram has bought a bicycle, but I am afraid he has been bitten.

हरिराम ने एक बाइसिकिल खरीदी है, मुझे भय है कि वह ठगा गया है।

(11) She is born with a silver spoon in her mouth.

वह अमीरोंमें पैदा हुई है। उसने धनाढ्यके घरमें जन्म लिया है।

(12) You were born under a lucky star.

तुम शुभ नक्षत्रमें पैदा हुए थे।

(13) The doctor declares that his patient is past recovery.

वैद्य कहता है कि उसका रोगी आराम नहीं होगा ( यानी मरजायगा )

(14) This old chair is past mending.

यह पुरानी कुरसी ऐसी टूट गयी है कि इसकी मरम्मत नहीं हो सकती।

(15) Hari Ram is well posted up in Indian History.

हरिराम भारतीय इतिहासमें अच्छी जानकारी रखता है।

(16) I withdrew my money from the bank as I suspected it to be shaky.

मैंने बैंकसे अपना रुपया उठा लिया चूँकि मुझे उसके गड़बड़ होनेका शक हुआ था।

(17) The thief became ill at ease when he saw a policeman approaching.

चोर घबरा गया जब उसने पुलिसवालेको पास आते हुए देखा।

(18) The watchman was caught napping.

चौकीदार ऊँघते हुए पकड़ा गया।

(19) Sohan was caught red-handed.

सोहन जुर्म करते हुए पकड़ा गया।

(20) Mohan is no more : he died last night.

सोहन अब जिन्दोंमें नहीं है : वह गत रात्रिको मर गया।

(21) He is an authority in press business.

छापेखानेके काममें वह पूर्णतया निपुण है।

(22) Ram lal's voice was so low that the lecture he delivered was all greek to me.

रामलालकी आवाज़ ऐसी मन्दी थी कि, उसका दिया हुआ व्याख्यान मेरी समझमें न आया।

(23) Chandra Prakash is a good hand at drawing.

चन्द्रप्रकाश नक्शा खींचनेमें होशियार है।

(24) Jotindra is an excellent hand at rule work.

रूलके काममें जोतीन्द्र निपुण है।

(25) Ramdial is a wretched hand at job work.

रामदयाल जॉब वर्क ( काम ) में पक्का नहीं है।

(26) The Nawab Sahib is the real ruler and the Maharaja is a mere nobody

नव्वाब साहब असली शासनकर्ता हैं और महाराजा निकम्मे हैं।

(27) Mohan semed to be at death's door last night.

गत रातको मोहन करीब २ मरनेवाला मालूम होता था।

(28) Your dog is chained in the day time, but is at large at night.

तुम्हारा कुत्ता दिनमें जञ्जीरसे बंधा रहता है ; किन्तु रातको खोल दिया जाता है।

(29) Hari Ram has been my right hand man for the last two years in press business.

गत दो वर्षों से छापेखानेके काममें हरिराम मेरा मुख्य मददगार रहा है।

(30) Abdul Bari has gone off leaving all the papers and books at sixes and sevens.

अब्दुलबारी तमाम कागजों और किताबोंको बेतरतीब ( इधर उधर ) छोडकर चला गया है।

(31) I think you are at wit's end for money to make payment of the bill.

मैं समझता हूं कि तुम बिलका भुगतान करनेके लिये रुपयेके लिये घबरा गये हो।

(32) You were in the chair at the meeting held in Chorbagan last evening.

पिछली सन्ध्याको चोरबागानमें जो सभा हुई थी उसमें आप सभापति थे।

(33) You were in your cups when he came to see you.

तुम नशेमें थे जब वह तुमसे मिलने आया।

(34) He is in easy circumstances.

वह खुशहाल है।

(35) The thieves stole away all his property, so he is in a bad fix.

चोर उसका तमाम मालमता चुरा ले गये, इसलिये वह मुसीबतमें है।

(36) In India, boys and girls are married while still in their teens.

हिन्दुस्थानमें लड़के लड़कियोंका विवाह बारह और बीस वर्षकी अवस्थाके अन्दर ही हो जाता है।

(37) He is yet under age.

वह अभी नाबालिग है ( वह अभी २१ सालका नहीं है )

(38) Hari Ram is of age: now he himself will manage all his affairs.

हरिराम बालिग है। अब वह अपने तमाम कारोबारका इन्तज़ाम खुद कर सकता है।

(39) You talk as wildly as if you are off your head.

तुम ऐसे जङ्गलीपनसे बातचीत करते हो मानो तुम्हारा सिर फिर गया है।

(40) Take care of what you say, there is Rameshwar within hearing.

जो कुछ आप कहें उसका खयाल रखें, रामेश्वर कुछ दूर है मगर इतनी दूर है कि वह सुन सकता है।

(41) Girdhari is his father's son.

गिरधारी अपने पिताके माफ़िक़ है। गिरधारी का मिजाज, बुद्धि वग़ैरः उसके बापके माफ़िक़ है।

(42) I did not catch his eye, else I should have bowed to him.

मेरी नज़र उसपर नहीं पड़ी अन्यथा मैं उसे प्रणाम करता।



# ANGREZI SHIKSHA No. 3.

# अंगरेज़ी शिक्षा नं० ३

## PART III.

## तृतीय खण्ड ।

### LETTER WRITING.

### चिट्ठी लिखना ।

चिट्ठी लिखनेके तौर-तरीके हमने अँगरेज़ी शिक्षा दूसरे भागमें, भली भाँति, समझा दिये हैं। अब फिर उनके लिखने की कोई आवश्यकता नहीं है; अतएव, इस भागमें हम सब प्रकारकी चिट्ठियोंके थोड़े थोड़े नमूने और उनका हिन्दी अनुवाद लिख देते हैं। हम इस भागमें Form of Address, Date और Form of Subscription वग़ैरः कहीं लिखेंगे और कहीं नहीं लिखेंगे, पढ़नेवाले दूसरे भागमें लिखे हुए क़ायदोंके अनुसार चलें।

# Business Letters.

## कारोबारी चिट्ठियाँ ।



### किसी आदमीकी सिफारिश द्वारा व्योपारीसे खाता डालनेकी चिट्ठी लिखना ।

*Cawnpore, March 28th, 1880.*

*Babu Bankey Bihari Lal & Sons.*

*Gentlemen,*

*Having just opened a large shop in this village, with every prospect of success, I should be happy to deal with your firm for drapery. I desire to refer you to Babu Jaiprakash, 40 Law st. with whom I have long been acquainted, and who will answer any questions with regard to my business capacity and standing. As this however is our first transaction, I shall be prepared to pay the Joint Stock Banking Company upon delivery of the goods, if you will send me your account, with the usual discount for cash, by a previous mail.*

*Enclosed please find the order, which I should wish filled as early as possible.*

*Yours faithfully,*

**Ramratanlal.**

कानपुर, २८ मार्च १८८०।

बखिदमत बाबू बाँके बिहारीलाल साहिब।

महाशय !

इस गाँवमें, कामयाबीको हरेक उम्मीदके साथ, एक बड़ी दूकान अभी हालमें खोल कर, आपकी कोठीसे कपड़ेके कारोबारके लिये व्यवहार करनेमें मुझे प्रसन्नता होगी। मैं आपको ४० ला स्ट्रीटवाले बाबू जयप्रकाशको बताता हूँ जिनसे मेरी बहुत दिनोंकी जान पहिचान है। मेरे कारोबार और दशाके विषयमें आप जो सवाल करेंगे वे सबका जवाब देंगे। चूँकि यह हमारा और आपका पहिला व्यवहार है, अगर आप अपना हिसाब मामूली छूट काटकर पहिली डाकसे भेज देंगे तो मैं मालकी डिलीवरी पर जोइण्ट स्टाक बैंकिंग कम्पनीको भुगतान देनेको तय्यार रहूँगा।

फरमायश इसी खतके साथ बन्द करके भेजी जाती है। कृपया उसे लीजिये। मैं चाहता हूँ कि उसकी तामील जितनी जल्दी मुमकिन हो की जावे।

आपका विश्वासी,

रामरतनलाल।

## समय पर रुपया न दे सकनेकी सूचना देना और कुछ मुहलत माँगना ।

Burdwan, Jan., 13th 1887,

To Babu Kashi Lal.

Dear Sir,

I regret extremely that it is out of my power to settle my account with you as usual. A general depression of business in this vicinity has made it very difficult for me to collect the sums due to me by my customers, and consequently embarassed me. I think, however, that I can safely promise you half if not the whole sum, by the end of next month, if you will allow me that time to endeavour to press my own claims.

Yours faithfully,
SANTLAL

वर्द्दवान, जनवरी १३, सन् १८८७ ।

बाबू काशीलालजी ।

प्रिय महाशय !

मुझे बड़ा दुःख है, कि मैं आपके साथ पहिलेकी तरह अपना हिसाब तय करनेमें असमर्थ हूँ । आस-पास काम

मन्दा हो जानेसे मुझे मेरे ग्राहकोंसे रक़म वसूल करनेमें बड़ी दिक़त हो गई है और इसी वजह से मैं दिक हो गया हूँ; तोभी, मैं ख़याल करता हूँ, कि अगले महीनेके अखीर तक यदि तमाम रक़म नहीं, तो आधी रक़म भेज देनेका पक्का क़रार कर सकता हूं, यदि आप मुझको दावा करनेकी कोशिश करनेके लिये समय देंगे।

आपका बहुत ही सच्चा मित्र,
सन्तलाल।

---

## देनदारको मुहलत देना!

Dacca, Jan., 18th, 1896.

Babu Santlal,

Dear Sir,

Your favour of the 13th received. I shall not be inconvenienced by waiting for the amount of your bill until the end of next month, and should be sorry to appear importunate to so old a customer as yourself, and one who has been so invariably punctual in meeting his obligations.

Hoping that business will soon revive in your vicinity,

Yours faithfully,
Kashi Lal.

ढाका, जनवरी १८ सन् १८८६ ।

जनाब बाबू मन्नलाल साहब,

आपकी १३ तारीखकी चिट्ठी मिली। अगले महीनेके अखीर तक आपके बिलकी रक़मकी इन्तज़ारी करनेके लिये मुझे दुःख न होगा और आप जैसे पुराने ग्राहकके जोकि अपना कर्तव्य पालन करनेमें सदैव मुस्तैद रहा हो तक़ाज़ा करनेके लिये दुःख होगा।

आशा करता हूँ कि आपके आसपास जल्दी ही फिरसे काम चलने लगेगा।

आपका विश्वासी,
काशीलाल।

---

## खराब माल भेजने और खराब पैकिंगकी शिकायत।

Delhi, Aug., 24th 1876.

Babu Arjun Singh.

Dear Sir,

*For the first time in a long business connection with your house. I am obliged to complain of*

*the quality of the goods forwarded to me by the last steamer. They were so imperfectly packed that much of the crockery was broken by jolting together, while the finer kinds of glass and china are very inferior to the last sent at the same price. I am reluctant to offer the goods to my customers, and unless my order can be executed more efficiently, I shall be compelled to send it to another house.*

*Hoping to hear from you soon.*

*Yours faithfully,*

**Atmaram.**

दिल्ली, २४ अगस्त, १८९६ ।

**बाबू अर्जुन सिंह,**

**प्रिय महाशय !**

आपके साथ जो बहुत दिनोंसे कारोबार है, उसके सम्बन्ध में, मैं पहिले-पहिल उस मालको जो मुझे पिछले स्टीमरसे भेजा गया है शिकायत करने को मजबूर हुआ हूँ। माल इतनी असावधानीसे पैक किया गया था कि मिट्टी और चीनी के बरतनोंमेंसे बहुत से बरतन आपसमें हिलने से टूट गये हैं। अच्छी २ क़िस्मके काँच और चीनीके बरतन, इसी दाम पर अगाड़ी भेजे हुओं ( बरतनों ) से बहुत घटिया हैं। मैं

अपने ग्राहकोंको वह माल बेचनेमें राज़ी नहीं हूं। और यदि आप बहुत सावधानीसे माल न भेजेंगे तो मैं दूसरी दूकानको आर्डर भेजनेके लिये मजबूर होऊंगा।

आशा करता हूं कि, आप जल्दी ही उत्तर देंगे।

आपका विश्वासी,

आत्माराम।

---

खराब पैकिंग वगैरःका सबब बताना और ग्राहकको राज़ी करना।

*Bombay, Sept. 1st, 1890.*

*Babu Atma Ram,*

*Dear Sir,*

*I regret extremely that you were obliged to complain of the quality and imperfect packing of your goods, but hope that the order that I have despatched by to-day's steamer will prove satisfactory.*

*A dangerous attack of illness, which confined me to my room for three weeks, compelled me*

*to trust everything to my clerks, during an unusually busy season.*

*Your complaint, I regret to say, is not the only one I find upon my desk on my return to business.*

*If you will return to me the goods sent by my clerk, and deduct from our account the expense of carriage, etc. I will feel obliged.*

*Trusting that one mistake will not cost me your patronage.*

*Yours faithfully,*

**Arjun singh.**

बम्बई १ सितम्बर १८८०

प्रिय महाशय !

आपको माल की क्वालिटी और खराब पेकिङ्ग के विषय में जो शिकायत लिखनी पड़ी, उसके लिये मुझे बड़ा अफ़सोस है; लेकिन आशा करता हूं कि जो माल आज के स्टीमर से रवाना किया है उससे आपको सन्तुष्टता होगी।

एक बीमारी के भयानक हमले से मैं मेरे कमरे से तीन हफ्ते बाहर न निकल सका; इसी कारण से, असाधारण कामके मौसम में, हर बात पर, मुझे मेरे लेखकों पर विश्वास करना पड़ा।

मुझे यह कहते हुए दुःख होता है, कि काम पर वापिस आने के समय सिर्फ एक आपही को शिकायती चिट्ठी भेज पर नहीं मिली।

अगर आप मेरे क्लर्क द्वारा भेजा हुआ माल वापिस कर देंगे और हमारे हिसाब में से गाड़ी खर्चा इत्यादि निकाल देंगे तो मैं एहसानमन्द हूंगा।

विश्वास करता हूं कि, सिर्फ एक ग़लती के कारण मुझे आपको मिहरबानी से हाथ न धोना पड़ेगा।

आपका विश्वासी,
अर्जुनसिंह।

---

## बीजक में भूल होने की शिकायत।

*Gwalior, May, 25th, 1888.*

*Messrs Rangi & Co.,*

*Gentlemen,*

*Upon examination of the invoice accompanying your last lot of goods, I find that I am charged with one hundred yards of broad-cloth which I neither ordered nor received, I enclose a copy of the invoice, that the error may be rectified*

*Yours faithfully,*

**Tulsiram.**

ग्वालियर, मे २५, सन् १८८८।

मेसर्स रङ्गी एण्ड को०।

महाशयगण,

पिछले माल के साथ जो आपका बीजक मिला है, उस के जाँचने से मालूम होता है कि मुझ पर १०० गज़ बनात का दाम लगाया गया है, जिसके लिये न तो मैंने आर्डर दिया था और न वह मुझे मिली है। मैं बीजक की नक़ल भूल-सुधार के लिये खत के साथ भेजता हूं।

आपका विश्वासी,
तुलसीराम।

---

## बीजक शुद्ध करके भेजना और माफ़ी मांगना।

*Bhopal, May 30th, 1888.*

*Babu Tulsiram.*

*Dear Sir,*

*We regret that you should have been put to any trouble by the carelessness of a clerk, who having proved incompetent in many respects, has left our service.*

*We enclose a corrected invoice of the goods orwarded to you, and leg to apologize for the error.*

*Yours faithfully,*

**Rangi & Co.**

भोपाल, ३० मई १८८८।

बाबू तुलसीराम साहब।

प्रिय महाशय!

हमको अफसोस है कि मुहर्रिर की ग़फ़लत की वजह से आपको तकलीफ हुई। उसने कितने ही कामों में निकम्मे होने के कारण से हमारी नौकरी छोड़ दी है।

जो माल भेजा गया था उसका शुद्ध किया हुआ बीजक आपके पास भेजते हैं और ग़लती के लिये माफ़ी माँगते हैं।

आपके विश्वासी,

रङ्गी एण्ड को०।

---

## किसी किरायेदार पर भाड़ा चढ़ जाने से तकाज़ा करना।

*Bombay, June 10th 1893.*

*Dear Madam,*

*Owing to my reluctance to annoy a lady, I*

*have waited patiently for your convenience in the payment of the rent of the house you are at present occupying. As, however, you have now been my tenant for six months without meeting any of the payments, which were to be made monthly, I feel obliged to call your attention to the fact that there is now Rs. 250/—due to me.*

*Your obedient servant.*

**Chandra Prakash.**

बम्बई, १० जून १९८२

प्रिय मेम साहिबा,

किसी लेडी को तकलीफ़ देने की इच्छा न होने के कारण मैंने आपके सुभीते के लिये मकान के किराये के अदा करने के लिये जो फ़िलहाल आपके अधिकार में है सब्र से इन्तज़ारी की है। आप छः महीने से मेरी किरायेदार हैं, मगर आपने कोई भुगतान नहीं दिया है, जो महीने महीने भुगताना था। मुझे लाचारी से आपका ध्यान इस बात पर दिलाना पड़ता है, कि अब मेरे २५० रुपये आपसे लेने हैं।

आपका आज्ञापालक सेवक,

चन्द्रप्रकाश।

## फरमायश तामील करनेकी मञ्जूरी देना ।

Umbala, 25th. May, 1882.

Messrs Harnam Singh & Co.,

Gentlemen,

Your favour of the 10th received. We should be pleased to open an account with you upon our usual terms for the trade.

Any order with which you may favour us will be promptly executed, and, we feell quite confident, satisfactoryly.

We are, Gentlemen,

Very truly yours,

**Gangaram & Sons.**

अम्बाला, २५ मई १८८२ ।

बखिदमत मेसर्स हरनामसिंह एण्ड कम्पनी ।

महाशयगण !

आपका दसवीं तारीख़ का कृपापत्र मिला। हमारी व्योपार को मामूली शर्तों पर आपके साथ हिसाब खोलने में हमें प्रसन्नता होगी ।

आप को जो फ़रमायश हमारे ऊपर आवेगी उसकी तामील फौरन की जायगी। हमको पूरा भरोसा और सन्तोष है।

आपके विश्वासी,

गङ्गाराम और पुत्र।

---

## किसी मकान बेचनेवाले से मकान ख़रीदने की लिखा पढ़ी करना।

Calcutta, April 7th, 1898.

Babu Atmaram,

Dear Sir,

Understanding that you are about to dispose of your house, and being myself desirous of purchasing one, I write to enquire upon what terms you are willing to part with it. If you can give me a description of the house, numbers of acres of land, with its exact location, I should be pleased; or, if perfectly convenient to yourself and family I will drive over at any time you will appoint, and see the place.

Yours faithfully.

**Harnarain Dass.**

कलकत्ता, ७ अप्रेल १८८८।

बाबू आत्माराम।

प्रिय महाशय,

यह समाचार पाकर कि आप अपना मकान बेचनेवाले हैं और मुझे एक मकान ख़रीदना है, मैं पत्र लिखकर पूछता हूँ कि किन शर्तों पर आप उसे देना चाहते हैं। अगर आप मुझे मकान के एकड़ों की संख्या और उसके ठीक स्थान का हाल बता सकेंगे तो मुझे प्रसन्नता होगी। अगर आप और आपके परिवारवालों को बिलकुल सुभीता होगा तो आप जो समय नियत करेंगे, उस समय पर सवारी से आकर स्थान को देख लूँगा।

आपका विश्वासी,

हरनारायणदास।

---

## मकान बेचनेवाले का ख़रीदार को शर्तें बताना।

Calcutta, May 10th, 1895.

Babu Harnaraindass.

Dear Sir,

Your favour of the 7th received. I should be very happy to show you my place any after-

noon that it may suit you to drive over. Having built the house for my own residence, I think you will find it comfortable and convenient in every respect; the ground covers fifteen acres, all under cultivation, and the railway station on the new road is within 5 minute's walk of my door. My terms of sale would be 6000 Rs., in cash, or 6500 Rs.; subject to mortgage.

Hoping to see you soon,

Yours faithfully.

**Atmaram.**

कलकत्ता, १० मई, १८८५।

बाबू हरनारायणदास।

प्रिय महाशय,

आपका सात तारीख़ का कृपापत्र मिला। किसी रोज़ तीसरे पहर को जब आपको सुभीता हो, मैं आपको अपना स्थान दिखाने में खुश हूँ। मैंने यह मकान अपने रहने को बनाया था। मेरी राय में आपको उसमें हर तरह का सुभीता और आराम मिलेगा। उसमें १५ एकड़ भूमि है और सबमें बुवाई होती है। और मेरे द्वार से, नई सड़क पर, रेलवे ष्टेशन पैदल पाँच मिनट का रास्ता है। मैं बिक्री

होने से ६ हज़ार नक़द लूँगा या गिरवी रखने से ६५०० रुपया लूँगा।

आपसे मुलाक़ात होने की आशा जल्दी करता हूँ।

आपका विश्वासी,

आत्माराम।

---

## किसी मित्र से उसके आसपास अपनी दूकान खोलने की राय लेना।

Bhagwanpur, Feb. 15th., 1899.

Babu Khushiram.

Dear sir,

Being desirous of establishing my son in a branch shop to carry on the same business in retail that I now do in wholesale, I am looking out for a favourable position to establish a new shop. I have heard there is no good grocer's shop near you, and that a lot in a desirable position is now vacant in your town, and offered for sale upon reasonable terms. I take the privilege of a friend in asking if you can give me any information in

regard to such a lot, and also would like to know your opinion of the expediency of establishing a first class grocer's shop upon it.

Yours very truly,

**Radhelal Sharma.**

भगवानपुर, १५ फरवरी १८९८।

बख़िदमत बाबू खुशीराम साहब !

**प्रिय महाशय,**

जो कारोबार मैं थोक करता हूँ उसी को फुटकर कराने को मैं अपने पुत्रको एक शाखा दूकान खुलवाने की इच्छा रखता हूँ। नयी दूकान खोलने को मैं एक लाभदायक स्थान तलाश कर रहा हूँ। मैंने सुना है कि आपके पास कोई अच्छी पसारी की दूकान नहीं है और ज़मीन का एक भाग अच्छी हालत में आपके क़सबे में आज-कल ख़ाली है और मुनासिब शर्तों पर बिकने वाला है। मैं मित्रता के हक़ से पूछता हूँ, अगर आप ऐसी ज़मीन के विषय में मुझे कोई सूचना देंगे। उस भाग पर अव्वल दरजे के पसारी की दुकान खोलने के लाभ के विषय में आपकी राय मालूम करना चाहता हूँ।

आपका सच्चा मित्र,

राधेलाल शर्म्मा।

## अपने गाँवमें दूकान खोलनेके लिये सम्मति देना।

Radhaballabhpur, June 10th, 1883

Dear Sir,

I have made the desired inquiry with regard to the vacant lot in Main Street, and find the owner will dispose of it upon easy terms to a cash customer, as there is no first class grocer's shop in the village, and the very second-rate one is some distance from the centre of the place, I think your son has every prospect of success if he establishes himself here. Any further information it may be in my power to give you, is most heartily at your service.

Yours faithfully,

**Khushiram.**

राधावल्लभपुर जून १०, १८८३

प्रिय महाशय,

मैंने मेन स्ट्रीटमें खाली ज़मीनके टुकड़ेके विषयमें आपकी इच्छानुसार तहक़ीक़ात की है, और मालूम होता है कि मालिक नक़द खरीददारको उसे सस्ते दामोंमें बेच देगा।

चूँकि गाँवमें पहिले दर्जेके पसारीकी दूकान नहीं है और दूसरे दर्जेके पसारीकी दूकान गाँवके मध्यस्थल से कुछ दूरी पर है। मेरी रायमें अगर आपका पुत्र यहाँ बैठेगा तो उसे हर तरह सफलता की आशा होगी। अगर कोई और बात बतानी होगी तो मैं भरसक आपकी खिदमतको दिलसे तय्यार हूँ।

आपका विश्वासी,
सुखीराम।

---

ब्योपारीसे हिसाब खोलनेकी लिखा पढ़ी करना।

Saharanpur, May 1oth, 1890.

Babu Gangaram,

Dear Sir,

Having established a business here which is rapidly increasing, we are desirous of opening an account with your house. We should be happy to receive from you a list of your goods, with your terms of trade, settlement, etc.

Should you feel willing to make an arrangement with us, Mr. Ramlal of your town will give

you any information desired with regard to the condition of our affair.

Hoping to hear from you soon,

Yours truly,
**Harnamsingh.**

सहारनपुर
१० मई १८८० ।

बाबू गङ्गाराम जी ।

प्रिय महाशय,

यहाँ एक कारोबार जारी करके, जो फुरतीसे बढ़ रहा है हम आपके कारखानेसे हिसाब खोलना चाहते हैं। हम आपके मालकी फिहरिस्त मय व्योपारकी शर्तें वग़ैरःके पानेसे प्रसन्न होंगे ।

अगर आप हमसे बन्दोवस्त करना चाहें तो आपके नगरके रहनेवाले मिष्टर रामलाल आपको, जो कुछ आप हमारे कारोवारके विषयमें जानना चाहेंगे, ख़बर देंगे। आशा है आपसे शीघ्र उत्तर मिलेगा ।

आपका सच्चा मित्र,
हरनामसिंह ।

कपड़ा बिननेके कारखानेको देखनेको
परवानगी माँगना ।

Delhi, Monday.

To

Messers Sanat Singh & Co,
Weaving Factory, Delhi.

Gentlemen,

I should like with your permission to bring a small party of friends who are staying with me to look through your factory to-morrow morning at eight o'clock. Will you be good enough to say by bearer whether we may come at the hour I mention, and I shall be obliged.

Yours very tryly,

**Harduttrai.**

दिल्ली, सोमवार ।

बखिदमत जनाब सन्तसिंह एण्ड को०,
वीविंग फैक्टरी,
दिल्ली ।

महाशयगण !

मैं आप लोगोंकी इजाज़त लेकर, दोस्तोंकी एक छोटोसी

अमातको जो मेरे यहाँ ठहरी हुई है आपके कारखानेको देखनेके लिये कल सवेरे आठ बजे लाना चाहता हूँ। क्या आप बराहि मिहरबानी पत्र-वाहकसे कह देंगे कि हम उस समय जो कि मैंने बयान किया है आ सकते हैं? मैं एहसानमन्द हूँगा।

आपका मित्र,

हरदत्तराय।

---

ज़रूरत होनेसे रुपयोंका तकाज़ा करना।

I beg respectfully to remind you of my account furnished to you two months ago, amounting Rs. 2500, and to request payment at your early convenience.

I regret to have to trouble you with this reminder, but I have important engagements to meet next week, and shall count it a great favour if you will let me have either the whole amount or a considerable portion of it within the next few days.

Thanking you for past favours,

Yours sincerely.

**Nanakram.**

दो मास हुए जब मैंने अपना २५०० रुपयोंका हिसाब आपके पास भेजा था और आपसे उस हिसाबके सुभीतेके साथ, जल्दी ही भुगतान देनेकी प्रार्थना की थी, उसकी याद दिलाता हूँ। यह याद दिलानेवाला पत्र भेजकर जो आपको तकलीफ़ दी जाती है उसके लिये मुझे अफ़सोस है। मुझे अगले हफ्तेमें ज़रूरी काम करने हैं। मैं आपकी बड़ी मिहरबानी समझूँगा, अगर आप मुझे अगले चन्द दिनोंमें तमाम रुपया या उसका बड़ा भाग अदा कर देंगे।

आपकी पिछली मिहरबानियोंके लिये आपका शुक्रिया अदा करता हूँ।

आपका मित्र,
नानकराम

---

हिसाबका रुपया भेजना और जवाब देना।

I enclose a cheque for the amount of your account, regretting that it has been overlooked for so long.

Yours very truly,
**Shib Lall.**

मैं आपके हिसाबमें एक चिक भेजता हूं और अफ़सोस करता हूं कि वह इतनी मुद्दत तक असावधानी से पड़ा रहा।

आपका मित्र,

शिवलाल।

---

इक़रार पर रुपया न चुका सकनेके कारण आगेका इक़रार करना।

Your letter of 9th ultimo came in hand. I am very sorry to have to say that unexpected circumstances in my family which I need not mention, have prevented my settling your account. I am under the necessity of requesting you to let it stand over for another month, when I hope to meet it fully. Your indulgence in this matter I shall gratefully appreciate.

आपका गत मासको नवीं तारीख़का पत्र मिला। मुझे इस बातके कहनेमें बड़ा दुःख है कि मेरे परिवारकी अचिन्तित घटनाने, जिसके बयान करनेकी आवश्यकता नहीं है, मुझे आपके हिसाबके फैसला करनेसे रोक दिया है। मुझे

आपसे प्रार्थना करनी पड़ती है कि हिसाब दूसरे मास तक खड़ा रहने दीजिये। मुझे आशा है कि ——, मैं उसे बिल्कुल बेबाक कर दूँगा। इस मामले क्षमाको मैं शुक्रगुज़ारीसे तारीफ़ करता हूँ।

---

व्यौपारीका जवाब।

I beg to acknowledge receipt of your letter requesting me to let your account stand over for a month and promising payment in full at the end of that time. As I do not wish to press a customer unduly; I am pleased to comply with your request, relying on your promise.

मैंने आपका ख़त पाया जिसमें आप हिसाबके एक मास और खड़ा रहनेकी प्रार्थना करते हैं और उस मासके अन्तमें हिसाब चुकती कर देनेका इक़रार करते हैं। चूँकि मैं किसी ग्राहकको अनुचित रीतिसे दबाना नहीं चाहता। मैं आपकी प्रतिज्ञा पर निर्भर रहकर आपकी दरख़्वास्त मञ्ज़ूर करता हूँ।

---

## देनदारके अपने इकरारकी बात भूल जानेपर फिर तक़ाजा करना।

I am sorry to have to trouble you again about the payment of your account. When you asked for time, I at once granted it, relying on your promise to pay in a month. That promise is now three months old and the account still remains unsettled. Were I able to wait longer, I would willingly do so, but my engagements do not admit of it. May I request you therefore to remit the amount at your earliest convenience.

मुझे खेद है कि आपको आपके हिसाबके चुकतो करनेके लिये फिर तकलीफ़ देनी पड़ती है। जब आपने समय माँगा मैंने आपको, आपके एक मासमें रुपया अदा करनेके इक़रार पर विश्वास करके, समय दे दिया। उस इक़रारको तीन मास हो गये और हिसाब अभीतक जैसेका तैसा पड़ा है। अगर मैं और ठहर सकता तो मैं इच्छापूर्व्वक ठहरता। लेकिन मेरे कामोंकी वजहसे वैसा नहीं हो सकता। अतः मैं प्रार्थना करता हूँ कि आप जल्दीसे जल्दी सुभीतेके साथ रक़म भेज दीजिये।

कपड़ा बिननेकी कलमें कुछ टूट जानेसे
कल ढालनेवाले कारखानेसे उसे
सुधार देनेकी प्रार्थना करना।

To

Messers Jaiprakash & Co.

Deoband Foundary,

Calcutta.

Gentlemen,

This morning, a wheel in our Spinning Mill broke which we require to have replaced with the utmost possible despatch, as the works have had to be stopped. We are sending our head mechanic to you, who will present this letter.

According to our books the pattern of the wheel we require is in your room No. 10, and the number of the pattern wheel is 379A.

As in present circumstances so many hands are out of work, we depend on you to execute this order with the utmost speed.

मेसर्स जयप्रकाश एण्ड कम्पनी,

देवचन्द स्ट्रीट, कलकत्ता।

महाशयगण!

आज सवेरे हमारी स्पिनिंग मिलका एक पहिया टूट गया। हम चाहते हैं कि उसकी जगह दूसरा अत्यन्त सम्भव शीघ्रता से बैठा दिया जावे, चूँकि काम बन्द हो गये हैं। हम अपने मुख्य कारीगर को आपके पास भेजते हैं जो इस पत्र को आपको देगा।

बमूजिब हमारी किताबोंके पहिये का नमूना जिसे हम चाहते हैं आपके दस नम्बर कमरे में है और उस पहिये का नम्बर ३७८ ए, है।

चूँकि वर्त्तमान दशामें इतने आदमी बेकार हैं, हमें आप पर भरोसा है कि आप निहायत फुर्ती से काम को कर देंगे।

---

दूकानदार से भूल जाने पर बीजक माँगना।

You have omitted to send me the invoice for the goods ordered for our mess which have arrived to-day. Be pleased to send it at once, that the articles may be checked off and the account paid.

If this sort of thing occur again, I shall have to transfer our custom to another house.

हमारे मेस ( बासे ) के लिये जिस मालको फरमायश की गई थी और जो आज आ पहुंचा है उसका बीजक भेजना आप भूल गये हैं। मिहरबानी करके बीजक एकदम भेज दीजिये, ताकि चीज़ों का मिलान किया जावे और हिसाब चुकाया जावे। अगर ऐसा फिर होगा तो मुझे अपनी ख़रीदारी दूसरी जगह तब्दील करनी पड़ेगी।

---

जिसे रुपया देना है उसे कुछ अंश भेजना।

Your letter to hand. I regret my inability to send you the whole amount of your account to-day, but enclose Rs. 50 in part payment and hope to remit the balance when I get my salary at the beginning of next month. Please send receipt.

Yours truly,

**Ramlal.**

आपका पत्र मिला। मुझे अफ़सोस है कि मैं आपके हिसाब की तमाम रक़म आज नहीं भेज सकता; किन्तु ए-

कांश भुगतान के तौर पर पचास रुपया भेजता हूँ और आशा करता हूँ कि अगामी मास के शुरू में तनख़्वाह मिलते ही बाक़ी भेज दूँगा। मिहरबानी करके रसीद भेज दीजिये।

आपका विश्वासी,

रामलाल।

---

रुपया पाकर व्योपारीको जवाब देना।

I beg to enclose with thanks receipt for Rs. 50 in part payment of your account and shall be glad to receive the balance after the first of next month, as you promise.

मैं धन्यवाद सहित इस लिफाफे में आपके हिसाब के पेटे ५०) रुपये की रसीद भेजता हूँ और बमूजिब आपके इक़रार के आगामी मास की १ ली तारीख़ बाद बाक़ी रुपया पाने से प्रसन्न हूँगा।

---

व्योपारीका देनदार से तक़ाज़ा करना और उसे उसके इक़रारकी याद दिलाना।

I beg respectfully to remind you that in your letter of 7th inst. remitting Rs. 50 in part payment of your account, you were good enough

promise that I should have the balance after the first of the ensuing month. No doubt it has been through an oversight that the matter has not been attended to, but I hope it will be convenient for you to send me the remaining sum of Rs. 70 without further delay.

मैं अदब के साथ आपको याद दिलाता हूँ कि आपने ७ तारीख़ माह हाल के ख़त में, जब आपने हिसाब के पेटे ५०) रु० भेजे थे इक़रार किया था कि आगामी मास की पहली तारीख़ बाद मुझे बाक़ी हिसाब मिल जायगा। निस्सन्देह भूल के कारण इस मामले पर ध्यान नहीं दिया गया है; लेकिन मुझे उम्मेद है कि आपको बाक़ी ७०) रुपया बिना विलम्ब भेज देने में सुभीता होगा।



# Miscellaneous Letters.

# पचमेल चिट्ठियाँ ।



## घरकी मुख्य दासीकी सिफारिश करना ।

Midnapore,
July 1st 1890.

Babu Surendra Nath

Dear sir,

In reply to your favour of the 30th inst., inquiring the character of my former house-keeper, Srimati Panna Dasi, I take pleasure in testifying to her worth. She resided in my family for twelve years after the death of my wife and only left me when my oldest daughter was able to take her place.

She proved herself while in my employ to be trustworthy in every respect, economical, cleanly and industrious, gentle with the children and servants under her, and a valuable woman in every respect.

Hoping that she may find a pleasant home,

I am,
Yours truly,
C. K. Ray.

मेदनीपुर ।

१ जुलाई, सन् १८८० ई०

बाबू सुरेन्द्रनाथकी सेवामें ।

प्रिय महाशय !

आपकी ३० तारीख माह हालकी चिट्ठीके जवाबमें, जिसमें आपने मेरी पहिली घरके रखानेवाली मुख्य टहलिनी श्रीमती पन्नादासीके चालचलनके विषयमें दर्याफ्त किया है, मुझे उसके गुणोंकी गवाही देनेमें खुशी है। वह मेरे परिवारमें, मेरी स्त्रीके मरनेके पीछे, बारह वर्षतक रही और मुझे सिर्फ उस समय छोड़ा जबकि मेरी सबसे बड़ी बेटी उसके स्थानमें काम करने लायक हो गयी।

जितने दिन वह मेरे यहाँ नौकर रही वह हर तरह विश्वास योग्य, किफायतशार, पवित्र, मिहनती और बालकों तथा अपने अधीन नौकरों पर नम्रताका बरताव करनेवाली तथा हर प्रकारसे क़ीमती औरत साबित हुई।

आशा करता हूं कि उसे चित्त प्रसन्न करनेवाला घर मिल जायगा।

आपका मित्र,

सी. के. राव।

---

## दरबानकी सिफारिश करना।

Sir,

The bearer, Ramdeo, has been in my employ as a porter for three years, and has faithfully discharged all the duties of the position. He is strong and industrious, thoroughly reliable, can read and write a good and plain hand. I believe him to be upright and concientious, and have never

found that the slight lameness from which he suffers, interferes in the least with the discharge of his duties.

Yours faithfully,

KALIKA PRASAD.

महाशय !

पत्रवाहक, रामदेव, तीन सालतक दरवानकी तरह मेरे यहाँ नौकर रहा है, और उसने अपनी जगहका काम वफादारीसे अञ्जाम दिया है। वह मज़बूत परिश्रमी और पूर्णतया विश्वासयोग्य है, वह पढ़ सकता है और साफ़ लिख सकता है। मुझे उसके सच्चे और ईमानदार होनेका विश्वास है, उसमें जो थोड़ासा लङ्गड़ापन है उससे उसके काममें कभी ज़रा भी गड़बड़ी होते नहीं देखी गयी है।

आपका विश्वासी,

कालिका प्रसाद।

---

## बिक्री करनेवालेकी सिफारिश।

Gentlemen,

Your favour of the 16th duly received. In reply to your enquiries with regard to Babu Rang Lall, it gives us great pleasure to testify to his high character as a thorough man of business. He was employed by us in the capacity of salesman for six years, during which time we found him invariably discharging his duties with skill and ability. His courteous manners and perfectly reliable statements made him a universal favourite with our customers, while his accuracy in accounts, rapid penmanship and ease in

correspondence, made him a valuable addition in a counting-house. Wishing him every success in his future career,

We are,

Gentlemen,

Yours truly,

HARIDASS & Co.

सज्जनो !

आपकी १६ तारीखकी चिट्ठी ठीक समय पर मिली। आपने बाबू रङ्गलालाके विषयमें दर्याफ्त किया, बतौर काम काजी आदमीके उसके ऊंचे दर्जेके चालचलनकी बावत गवाही देनेमें हमें बड़ी खुशी है। उसने हमारे यहां माल बेचनेवाले की जगह छ: सालतक नौकरी की। उसकी नौकरीके समयमें, हमने उसे हमेशा अपना काम होशियारी और चतुराईसे करते पाया। वह अपने मिलनसार बर्ताव और पूरी तरहसे विश्वासयोग्य बातोंसे हमारे सभी ग्राहकोंका प्यारा हो गया; तथा हिसाब किताब दुरुस्त रखने, जल्दी और खुशखत लिखने एवं बिना रुकावट चिट्ठी पत्री लिखनेसे व्यौपारियोंके हिसाब किताब रखनेके मकानमें वह मूल्यवान हो गया।

उसके भावी जीवनमें उसकी हर तरह सफलता चाहनेवाले,

हम हैं, सज्जनो,

आपके मित्र,

हरिदास एण्ड को०।

---

## नौकरकी सिफारिश करना।

*Sir,*

The bearer of this, Chandrika, has been in my employ for six months during which time I have found

him faithful in the discharge of his duties, honest, reliable and industrious. Babu Bhikharam, his former employer, recommended him very warmly to me.

Yours truly,

GHANSHAM.

इस पत्रका लानेवाला चन्द्रिका मेरे यहाँ छ: माहतक नौकर रहा है, उस अरसेमे मैंने उसे अपना काम करनेमें सच्चा, ईमान्दार, भरोसेयोग्य और मिहनती पाया है। उसके पहिले मालिक बाबू भीखारामने मुझसे उसकी सिफारिश बड़ी सरगरमीसे की थी।

आपका दोस्त,

घनश्याम।

---

## भाड़ा घटानेकी दरखास्त करना।

Sir,

I am ill able to pay the high rent I used to pay for your house. A recent calamity has upset my fortune. If you desire to allow me to continue as a tenant, I request you to be good enough to lessen the rent by Rs. 5 per mensem; otherwise I shall be under the painful necessity of quitting your house.

Yours &c.

महाशय!

आपके मकानका तेज़ किराया जो मैं दिया करता था नहीं दे सकता। एक ताज़ा मुसीबतसे मेरे भाग्यने पलटा खाया है। अगर आप मुझे बतौर किरायेदार के रहने देना चाहें तो कृपा करके पाँच रुपया माहवार किराया कम कर दीजिये; अन्यथा दुःखित होकर मुझे आपका मकान छोड़ देना पड़ेगा।

---

## भाड़ा बढ़ानेका नोटिस।

Sir

It is not unknown to you that on account of the recent valuation and assessment by the Corporation, I am called on to pay Rs. 50 in lieu of Rs. 30 per mensem as Municipal tax. Deducting the amount from the house rent I now get, I see that it does not fetch even 3½0/0, reduced interest on Government papers, I am accordingly inclined to increase the rent to Rs. 70 in lieu of 60 from the next month. I shall feel obliged if you will kindly let me khow whether you agree to continue as my tenant on the increased rate proposed.

Yours &c.

महाशय !

यह बात आपसे छिपी नहीं है कि कोरपोरेशनके फिलहालके कर लगानेकी वजहसे मुझे तीस रुपये माहवारके बजाय ५०) रुपये म्युनिसिपल टैक्स देनेका हुक्म हुआ है। मुझे जो मकानका किराया मिलता है उससे टैक्सकी रकम घटा देनेपर गवर्नमेंट कागज़ोंका घटिया व्याज साढ़े तीन रुपया सैकड़ा भी नहीं पड़ता। इसी वजहसे अगले महीनेसे मैंने ६०) रुपयेके बदले ७०) रु० किराया बढ़ा देनेका विचार किया है। अगर आप मिहरबानी करके मुझे यह बात बतला देंगे कि आप किरायेकी बढ़ी हुई दरपर मेरे किरायेदार रहना मञ्जूर करते हैं या नहीं तो मैं आपका एहसानमन्द हूँगा।

---

## अधिक भाड़ा देना नामञ्जूर करनेकी चिट्ठी।

Sir,

Your letter of the 7th instant. I am not inclined to pay

the increased rate of rent. After a month from date I shall vacate the house. The rent paid by me appeared to be in excess already.

महाशय !

आपकी वर्त्तमान मासकी ७ तारीखकी चिट्ठी मिली। मुझे अधिक भाड़ा देना मञ्जूर नहीं है। आजकी तारीखसे एक महीने बाद मैं मकान खाली कर दूंगा। अभी जो किराया देता था मुझे वही अधिक मालूम होता था।

---

## मकानकी मरम्मत करानेको मकानदारसे प्रार्थना करना।

DEAR SIR,

I am sorry to inform you that the house which I am now occupying is not in a habitable condition. The windows are broken and water finds its way into the room through the roof when it rains and the rafters are more or less worm-eaten. It is quite unsafe to live in such a house, and unless necessary repairs are executed at once, I shall be compelled to vacate the house and look out for a better one elsewhere.

Yours faithfully,

Mohan Lall.

प्रिय महाशय !

मुझे आपको यह सूचना देनेमें दुःख है कि मकान, जिसमें मैं आजकल रहता हूं, रहने लायक नहीं है। खिड़कियां टूट गयी हैं और जब मेह बरसता है तब पानी छतमें होकर आजाता है और कड़ियाँ कमोबेश घुन गयी हैं। ऐसे

घरमें रहना नितान्त भयप्रद है। ज़रूरी मरम्मत शीघ्र न करा दी जायगी तो मुझे मजबूरन मकान खाली कर देना होगा और दूसरी जगह अच्छा मकान तलाश करना होगा।

आपका विश्वासी,

मोहनलाल।

---

## मकानकी मरम्मत करानेसे इंकार करना।

DEAR SIR,

The house can not at present be repaired in the way you desire. You are at liberty to vacate the house any day you like.

Yours faithfully,

Radha Raman.

प्रिय महाशय!

जिस तरह आप चाहते हैं फिलहाल मकानकी मरम्मत नहीं हो सकती। आप जिस दिन चाहें मकान खाली करदें।

आपका विश्वासी,

राधारमण।

---

## मकानमें रहनेवालेका नियत समयसे पहिले ही मकान छोड़नेकी प्रार्थना करना।

Sir,

Owing to an unforeseen calamity which has lately befallen my family, I am compelled to request you to be so good as to allow me to leave your house before the expiry of the

lease. I have been thrown out of employment and have not means enough to keep a house at such a high rental.

Hoping you will kindly permit me to vacate the house before due date.

Yours faithfully,

Balgobind.

महाशय !

एक अनजानी मुसीबतके कारणसे जो हालमें ही मेरे कुटुम्बपर पड़ी है, मुझे आपसे मजबूर होकर, मुद्दतकी मियाद खतम होनेसे पहिले ही आपका मकान छोड़ देनेकी इजाज़तके लिये दरखास्त करनी पड़ती है। मेरी नौकरी छूट गयी है और इतने ऊँचे भाड़ेका मकान रखनेकी काफी गुञ्जायश नहीं है।

आशा करता हूँ कि आप मिहरबानी करके मुझे मियादी तारीख़से पहिले ही मकान ख़ाली करनेकी आज्ञा दे देंगे।

आपका विश्वासी,

बालगोविन्द।

---

## मकानदारका किरायेदारको मकान ख़ाली कर देनेकी इजाज़त देना।

Sir,

I am sorry to hear of your misfortune. You are at liberty to vacate the house any day you like. I wish I could lessen the rental to keep you in, for you have always been a good tenant and a good pay-master.

Yours &c.

महाशय !

आपकी मुसीबतकी बात सुननेसे मुझे दुःख हुआ। आप जिस दिन चाहें मकान खाली कर दें। मेरी इच्छा है कि आपके रखनेके लिये मैं भाड़ा घटा सकता; क्योंकि आप सदासे नेक किरायेदार और कनूटान भाड़ा देनेवाले हैं।

---

## हरजाना माँगकर मकान ख़ाली करनेकी इजाज़त देना।

DEAR SIR,

I am sorry to say, that I can only allow you to vacate the house before the expiry of the appointed term, on your paying a reasonable and proper compensation for the loss which I shall have to sustain by your vacating the house.

I would not have pressed you for the compensation if I had been well off,

Yours &c.

प्रिय महाशय !

मुझे यह कहते हुए दुःख है कि आपके मकान खाली कर देनेसे मुझे जो नुकसान उठाना पड़ेगा मुनासिब एवज़ दे देनेसे, मैं आपको मुक़र्रर वक्त से पहले मकान ख़ाली कर देनेकी इजाज़त दे सकता हूँ।

अगर मैं खुशहाल होता तो आपको हरजानेके लिये न दबाता।

---

## भाड़ा चुकानेको सख़्तीसे तक़ाज़ा करना।

Sir,

When you proposed to rent my house I distinctly gave you to understand that the monthly rent should be paid

immediately after the expiry of each month of tenancy. But you seem not to mind the condition at all. It is three months since you occupied my house. Notwithstanding my constant demands for rent, you paid nothing. If you do not pay per bearer the rent of the premises you now occupy, for two months at least, I shall be under the painful necessity of asking you to vacate the house and pay the rent that has occured with interest,

Yours truly,

**Radha Raman.**

महाशय !

जब आपने मेरा मकान किराये लेनेका इरादा किया था, मैंने आपको साफ तौर पर समझा दिया था कि माहवारी किराया हर महीनेके ख़तम होते ही चुका देना होगा। लेकिन मालूम होता है कि आपको उस शर्तका बिलकुल ध्यान नहीं है। आपको मेरे मकानमें रहते हुए तीन महीने हो गये। किरायेके लिये बारम्बार तकाज़ा करने पर भी आपने कुछ नहीं दिया। जितना मकान आपके अधिकारमें है उसका कमसे कम दो मासका भाड़ा यदि आप चिट्ठी ले जानेवालेको न देंगे तो मुझे दुःखित होकर आपसे मकान खाली कर देने और आप पर चढ़ा हुआ किराया मय सूदके चुका देनेकी दरख़ास्त करनी होगी।

आपका मित्र,

राधारमण।

## रुपया उधार माँगनेकी चिट्ठी।

---

My dear Radnanath Babu.

Will you please oblige me with the loan of Rupees (70) by Wednesday next. I shall be greatly benefitted by

this act of your kindness in this time of need. Your answer is very impatiently expected by-

Yours most faithfully,

SOHANLAL.

मेरे प्यारे राधानाथ बाबू,

क्या आप मुझे मिहरबानी करके ७०) रुपये आगामी बुधवारतक क़र्ज़ देंगे? इस ज़रूरतके समय आपकी इस मिहरबानीके कामसे मुझे बहुत ही लाभ होगा। आपके जवाबकी इन्तज़ारी बड़ी बेसब्रीसे देखी जाती है।

आपका परम विश्वासी,

सोहनलाल।

---

## रुपया उधार माँगनेकी दूसरी चिट्ठी।

My dear Hiralal,

I want Rs, 200 very urgently this moment. I am short of funds. Will you please send per bearer Rs. 200 to enable me to meet my present demands. I hope to be able to repay you after a couple of days from date. Believing you will not disappoint me.

Yours sincerely,

Madan Lall.

मेरे प्यारे हीरालाल,

मुझे इस वक्त २००) रुपयेकी बहुत सख्त ज़रूरत है। रोकड़में रुपयोंकी कमी है। क्या आप मुझे चिट्ठी लानेवालेके हाथ २००) रुपया भेज देंगे ताकि मै हालके तकाज़ोंको चुका सकूँ? मुझे आशा है कि आजकी तारीखसे दो रोज़

[illegible] आपका बदला आपको वापिस दे सकूँगा। भरोसा है कि आप मुझे निराश न करेंगे।

आपका दीन,

मदनलाल।

---

## थोड़े दिनोंको क़र्ज़ मांगना।

Dear Sir,

If not inconvenient, will you favour me with the loan of two hundred rupees on any security you may please to call for. The sum will be returnable precisely three months hence. I shall wait upon you if you agree to my proposal. An early reply is requested.

Yours faithfully,

**Shyam Lall.**

प्रिय महाशय।

यदि आपको असुविधा न हो तो क्या आप मुझे, जिस तरह की ज़मानत पर [illegible] २००) रुपया उधार देनेकी कृपा कीजिये। [illegible] वापिस कर दिया जायगा। यदि आप मेरी बात मंज़ूर करें तो मैं [illegible]। जवाब जल्द दीजिये।

आपका विश्वासी।

श्यामलाल।

---

## रुपया उधार देनेकी मंज़ूरी।

[illegible]

I am [illegible] to let you know that I can well spare [illegible] for [illegible] months. Please call on me tomorrow

rrow at about 2 P. M. and the amount will be made over to you.

I am not particular about the security in your case. A promissarry note will do well enough.

Yours faithfully,

**Mohan Singh.**

प्रिय महाशय !

मैं आपको इस बातकी खबर देनेमें खुश हूं कि मैं आपके लिये तीन महीनों को १००) रुपया सुखसे बचा सकता हूं। मुझसे कल दो बजे दोपहर बाद मिलिये, रक़म आपके हवाले कर दी जायगी।

मुझे आपके मामलेमें ज़मानतकी ज़रूरत नहीं मालूम होती। परामिसरी नोट लिख देना बस होगा।

आपका विश्वासी,

मोहन सिंह।

---

## रुपया उधार देनेसे इंकार।

Dear friend,

In reply to your letter of yesterday I regret to say that in consequence of the great pressure on the money market, I am unable to assist you with the loan you propose. Were it not for this, nothing would have afforded me greater pleasure than to comply with your request.

Yours faithfully

**Radhey Lall.**

प्रिय मित्र,

आपकी कलकी चिट्ठीके जवाबमें मुझे दुःखसे कहना पड़ता है कि रुपयेकी बाजारमें बड़ी तङ्गी होनेके कारण मैं आपका चाहा हुआ ऋण देनेमें असमर्थ हूं। अगर यह वजह न होती तो आपकी दरखास्त मञ्जूर करनेसे बढ़कर खुशी मुझे किसी बातमें न होती।

आपका विश्वासी

राधेलाल।

---

## हैण्डनोट या हुण्डी बदलाना।

My Dear GIRDHARI,

In consideration of your reduced circumstances I have at last decided to ask you to pay off all the interest due on the Hand-note and renew it. This is, you should know, the only alternate that I can propose, to avoid the unpleasant law-suit. I think, therefore, you will not grudge this my last offer.

Yours &c.

मेरे प्यारे गिरिधारी,

तुम्हारी गिरी हुई दशाके खयालसे मैंने अन्तमें फैसला किया है कि आप हुण्डी का तमाम चढ़ा हुआ व्याज दे दें और उसे बदल दें। आपको जानना चाहिये कि दुःखदायिनी क़ानूनी कार्रवाईसे बचनेको यही रद्दोबदल है जो कि मैं सोच सकता हूं। मेरे विचारमें आप मेरी आखिरी बात पर नाराज़ामन्दी न दिखावेंगे।

---

## मुनीमकी तरफसे मालिकको चिट्ठी ।

Sir,

Our not hearing from you these three weeks has made us very uneasy, but still we hope you are well. The business has been carried on in the same manner in which you left it ; but yesterday an order came from Bombay for goods to the amount of five thousand Rupees and upwards. You know the Gujrat credit, and therefore I would not do anything till I heard from yourself. If you please to write by the next post, I shall abide by your direction, and every thing shall be conducted by your order. We could not wish you to return before your health is fully re.established although we long to see you every dav. All the family are well and I am.

Your obedient faithful servant.

**Bhikha Ram,**

महाशय !

इन तीन हफ्तोंमें आपका समाचार न मिलनेसे हमें बहुत चिन्ता होगयी है; लेकिन तोभी हम आशा करते हैं कि आप अच्छी तरह हैं। कारोबारको आप जिस ढंगसे छोड गये थे उसी ढंगसे चला जाता है; लेकिन कल एक मालकी फरमायश बम्बईसे पाँच हज़ार रुपयेसे ऊपरकी आई है। गुजरातियोंकी मातबरीके विषयमें आप जानते हैं, अत: जबतक मुझे आपसे कोई खबर न मिलेगी मैं कुछ न करूंगा। अगर आप कृपया आगामी डाकसे लिखेंगे तो मैं आपकी आज्ञानुसार काम करूंगा और हरेक काम आपके हुक्मके मुताबिक किया जावेगा। हम नहीं चाहते कि आप अपने स्वास्थ्यके बिलकुल ठीक होनेके पहिले लौट आवें,

यद्यपि हमें हर रोज़ आपके देखनेकी इच्छा रहती है। परिवारके सब लो राज़ी खुशी हैं।

मैं हूँ,

आपका आज्ञाकारी,

वफादार नौकर,

भीखूराम।

---

## भाड़ा चुकानेकी मुहलत माँगना।

Dear Sir,

Owing to some domestic calamity, I have recertly been so embarrassed financially that I am unable to pay at present the rent for the premises I now occupy. May I ask your kind indulgence to defer payment of the rent for August last for a fortnight only I, however, hope to be able to pay the amount in full on the expiry of the stipulated period of 15 days.

Regretting the trouble you had in calling so often.

Yours faithfully,

RAM LALL.

प्रिय महाशय!

किसी घरेलू आफतके कारण मैं फ़िलहाल आमदनीसे इतना हैरान परेशान हो गया हूँ कि मैं इस मकानका किराया जिसमें मैं रहता हूँ अभी नहीं दे सकता। क्या आप गत अगस्तके किरायेका भुगतान एक पखवारे तक टाल देनेकी कृपा करेंगे? आशा है कि पन्द्रह दिनकी नियत की हुई मुद्दतके बाद मैं सब रुपया चुकती दे सकूंगा।

उस तकलीफ़के लिये अफ़सोस है जो आपको इतनी बार तकाज़ा करनेमे हुई।

आपका विश्वासी

रामलाल।

---

## मकानके भाड़ेके बिलका नक़शा ।

BABOO SURENDRA NÁTH KAROK.................................*Dr*

TO BABOO BIBHOOTI BHUSHAN GHOSE.

| | Rs. | As. | P. |
|---|---|---|---|
| *For the rent of premises No 20, Mooktarm Baboo's street for the month of August 1910, at Rs. 256 per month ... ... ...* | 256 | 0 | 0 |

*Total Rupees Two hundred fifty six only.*
*E. & O. E. Received Payment.*

CALCUTTA.
*1st May, 1910* } (*Sd.*) BIBHOOTI BHUSHAN GHOSE.

## मुफस्सिलके दुकानदारका शहरके बड़े व्योपारीसे ख़राब माल पहुँचनेकी शिकायत करना ।

Sir,

When I first began to correspond with you, it was my fixed resolution to act with integrity and honour, expecting the same in return. I must, indeed, confess that the goods you sent to me some time ago, were as good as any I could purchase from another, and so far I had not any reason to complain. But now the case is quite different; the two last

parcels you sent me are so bad that I dare not offer them to my customers. From what, sir, does this proceed? Have I ever been deficient in my payments? No, you dare not accuse me with any thing of that nature. However I am obliged to tell you, that unless you send me others in their room I must either withdraw my correspondence, or shut up my shop. You may choose which you please, and let me beg to have you answer by return of post, as I am in immediate want of these goods, and in danger of losing my customers by a delay.

Yours faithfully,

महाशय !

जब मैंने आपसे पहिले ही पत्र-व्योहार शुरू किया तब मेरा पक्का इरादा था कि सचाई सफाई और प्रतिष्ठासे काम करूं और एवज़मे वैसी ही आशा थी। मुझे दरहक़ीकत मानना चाहिये कि माल जो आपने कुछ समय पहिले भेजा था वह ऐसा अच्छा था जैसा मैं दूसरेसे खरीद सकता था। और वहाँ तक मुझे शिकायत करनेका कारण नहीं था। लेकिन अब मामला बिलकुल और तरह है। पिछली दो पारसलें जो मुझे आपने भेजी इतनी खराब हैं कि मैं उन्हें अपने ग्राहकोंको देनेकी हिम्मत नही करता। जनाब! यह बात कैसे हुई? क्या कभी भुगतान देनेमें मुझसे दोष हुआ? नही, आप मुझपर उस क़िस्मका इलज़ाम लगानेका साहस नहीं कर सकते। तोभी मुझे मजबूरन आपसे कहना पड़ता है कि जबतक आप उस मालकी जगह दूसरा न भेज देंगे; मुझे या तो अपनी खतोकिताबतसे हाथ रोक लेना पड़ेगा या अपनी दूकान बन्द कर देनी होगी। आपकी इच्छा हो सो कीजिये और लौटती डाकसे उत्तर दीजिये। चूंकि इस मालकी जल्दी जरूरत है और देरी होनेसे मुझे अपने ग्राहकोंको भी देनेका भय है।

आपका विश्वासी,

## ब्योपारीकी तरफसे ऊपरकी चिट्ठीका उत्तर।

Sir,

I received yours, and am extremely sorry to hear the goods sent to you were so bad. By some mistake my servants have inadvertently sent some goods I had in my warehouse, not intended for any of my customers, for which I am extremly sorry, but in order to make you amends, I send, by this day's waggon those which I had originally intended for you at my own expense, I hope you will excuse this and be assured you shall never be served in such a manner for the future.

I am, Sir, your humble servant,

महाशय!

मुझे आपका पत्र मिला और मुझे इस बातके सुननेसे नितान्त दुःख है कि माल जो आपको भेजा गया वह इतना खराब था। किसी भूलसे मेरे नौकरोंने बेखबरीमें कुछ माल भेज दिया जो मेरे गोदाममें था। वह मेरे ग्राहकोंमें से किसी के लिये नहीं था, जिसके लिये मैं परम दुःखित हूं लेकिन आपको एवज़ देनेकी गरज़से मैंने आजके चौपहियेसे आपको अपने ही खर्चसे वह माल भेजा है जो असलमें आपके लिये विचारा था। मुझे इसके लिये माफ करोगे और विश्वास रखोगे कि भविष्यत्में आपके साथ ऐसा बरताव न किया जायगा।

मैं हूं,

जनाब,

आपका विनयी सेवक

## व्योपारीका सूचीपत्र वगैरः भेजना ।

Messrs Haridass & Co.,
201 Harrison Road,
Calcutta.

Dear Sirs,

We are duly in receipt of your letter No. 504 of the 20th inst. and in reply have much pleasure in sending you under separate cover copies of our Machinary Catalogue and Type Specimen Books with prices and we hope you will be able to place your order with us for some of the lines illustrated therein.

Trusting to be favoured with your esteemed orders in due course.

Yours faithfully,
**John Dickenson & Co.**

मेसर्स हरिदास एण्ड को०,
२०१ हरीसन रोड,
कलकत्ता ।

प्रिय महाशयगण ।

हमें आपका पत्र नं० ५०४ ता० २० माह हालका मिला । उत्तरमें आपको जुदे लिफाफेमें हमारी मेशीनरीका सूचीपत्र, टाइपके नमूनोंकी किताब बड़ी खुशीसे भेजते हैं और हम आशा करते हैं कि आप सूचीपत्रमें दर्ज कुछ चीज़ोंका हमें आर्डर देंगे ।

भरोसा करते हैं कि उचित समय पर आप अपना आर्डर देकर हमपर मिहरबानी करेंगे ।

आपके विश्वासी,
जॉन डिकनसन एण्ड को०

## मित्रके आरोग्य होनेपर मुबारकबादी देना ।

Jalpaiguri, 16/2/1911.

Dear Laila,

Your mother's little note, received a few moments ago, informs me that you are so far recovered from your late illness as to be down-stairs again. It gives me much pleasure to hear such good tidings, and I hope you will accept my hearty congratulations upon your improvement.

As soon as this violent storm, during which I dare not venture out, is over, I will call and see you.

With kindest regards to your family, I am, dear Laila, as ever.

Your loving friend.

**Manmath.**

प्यारी लैला,

जलपाईगुड़ी

१६-२-१९११

चन्द लहमें हुए जबकि तुम्हारी माका छोटा सा परचा मिला। उससे मालूम होता है कि तुम तुम्हारी हालकी बीमारीसे इतनी अच्छी हो गई हो कि फिर सीढ़ी से नीचे आसकती हो। ऐसी अच्छी खबर सुनकर मुझे बहुत खुशी हुई है और मैं आशा करता हूं कि अपने आराम होनेपर मेरी दिली मुबारकबादीको स्वीकार करोगी।

ज्योंही कि यह सख्त तूफान, जिससे कि मैं बाहर निकलनेकी हिम्मत नहीं कर सकता हूं, मिट जावेगा, मैं तुमसे मिलूंगा।

आपके परिवार वालोंको राम २

मैं हूँ,

प्यारी लैला

हमेशा तुम्हारा प्यारा मित्र

मनमथ।

## किसीके सफरसे लौटनेपर बधाई देना।

Gouripur, April, 16th 1910.

Dear Abboyapada,

I will not call upon you for a day or two, as I know you must need rest, and feel that your family have the first claim upon your time, but I cannot delay offering you a hearty welcome, and my sincere congratulations upon your safe return.

Hoping to see you soon,

I am ever sincerely yours.

Sital Chandra Hazra.

गौरीपुर

१६ अप्रेल १९१०

प्रिय अभयपद!

मैं आपको एक या दो दिन तक नहीं बुलाऊंगा चूंकि मैं जानता हूं कि तुम्हें अवश्य ही आराम करना चाहिये और मुझे मालूम है कि आपके परिवारका आपके समय पर पहिला दावा (हक) है; लेकिन आपके कुशल पूर्व्वक लौटनेपर, दिली स्वागत करने और मेरी सच्ची मुबारकबादी देनेमे देरी नहीं कर सकता। आपसे जल्दी मुलाकातकी आशा करता हूं।

आपका मित्र

शीतलचन्द्र हजरा

---

## मालिकको तरफसे नौकरको चिट्ठी।

*Mr. Bhikharam,*

*Yours I received this day, and am pleased to hear that my business succeeds so well. I always confided in your fidelity,*

*and am glad to find that I have not been deceived. I am much better in my health than when I left Calcutta, although it is not perfectly re established, but I hope it will be so in a short time. Concerning the Gujrati order, I am extremely glad to hear of it not only on my account, but also of trade in general. Their credit to be sure is long, but I would rather trust to our brethern in that part of India two years, than those who are in northern parts one month. You may give orders for the different goods wanting, to be got ready as soon as possible, and before they are completed I hope to be in town. I am much pleased to hear that all my servants are concerned for my welfare, as it will at all times give me the greatest happiness to make their situations as comfortable as is consistent with a state of servitude.*

*I am,*

*Your affectionate master,*

*SHRI RAM,*

मिस्टर भीखाराम।

मुझे तुम्हारी चिट्ठी आज मिली। मुझे इस बातके मालूम होनेसे प्रसन्नता है कि मेरा कारबार ऐसी अच्छी तरह चला जाता है। मैं तुम्हारी दयानतदारीका सदा भरोसा करता था। मुझे प्रसन्नता है कि मुझे धोखा नहीं हुआ। कलकत्ता छोडनेके समय से मेरा स्वास्थ्य बहुत अच्छा है। यद्यपि बिलकुल ठीक नहीं हो गया है, किन्तु मुझे आशा है कि अल्प समयमें ही ठीक हो जायगा। गुजराती फरमायशकी निसबत, न कि सिर्फ मेरी वजहसे लेकिन आम व्योपारकी वजहसे उसके विषयमें सुननेसे मुझे परम प्रसन्नता है। उनकी उधार निश्चय ही लम्बी है

लेकिन मैं भारतके उस भागके अपने भाइयोंका दो सालतक विश्वास कर सकता हूं बनिसबत उनके जो उत्तरी भागमें हैं एक मासतक। तुम भिन्न प्रकारके माल जिनकी जरूरत हो फरमायश दे सकते हो, ताकि वे जितनी जल्दी मुमकिन हो तय्यार हो जावें और उनके तय्यार होने के पहिले ही मैं कसबे में आनेकी उम्मीद करता हूं। मुझे इस बातके सुननेसे बड़ी प्रसन्नता है कि मेरे तमाम नौकर मेरा मङ्गल चाहते हैं। मुझे उनकी दशाओंको सुभीताजनक कर देनेमें जितनी कि नौकरीकी दशाके अनुकूल हैं हमेशा सबसे बड़ी प्रसन्नता होगी।

मैं हूं :

तुम्हारा प्यारा स्वामी

श्रीराम



# Abbreviations.

## संक्षिप्त रूप।



अङ्गरेज़ी में पूरे शब्दों के लिये उनके भाग मात्र लिखकर ही काम चलाने का क़ायदा है। इस तरह काम चलाने से समय और स्थान में बचत होती है। लेकिन बड़े बड़े शब्दों के लिये छोटे छोटे रूप मुकर्रर करलेना कोई मन की बात नहीं है। अनेक शब्दोंके छोटे रूप अङ्गरेज़ी भाषा के विद्वानोंने नियत कर दिये हैं। सबलोग जो अङ्गरेज़ी भाषाका ज्ञान रखते हैं उन रूपों को जानते हैं। अतः हम अपने पाठकोंके लाभार्थ उनमें से थोड़े से अधिकता से काम में आनेवाले संक्षिप्त रूप नीचे लिखते हैं; पढ़नेवाले उन्हें भली भाँति याद करलें।

A. D. (Anno Domini) In the year of our lord. सन् ईस्वी।

Adj. Adjective ( ऐडजैक्टिव ) विशेषण।

Adjt. Gen. Adjutant.General. ( एज्युटैन्ट जनरल ) आलादर्जेका फौजी अफसर।

Ad, lib. ( Adlibitum ) At pleasure. ( ऐट प्लेभर ) खुशी से।

Aet. or Æ. ( Ætatis ) Of old age. पुराने जमानेका।

Agt. Agent. ( एजेण्ट ) कारिन्दा, मुनीम।

A. H. ( Anno Hegiroe ) In the year of the Hegira. हिजरी सन्।

Alex. Alexander. ( ऐलैग्ज़ैण्डर ) सिकन्दर।

A. M. ( Artium Magister ) Master of Arts ऐम, ए, ( ऊंचे दरजेका विद्वान ) ।

A. M. ( Ante Meridiem ) Before noon. दोपहर पहिले।

A. M. ( Anti Mundi ) In the year of the World. जगत् की उत्पत्ति होने का सन।

Amt. Amount. ( ऐमाउण्ट ) रक़म।

An. or Ans. Answer. ( ऐन्सर ) जवाब।

Ap. Apr. or Apl. April. ( एप्रिल ) अप्रेल ( अङ्गरेजी चौथा महीना ) ।

Ar. or Arab. Arabic ( ऐरेबिक ) अरबका

Arr. Arrived ( ऐराइव्ड ) पहुंचा।

Arrs. Arrivals. ( ऐराइवैल्स ) पहुंच।

Art. Article. ( आरटिकिल ) चीज़,लेख।

Att. or Atty. Attorney. ( ऐटॉर्नी ) मुख्तियार।

Atty. Gen. Attorney-General. आममुख्तियार।

Aug. August. ( अगष्ट ) अगस्त, ( अङ्गरेजी आठवाँ महीना ) ।

Av. Average. ( ऐवरेज ) औसत।

B. A. Bachelor of arts, British America. ( बी. ए. ) ऊंचे दर्जे का विद्वान—अङ्गरेजों की अमरीका।

Bal. Balance. ( बैलेन्स )बाक़ी।

B. C. Before Christ. ( बिफ़ार क्राइष्ट ) ईसाके पहिले।

B. C. L. Bachelor of Civil Law. ( बैचिलर ऑव सिविल लॉ ) क़ानून का विद्वान्।

B. D. Bachelor of Divinity. ( बैचिलर ऑव डिविनिटी ) ब्रह्मज्ञान को जानने वाला।

Bib. Bible ; Biblical. ( बाइबिल ; बिबलीकेल ) ईसाईयों की धर्म्म पुस्तक ; बाईबिल सम्बन्धी।

Bk. Bank—Book. बैंक, किताब।

B. L. Bachelor of laws. वकील।

Bot. Botany ( बोटेनी ) बनस्पति विद्या।

Bp. Bishop. ( बिशप ) बड़ालाट पादरी।

Br. or Bro. Brother. ( ब्रदर ) भाई।

Brig. Gen. Brigadier General ( ब्रिगेडियर जनरल ) फौजी आला दरजे का अफसर।

Brit. Britain, British. ( ब्रीटेन, ब्रिटिश ) अङ्गरेजों का देश ; अङ्गरेजी

C. ( Centum. ) A hundred ; cent एकसौ, सैकड़ा।

Cap. Capital.—Capitals. राजधानी, पूंजी, राजधानियाँ।

Capt. Captain. ( कैपटिन ) कप्तान।

Cash. Cashier. ( केशियर ) खजाञ्ची, रोकड़िया।

C. E. Civil Engineer.—Canada East. ( सिविल इनजीनियर, कनाड़ा ईस्ट ) मुल्की इनजीनियर, पूर्वी कनाडा।

Cent. or Ct. ( Centum ) A hundred. एकसौ।

Cf. ( Confer ) Compare. मुकाबला करना।

Ch. or C. Church. ( चर्च ) गिर्जा।

Chap. or Ch. Chapter. ( चैप्टर ) अध्याय।

Chem. Chemistry ( केमिष्टरी ) रसायन विद्या।

Cit. Citizen. Citation. ( सिटीज़िन, सिटेशन ) रईस, सम्मन।

Cl. Clerk Clergyman. ( क्लर्क, किलर्जीमैन ) लेखक, पादरी।

Clk. Clerk. ( क्लर्क ) लेखक।

Co. Company. County. ( कम्पनी, काउण्टी ) कम्पनी, इलाका।

Col. Colloquial. ( कालोक्वीएल ) बोलचालका।

Cool. College. Collector. ( कॉलिज, कलैक्टर ) महाविद्यालय ; महसूल उगाहनेवाला।

Com. Commissioner. Commerce. Commitee, Commentary. ( कमिश्नर, कामर्स, कॉमिटी, कॉमेण्टेरी )। कमिश्नर ( आला दर्जेका मुल्की अफसर ) व्यौपार, सभा, टीका।

Cong. or C. Congress. ( कॉंग्रेस ) सभा।

Conj. Conjunction. ( कनजंकशन ) समुच्चय बोधक।

Cons. or Const. Constable. ( कॉन्सटेबिल ) पुलिसका सिपाही।

Cr. Credit. Creditor. ( क्रेडिट, क्रेडीटर ) उधार, लेनदार।

Cwt. Hundred weight. ( हण्ड्रेड वेट ) एक वजन का नाम जो करीब ११२ पौंड के होता है।

D. or d. Penny or Pence. ( पेनी, पेन्स ) अङ्गरेजी सिक्का जो करीब एक आनेके होता है।

D. C L. Doctor of Civil Law. मुल्की कानून का जाननेवाला वान्।

Dea. Deacon. ( डिकन ) छोटा पादरी।

Dec. December, Declination. ( दिसम्बर, डिक्लीनेशन ) दिसम्बर, गरदान

Deg. Degree, or, Degrees. ( डिग्री, डिग्रीज् ) रुतबा, दर्जा।

Dft. or Deft. Defendant. ( डिफैण्डेण्ट ) मुद्दायलह।

D. G. By the grace of God. ईश्वर की कृपासे।

Diam Diameter. ( डायामीटर ) व्यास।

Dict. Dictator Dictionary. ( डिक्टेटर, डिक्शनेरी ) लिखानेवाला ; कोष।

Dis. Disc. or Disct. Discount. ( डिस्काउण्ट ) बट्टा।

Dist. District. ( डिस्ट्रिक्ट ) ज़िला

Div. Divided. Division. ( डिवाइडेड, डिवीझन ) बांट दिया, भाग

D. M. Doctor of Music. ( डाक्टर ऑव म्यूजिक ) गान विद्या का पण्डित।

Do. (Ditto) The same ; as aforesaid ऐज़न ; वही, जैसा पहले कहा गया।

Dols. or S. Dollars. ( डॉलर्स ) सिक्का।

Doz. Dozen. ( डज़न ) दर्जन।

D. P. Doctor of Philosophy. ( डॉक्टर ऑव फिलासोफ़ी ) हिकमत का जाननेवाला।

D. Doctor.—Debtor.—Dram. ( डाक्टर, डेटर, ड्राम ) डाक्टर, क़र्ज़दार, एकतोल।

Dwt. Pennyweight. ( पेनीवेट ) एक तोल।

E. E. Errors excepted. English Ells. ( ऐरर्स ऐक्सेप्टेड, इङ्गलिश ऐल्स ) भूल छोड़ीगई। अङ्गरेजी १। गजका नाप

E. I. East Indies, or East India. ( ईस्टइण्डीज़, ईस्ट इण्डिया ) देशका नाम, पूर्वी हिन्दुस्तान।

E. I. C. East Indian Company. पूर्वी हिन्दुस्तानकी कम्पनी

Elec. Electricity. E. ( ऐलेक्ट्रीसिटी ) बिजली

E. Lon. East Longitude. ( ईस्ट लॉनजीट्यड ) पूर्वी लम्बाई

Emp. Emperor, Empress. ( ऐम्परर, ऐम्प्रेस ) महाराजा, महारानी

E. N. E. East-north-east. पूरब, उत्तर, पूरब

E. T. English Translation. अङ्गरेज़ी तरजुमा

Et. al. And others. और दूसरे

Etc. or &c. ( Et ceotera ) and others, and so forth. इत्यादि और इसी तरहसे।

Exch. Exchequer.( एक्सचेकर ) करवसूल करनेका ख़ज़ाना

Exr. Executor, ( एगज़ोक्यूटर ) साधक

Far. Farthing. Farriery. फारदिंग, फेरयेरी। पैसे का चौथा हिस्सा, जानवरों की बीमारी आराम करनेका हुनर

F. A. S. Fellow of the Society of Arts. हुनर की सभा का मेम्बर।

Feb, February. ( फेब्रुएरी ), फरवरी ( दूसरा महीना )।

Fem. Feminine. ( फेमीनिन ) स्त्रीलिङ्ग

F. H, S. Fellow of the Historical Society. ऐतिहासिक सभा का साथी

F. R, A. Fellow of the Royal Academy. शाही मदरसे का साथी।

F. R. S. Fellow of the Royal Society. शाही सभा का साथी

F. R. A. S. Fellow of the Royal Astronomical Society. शाही ज्योतिषीय सभा का साथी।

F. R. G. S. Fellow of the Royal Geographical Society. शाही भूगोल सम्बन्धी सभाका साथी।

F. R. S. E. Fellow of the Royal Society, Edinburgh. शाही एडिनबरा की सभा का साथी।

F. R. S. L. Fellow of the Royal Society of Literature. शाही साहित्य ( विद्या ) सभा का साथी।

F. S. A Fellow of the-Society of Antiquaries. Fellow of the Society of Arts, पुराने विषयों को जाननेवाली सभा का साथी; कारीगरी की सभा का साथी

Ft. Foot, or Feet, Fort. पाँव, पैर ; क़िला

Fth. Fathom. ( फ़ैदम ) छः फुट गहराई

Fur, Furlong.( फरलांग ) एक मीलका आठवाँ हिस्सा

Fut. Future ( फ्यूचर ) अगाड़ीका

F. Z. S. Fellow of the Zoological Society. जीवजन्तु विद्या की सभाका साथी

G. B. Great Britain. ग्रेट ब्रीटन अङ्गरेज़ों की वलायत

G. C. B. Grand Cross of the Bath. उपाधि

Gen. General, Genitive. ( जनरेल, जैनेटिव ) सेनापति, सम्बन्धकारक

Gen. Gentlemen. भले आदमी

Geog. Geography ( जियोग्राफी ) भूगोल-विद्या

Geom. Geometry. ( जिओमेट्री ) रेखागणित

Ger. German, Germany. जरमन, जरमनी,

Gov. Governor. ( गवर्नर ) हाकिम

Gram. Grammar. ( ग्रामर ) व्याकरण

Guin. guinea, guineas. ( गिनी ) अङ्गरेज़ी सोने का सिक्का, जो २७ शिलिंग का होता है।

H. h. or hr. Hour. ( आविर ) घण्टा

Heb. Hebrews. Hebrew ( हीब्रू ) यहूदी

Hin. Hindoo. Hindustan. Hindustani. हिन्दु, हिन्दुस्थान, हिन्दुस्थानी।

Hist. History ( हिस्ट्री ) तवारीख़

H. M. S. His. or Her Majesty's Service. सरकारी डाकके लिफ़ाफों पर यह शब्द लिखे जाते हैं। राजकाज सम्बन्धी

Hon. Honourable ( ऑनरेबिल ) माननीय

Hon'd Honoured. ( आनर्ड ) प्रतिष्ठा पात्र

H. R. H. ; His, or her Royal Highness. ( हिज़ आर हर रायल हाइनेस ) ये शब्द महाराजकुमारों वा राजकन्याओं के नाम के साथ लिखे जाते हैं।

Hum, or Humb. Humble ( हम्बल ) नम्र

Hund. Hundred ( हन्ड्रेड ) एकसौ

I. or Isl. Island. ( आईलैण्ड ) टापू

Id. ( Idem ) The same. ( दी सेम ) वही

I. e' or i. e. ( Idest ) That is. यानी

In. Inch, inches. ( इंच ) इंच

Incog. ( Incognito ) Unknown. पता नहीं

Ind. India, Indian. हिन्दुस्थान, हिन्दुस्थानी

Inst. Instant. or of the present month. हालहीके महीनेका

Int. Interest. ( इन्ट्रेस्ट ) व्याज

Interj. Interjection. ( इण्टरजैकशन ) विस्मय-सूचक )

J. Judge ( जज ) हाकिम

Jan. January ( जैनुअरी ) जनवरी, ( अङ्गरेज़ी पहिला महीना )

Jour. Journal. ( जरनैल ) बहीखाता, समाचार पत्र

J P. Justice of peace छोटा हाकिम

Jr. or Jun. Junior. ( ज्युनियर ) छोटा

Judg. Judges ( जजेज़ ) न्यायकर्त्ता

Jul. July, Julius. ( जुलाई ) जुलाई, जूलियस, आदमीका नाम

Jun. June. ( जून ) जून, ( छटा महीना )

Just. or Jus. Justice. ( जस्टिस ) न्याय, विचारपति

K. King ( Kalium ) ( किंग ) राजा

K. A. Knight of St. Andrew, in Russia रूसमें सैण्ट एण्ड्रूका बहादुर ; रूस देश में एक उपाधि है

K. B. Knight of the Bath. Kings bench- उपाधि

K. C. King's Counsel. ( किंग्ज कौंसिल ) राज-सभा

K. C. B. Knight Commander of the Bath. उपाधि

K. C. M. G. Knight Commander of St. Michael and St. George. उपाधि

K. C. S. I. Knight Commander of the Star of India. उपाधि

K. G. Knight of the Garter उपाधि

K. G. C. Knight of the Grand Cross. उपाधि

K. G. C. B. Knight of the Grand Cross of the Bath उपाधि

K. G. C. M. G. Knight Grand Cross of St. Michael and St. George. उपाधि

K. G. C. S. I. Knight grand Gross to the Star of India उपाधि

K. M. Knight of Malta, उपाधि

L. Lord, Lady, Latin, स्वामी, बीबी, रोम देशकी भाषा

L. Lib, or lb. ( Libra ) Pound in weight तौल जो पौंड से होती है।

L. l, or £. Pound Sterling. अङ्गरेजी मुद्रा

Lady. Ladyship. इज्जतदार स्त्री की पदवी

Lat. Latitude-Latin. चौड़ाई, लैटिन भाषा

Lb. or lb Pound in weight. तौल आधसेर के क़रीब

L. C. Lord Chanceller. Lower Canade. महाविद्यालयका सबसे ऊँचा अफसर ; नीचेका कनाडा ( कैनेडा एक देशका नाम है )

L. C. J. Lord Chief Justice. बड़ा न्यायकर्त्ता

Lieut or Lt. Lieutenant. ( लफ़टिनेन्ट ) नायबसेनापति

Lieut. Col. ; Lieutenant Colonel. ( लफ्टेनैन्ट करनेल ) नायब करनैल ( फौजी बड़ा अफसर )

Lieut. Gen. Lieutenant General. ( लफटिनेन्ट जनरेल ) नायब सेनापति

Lieut. Gov. Lieutenant Governor. छोटालाट

Lit. Literature, Literary. विद्या, इल्मी

Lit or lit. Literally. ( लिटरैली ) अक्षर प्रति अक्षर, ठीक ठीक

L. L D (Legum Doctor) Doctor of Laws. (डॉक्टर ऑव लॉज़) क़ानून जाननेवाला विद्वान

Lon. or long. Longitude ( लॉनजीच्यूड ) लम्बाई

Lond. London. ( लण्डन ) इंगलैण्ड की राजधानी का नाम

Lt. Lieutenant ( लिफ्टनैन्ट ) सेनापतिविशेष ( एक फौजी अफसर )

M. A. Master of Arts Military Academy, माश्टर ऑव आर्ट्स मिलीटैरी एकेडेमी ) ऐम, ए, ऊँचे दर्जेका विद्वान, फौजी मदरसा

Mad. or madm. Madam ( मैडम ) बीबी

Mag. Magazine ( मैगज़ीन ) रिसाला

Maj Major ( मेजर ) एक फौजी अफसर

Maj.-Gen. Major-General ( मेजर जनरेल ) एक फौजी अफसर

Mar, March. ( मार्च ) अंगरेजी तीसरा महीना

March. Marchioness. ( मारशनेस ) धनवान की स्त्री

Marq. Marquis. ( मारक्विस ) धनवान, एक पदवी

Mas. or masc. Masculine. ( मैसक्युलिन ) मरदाना

Math. Mathematics, Mathematicians. (मैथेमैटिक्स, मैथेमैटिशियन ) गणितविद्या, हिसाबी

M. B. Bachelor of Medicine, बड़ा डाक्टर

M. C. Member of Congress, Master Commandant, कांग्रेस का सभासद ; फौजका सरदार

M. D. ( Medicine Doctor ) Doctor of Medicine दवाइयों के विषय में जाननेवाला डाकटर

Meas, Measure, ( मैझर ) नाप

Med, Medicine, ( मेडीसिन ) दवा

Messrs, or M. M. ( Messieurs ) Gentlemen ; Sirs, महाशयगण

Meteor, Meteorology ( मीटीओरोलोजी ) आकाशी या वायुविद्या

Mil, Military, (मिलीटैरी ) फौजी

Mo, Month, ( मन्थ ) महीना

Mod, Modern, ( मॉडर्न ) आधुनिक

Mon, or Mond, Monday, ( मण्डे ) सोमवार

M. P. Member or Parliament, Member of Police, पार्लीमेण्ट की सभासद ; पुलिसके सभासद

Mr, Mister of Master, साहिब, मालिक

M. R. A. S. Member of the Royal Asiatic Society, शाही ऐशियायी सभाका सभासद

M. R. C. S. Member of the Royal College of Surgeons, शाही जर्राही विद्यालयका सभासद

M. R. I. Member of the Royal Institution, शाही शिक्षा समिति का सभासद

M. R. I. A. Member of the Royal Irish Academy, शाही आयरलैण्डकी मदरसेका सभासद

Mrs, Mistress, ( मिसिस ) साहिबा

M. R. S. L. Member of the Royal Society of Literature. शाही विद्या सम्बन्धी सभाका सभासद

M. S. Manuscripts. ( मेन्यु स्क्रिप्ट्स ) हाथसे लिखी हुई किताब

Mt. Month or Mountain. ( माउन्ट, माउन्टेन ) चढ़ना, पहाड़

Myth. Mythology. ( माइथोलोजी ) पौराणिक कथा

N. North, Note, Number, Nail. ( उत्तर, रुक्का, संख्या, नाखून, )

Nitrogen ( नाइट्रोजिन ) एक तत्व विशेष

N. or n. Noun, Name. संज्ञा, नाम

N. A. North America, North American. उत्तरी अमरीका; उत्तरी अमरीका निवासी

Nat-National ; Natural. ( नेशनैल, नेच्युरल ) जातीय, स्वाभाविक

N. B. (Nota bene) Mark well, take notice. अच्छी तरह निशान करो ; ध्यान रक्खो।

N. N. New Brunswick, North Britain. न्यू ब्रिजविक ; उत्तरी ब्रिटानिया

N. E. New England, North East. नया इङ्गलेण्ड ( अङ्गरेजोंका देश ) ; उत्तर पूरब

Nem diss ( Nemine dissentente ) No one dissenting. Unanimously. ( नोवन डिसेनटिङ्ग ; ) कोई विरुद्धराय नहीं ; एक मतसे

Nem. Con. No one contradicting ; unanimously. ( नो वन कन्ट्राडिकटिङ्ग ; अनएनीमसली ) कोई विरुद्धराय नहीं ; एकमतसे

Neut. Neuter. ( न्यूटर ) नपुंसक

New. Test. or N. T. New Testament. ( न्यू टेस्टमेण्ट ) ईसाईयों के धर्मशास्त्र का नियम

N. Lat. or N. L. North Latitude ( नॉर्थलेटीच्यूड ) उत्तरी अक्षांश यानी चौड़ाई

No. Number. ( नम्बर ) संख्या

Nom. Nominative. ( नॉमीनेटिव ) कर्त्ता

Nos. Numbers. ( नम्बर्स ) संख्यायें

Nov. November. ( नवेम्बर ) नवम्बर ( अङ्गरेजी ग्यारहवाँ महीना )

N. U. Name unknown. नाम मालूम नही

Num. or Numb. Numbers. ( नम्बर्स ) संख्यायें

Obj. Objection, Objective. ( ऑबजेक्टिव ) उज्र, कर्म्म

Obt. Obedient. ( ओबीडिएण्ट ) आज्ञाकारी

Oct. October. ( ऑकटूबर ) अक्तूबर ( अङ्गरेजी दसवां महीना )

Ord. Ordinary. ( ऑरडिनेरी ) मामूली

O. S. Old Style ( before 1752 ) ( ओल्ड स्टाइल ) पुराने ढाँचेका ( १७५२ के पहिले का )

O. T. Old Testament. (ओल्ड टेस्टेमेण्ट) ईसाई धर्म्म की पुरानी पुस्तक का नियम।

Oxon. ( Oxonia ) Oxford ( ऑक्सफोर्ड ) एक शहरका नाम।

Oz. or ozs. Ounce or ounces (आउन्स) एक तौलका नाम जो प्राय: अढाई तोले के होती है।

P. or P. Page, Participle, Phosphorus, Pole, Pint ( पेज, पारटीसिपिल, फासफॉरस, पोल, पाइण्ट ) सफ़ा, सकाल क्रदन्त, एक जलनेवाली वस्तु, डण्डा, आधसेर के लगभग का एक नाप।

Parl. Parliament महासभा

Payt. Payment ( पेमेण्ट ) भुगतान

P. C. Privy Councillor ( प्रिवी कॉनसिलर ) गुप्त सलाह देनेवाला

Perf. Perfect ( परफेक्ट ) बिलकुल, कामिल

Ph. D. or P. D. ( Philosophioe Doctor ) Doctor of Philosophy हिकमत अथवा फिलॉसोफी का विद्वान

Phil. Philip. Philippians. Philosophy, Philosopher Philosophical ( फिलिपियन्स, फिलासोफी, फिलासोफर फिलासोफीकल ) फिलीपाके निवासी, ज्ञान प्रीति ; विद्वान, ज्ञान-सम्बन्धी ।

Pl. or Plur. Plural ( प्लूरेल ) बहुवचन

Plff. Plaintiff ( प्लैनटिफ ) मुद्दई

P. M. ( Post Meridiem , Afternoon ( आफ्टरनून ) दोपहर बाद

P. O. Post office ( पोस्टआफिस ) डाकखाना

Pop. Population. ( पॉपूलेशन ) आबादी

Pp. or pp. Participles. Page कृदन्त ; लड़का, सफा

Pr. Preposition विभक्ति, उपसर्ग

Pres. Present, President ( प्रेजेण्ट, प्रेसीडेण्ट ) हाजिर ; सभापति

Prob. Problem ( प्राबलेम ) प्रश्न, सवाल

Prof. Professor ( प्रॉफेसर ) महाध्यापक

Pron. or pr. Pronounced. Pronoun (प्रोनाउन्स्ड, प्रोनाउन) उच्चारण किया, सर्वनाम

Prot. Protestant ( प्रॉटेस्टेण्ट ) ईसाइयोंका एक पन्थ

Pro tem ( Protempore ) For the time वर्त्तमान समय मे

Prov. Proverbs. Provost, Province, ( प्रॉवर्ब्स, प्रोवोस्ट, प्रॉविन्स ) कहावत, हाकिम, सूबा

Prox. (Proximo) Next or of the next month. आगामी मासका

P. R. S. President of the Royal Society राजकीय सभाका सभापति

P. S. (Post scriptum) Postscript पश्चात लेख